**खंड गः**

**5. विच्छेदन वाले व्यक्तियों में स्थायी शारीरिक हानि के मूल्यांकन के लिए दिशानिर्देश (एम्प्यूटीस):**

**5.1. मूल दिशानिर्देशः**

(क) एकाधिक एम्प्युटिज के मामलों में, स्थायी हानि को % संयोजन सूत्र का उपयोग करके गणना की जानी हैः ए + बी (90–ए) / 90 (जहां ए = उच्चतर मूल्य और बी = न्यूनतर मूल्य)।

(ख) यदि स्टंप 5% का प्रोस्टेसिस अतिरिक्त महत्व फिटिंग के लिए उपयुक्त नहीं है तो मूल्य में जोड़ा जाए।

(ग) समीपस्थ जोड़, न्यूरोमा, संक्रमण आदि की कठोरता के रूप में कोई भी जटिलता को कुल 10% तक अतिरिक्त वेटेज दिया जाना चाहिए।

(घ) किए गए एम्प्युटेशन में प्रमुख ऊपरी अंग (अधिकतर व्यक्तियों में दायां ऊपरी अंग) के सम्मिलन को 10% अतिरिक्त भार दिया जाना चाहिए।

**5.2. ऊपरी अंग एम्प्युटेशन :**

| सं. | ऊपरी अंग एम्प्युटेशन का स्तर | उस विशिष्ट अंग के संबंध में स्थायी हानि का % |
|---|---|---|
| 1. | फोर–क्वार्टर एम्प्युटेशन | 100 |
| 2. | कंधा विच्छेदन | 90 |
| 3. | भुजा के ऊपरी 1/3 तक ट्रांस ह्युमरल (कोहनी के ऊपर) | 85 |
| 4. | भुजा के नीचले 1/3 तक ट्रांस ह्युमरल (ऊपर कोहनी के ऊपर) | 80 |
| 5. | कोहनी विच्छेदन | 75 |
| 6. | अग्र भुजा के ट्रांस रेडियल (कोहनी के नीचे) ऊपरी 1/3 तक | 70 |
| 7. | अग्र भुजा के ट्रांस रेडियल (कोहनी के नीचे) नीचले 1/3 तक | 65 |
| 8. | कलाई विच्छेदन | 60 |
| 9. | कार्पल हड्डियों में से हाथ | 55 |
| 10. | सीएम में से या 1 एमसी जोड़ में से अंगूठा | 30 |
| 11. | मेटाकार्पोफ्लैंजल जोड़ में से या समीपस्थ फालन में से अंगूठा विच्छेदन | 25 |
| 12. | अंतर फलालेंज जोड़ में से या डिस्टल फ़लेनक्स में से अंगूठा विच्छेदन | 15 |
| 13. | समीपस्थ फालन में से एम्प्युटेशन या निम्न का एमपी जोड़ में से विच्छेदन<br>तर्जनी उंगली<br>मध्य उंगली<br>अंगूठी उंगली<br>छोटी उंगली | <br>15<br>5<br>3<br>2 |
| 14. | समीपस्थ फालन में से एम्प्युटेशन या निम्न का पीआईपी जोड़ में से विच्छेदन<br>तर्जनी उंगली<br>मध्य उंगली<br>अंगूठी उंगली<br>छोटी उंगली | <br>10<br>4<br>2<br>1 |
| 15. | समीपस्थ फालन में से एम्प्युटेशन या निम्न का डीआईपी जोड़ में से विच्छेदन<br>तर्जनी उंगली<br>मध्य उंगली<br>अंगूठी उंगली<br>छोटी उंगली | <br>5<br>2<br>1<br>1 |

**5.3. नीचला अंग एम्प्युटेशन :**

| सं. | नीचला अंग एम्प्युटेशन का स्तरः | उस विशिष्ट अंग के संबंध में स्थायी हानि का % |
|---|---|---|
| 1. | हिंड क्वार्टर | 100 |
| 2. | हिप डिसर्टिक्यूलेशन | 90 |
| 3. | जांघ के ऊपरी 1/3 तक ट्रांस फेमोरल (घुटने के ऊपर) | 85 |
| 4. | जांघ के नीचे 1/3 के ऊपर ट्रांस फेमोरल (घुटने के ऊपर) | 80 |
| 5. | घुटने में से | 75 |
| 6. | ट्रांस टिबियल (घुटने के नीचे) ऊपरी 1/3 पैर तक | 70 |
| 7. | ट्रांस टिबियल (घुटने के नीचे) नीचे 1/3 पैर तक | 60 |
| 8. | टखने में से | 55 |
| 9. | सीमेज | 50 |
| 10. | मध्य पैर तक (टैरो–मेटाट्रैसल जोड़ों के स्तर के लिए समीपस्थ) | 40 |
| 11. | आगे के पैर तक (टैरो–मेटाट्रैसल जोड़ों के स्तर तक दूरस्थ) | 30 |
| 12. | पैर की सभी उंगलियां | 20 |
| 13. | पैर की पहली उंगली का नुकसान | 10 |
| 14. | पैर की दूसरी उंगली का नुकसान | 4 |
| 15. | पैर की तीसरी उंगली का नुकसान | 3 |
| 16. | पैर की चौथी उंगली का नुकसान | 2 |
| 17. | पैर की पांचवी उंगली का नुकसान | 1 |

**6. चरम सीमा जन्मजात कमियों की स्थायी शारीरिक हानि के मूल्यांकन के लिए दिशानिर्देश**

जन्मजात अंग दोष का सामान्य अर्थ जन्म के समय उस अंग की आंशिक अथवा पूर्ण अनुपस्थिति है।

वर्षों से विविध अंग वर्गीकरण प्रणालियों का प्रयोग किया जा रहा है। वर्ष 1998 से अंतर्राष्ट्रीय रूप में अधिग्रहित वर्गीकरण की वर्तमान एवं स्वीकृत प्रणाली आईएसपीओ (इंटरनेशनल सोसाइटी फॉर प्रोसथेटिक्स एवं आर्थोटिक्स) वर्गीकरण प्रणाली है।

जन्मजात अंग दोष के सामान्य उदाहरणों में जन्मजात ऊर्वस्थि दोष, समीपस्थ नाभीय ऊर्वस्थि दोष एवं निम्न अंग में जन्मजात टिवियल दोष एवं ऊपरी अंग में जन्मजात रेडियल लॉंगीट्यूडीनल दोष (रेडियल क्लब हैंड) शामिल है।

**अनुप्रस्थ कमियां**

**6.1.** कार्यात्मक रूप से जन्मजात अनुप्रस्थ अंग कमियां किए गए एम्प्युटेशनों से तुलनीय हैं और इसे जन्मजात एम्प्युटेशन के रूप में समझा जा सकता है। हालांकि, कुछ मामलों में एम्प्युटेशन का संशोधन एक कृत्रिम अंग फिट करने के लिए आवश्यक है।

**6.2.** इसलिए पिछले अध्याय में दिए गए एम्प्युटियों के मामलों में पीपीआई के मूल्यांकन के लिए लागू दिशानिर्देशों के आधार पर अनुप्रस्थ अंग की कमी का मूल्यांकन किया जाना चाहिए।

**उदाहरण के लिएः पीपीआई**

| | |
|---|---|
| अनुप्रस्थ कमी दायी बांह पूर्ण (कंधा विच्छेदन) | 90% |
| अनुप्रस्थ कमी पूर्ण जांघ में (हिप डिसर्टिक्यूलेशन) | 90% |
| अनुप्रस्थ कमी समीपस्थ ऊपरी बांह (कोहनी के ऊपर) | 85% |
| अनुप्रस्थ कमी नीचे जांघ पर (घुटने के ऊपर, लोअर 1/3) | 80% |
| अनुप्रस्थ कमी अग्र भुजा पूर्ण (कोहनी विच्छेदन) | 75% |
| अनुप्रस्थ कमी नीचे अग्र भुजा (कोहनी के नीचे) | 65% |
| अनुप्रस्थ कमी कार्पल पूर्ण (कलाई विकार) | 60% |
| अनुप्रस्थ कमी मेटाकार्पल पूर्ण (कार्पल हड्डियों में से विच्छेदन) | 55% |

**देशांतरीय कमियां**

**मूल दिशानिर्देश**

**6.3.** अंगों की दशांतरीय कमियों के मामलों में, उचित विचार कार्यात्मक हानि के लिए दिया जाएगा।

**6.4.** ऊपरी अंग में, आरओएम की हानि, मांसपेशियों की ताकत और पकड़नें जैसे हाथ के कार्य आदि पीपीआई के मामले का मूल्यांकन करते समय परीक्षण किया जाएगा।

**6.5.** निचले अंग में स्थिरता घटक की नैदानिक पद्धति और निचले अंग के छोटा होने को उचित महत्व दिया जाएगा।

**6.6.** कार्यात्मक मूल्यांकन के अलावा, ऊपरी चरम सीमा और नीचले चरम सीमा एम्प्युटेशन में पीपीआई के मूल्यांकन के लिए दिशानिर्देशों में दिए गए वितरण के अनुसार खोए हुए जोड़/शरीर के हिस्से को भी मूल्य दिया जाना चाहिए। इस प्रकार प्राप्त किए गए मूल संयोजन सूत्र की मदद से जोड़े जाएगें।

**6.7.** अग्र भुजा में एकल हड्डी के नुकसान के मामलों में मूल्यांकन आर्म घटक के सिद्धांतों पर आधारित होगा, जिसमें आरओएम, मस्तिष्क की शक्ति और समन्वित गतिविधियों का मूल्यांकन शामिल है। इस प्रकार प्राप्त किए गए मूल संयोजन सूत्र की मदद से एक साथ जोड़े जाएगें।

**6.8.** पैर में एक हड्डी के नुकसान के मामलों में मूल्यांकन गतिशीलता और नीचले चरम सीमा स्थिरता घटकों के मूल्यांकन के सिद्धांतों के आधार पर होना चाहिए। इस प्रकार प्राप्त किए गए मूल संयोजन सूत्र की मदद से एक साथ जोड़े जाएगें।

**खंड घः**

**क्लब फुट और अन्य स्थितियों वाले व्यक्तियों में स्थायी शारीरिक क्षति के मूल्यांकन के लिए दिशानिर्देश**

**7. क्लब फुटः**

क्लब फुट एक सामान्य विकृति है। यह अधिकांश जन्म के समय पहचान में आ जाती है। यद्यपि इसी प्रकार की अन्य विकृतियां अन्य परिस्थितियों में भी दृष्टिगत होती है। विकृति कम, सामान्य अथवा गहन हो सकती है।

भारत में क्लब फुट विकास की गहनता का मूल्यांकन शफीक पीरानी द्वारा विकसित समंकल प्रणाली का प्रयोग करते हुए किया जाता है।

यह 06 क्लिनिकल संकेतों (पश्च पांव के तीन संकेत एवं मध्य पांव के तीन संकेत) पर आधारित है। प्रत्येक संकेत की गणना 0 (सामान्य) 0.5 (आंशिक रूप से असामान्य) अथवा 1 (गहन रूप से असामान्य) के रूप में है। विकृति की मात्रा की गणना की जाती है यह गणना ''पार्श्व पांव'' के ''मध्य पांव'' तथा ''समग्र अंक'' के रूप में की जाती है।

पार्श्व पैर अंक गणना (एचएस) परवर्ती दोष (पीसी), रिजिड इक्यूनियस (आरई) एवं एम्पटी हील (इएच) के लिए गणना का संकलन है। एचएस मूल्य 0 (विकृति नहीं) से 3 (गहन विकृति) तक के संकुचन विकार का परिमाप है।

मिडफुट अंक (एमएस) मेडिकल क्रीज (एमसी) सीएलबी तथा लैटरल हेड ऑफ टालंस (एलएचटी) की गणना का गणित है। एचएस मूल्य 0 (कोई विकार नहीं) से 3 (गहन विकार) तक के संकुचन आकार का परिमाप है।

कुल स्कोर (टीएस) एचएस और एमएस का जोड़ है।

टीएस मूल्य 0 (कोई विकार नहीं) से 6 (गहन विकार) तक के समग्र विकार का परिमाप है।

क्लबफुट में दिव्यांगता की गणना के लिए पिरानी सिवेरिटी स्कोर का उपयोग करते हुए निम्नलिखित गणना प्रणाली हैः–

| कुल स्कोर | क्षति की प्रतिशतता |
|---|---|
| 0 | 0 |
| 0.5 | 3 |
| 1 | 7 |
| 1.5 | 10 |
| 2 | 14 |
| 2.5 | 17 |
| 3 | 20 |
| 3.5 | 24 |
| 4 | 27 |
| 4.5 | 31 |
| 5 | 35 |
| 5.5 | 37 |
| 6 | 40 |

**नोटः—**

(i) दिव्यांगता को पूर्ण संख्या के रूप में प्रमाणित किया जाना है और एक अंश के रूप में नहीं
(ii) दिव्यांगता उसकी निचली चरम सीमा के संबंध में प्रमाणित की जानी है।
(iii) पार्श्यविक भागीदारी के मामले में, % पीपीआई प्रत्येक ओर के लिए परिकलित किया जाता है और तब संयोजन सूत्र उपयोग किया जाता है।
(iv) कुल दिव्यांगता प्रति''ात 100 % से अधिक नहीं होगा।

**8.1. लिम्फोडेमा**

क्रोनिक लिम्फोडेमा एक महत्वपूर्ण स्थिति है चाहे उसे प्राथमिक या माध्यमिक के रूप में वर्गीकृत किया गया हो और प्रोटीन युक्त द्रव का एक संग्रह के रूप में केवल इसका वर्णन नहीं किया जा सकता। यह नरम ऊतकों, त्वचा, लसीका वाहिकाओं और नोड को प्रभावित करने वाली एक पुरानी अपक्षयी और सूजन प्रक्रिया है और इसका परिणाम गंभीर हो सकता है और अक्सर सूजन को निष्क्रिय कर सकता है। लिम्फोडेमा हाथों, ट्रंक, पेट, सिर और गर्दन और बाहरी जननांग में उपस्थित हो सकता है और प्राथमिक मामलों में जीवनकाल के दौरान कभी भी विकसित हो सकता है; द्वितीयक मामले शल्य चिकित्सा या आघात के तुरंत बाद हो सकते हैं, कुछ महीनों के भीतर, कुछ वर्षों में, या इलाज के बाद बीस साल या इससे ज्यादा।

**8.2.** इसकी गंभीरता निम्नानुसार मूल्यांकित और ग्रेड की जाती हैः —

- ग्रेड 1: परिधि; क्लोज़ इंस्पेक्शन पर शारीरिक संरचना का सूजन या अस्पष्टता; पटकथा एडिमा के मुद्दें पर मात्रा या परिमाण में 5% से 10% अंतराल अंग विसंगति।
- ग्रेड 2ः दृश्य अंतर के बिंदु पर; संरचनात्मक वास्तुकला के स्पष्ट रूप से अस्पष्टता; त्वचा की परतों का विस्मरण; सामान्य शारीरिक रचना से आसानी से स्पष्ट विचलन के मुद्दें पर मात्रा या परिमाण में 10% से 30% अंतराल अंग विसंगति।
- ग्रेड 3: सामान्य शारीरिक रचना से सकल विचलन दैनिक जीवन की गतिविधियों के साथ दखल के मुद्दें पर मात्रा या परिमाण में 30% से अधिक अंतराल अंग विसंगति ।
- ग्रेड 4ः मिलिगनेनसी वृद्धि (अर्थात, लिम्फैंग्यसोरकोमा); संकेतिक एम्प्युटेशन ; लिम्फेडमा अक्षम करना।

| लिम्फोडेमा ग्रेड | स्थायी शारीरिक हानि |
|---|---|
| 1 | 10% से कम |
| 2 | 10 – 39% |
| 3 | 40 – 50% |
| 4 | 50% से अधिक |

**टिप्पणः—**

(i) दिव्यांगता को पूर्ण संख्या के रूप में प्रमाणित किया जाना है और एक अंश के रूप में नहीं
(ii) दिव्यांगता उसकी निचली चरम सीमा के संबंध में प्रमाणित की जानी है।
(iii) पार्श्यविक भागीदारी के मामले में, % पीपीआई प्रत्येक ओर के लिए परिकलित किया जाता है और तब संयोजन सूत्र उपयोग किया जाता है।
(iv) कुल दिव्यांगता प्रतिशत 100 % से अधिक नहीं होगा।

**9. चारकोट जोड़**

चारकोट जोड़ अथवा स्नायुतंत्रिका जोड़ अथवा चारकोट आर्थोपेथी मांसपेशिय ढांचे की प्रगतिशील स्थिति है जो जोड़ विस्थापन, पेथोलाजिक फ्रेक्चर एवं दुर्बलता विकार है। इस परिस्थिति से संबंद्ध प्रमाणक विकास मिडफुट शक्तिपात है जिसका वर्णन ''रॉकर बाट्म'' फुट के रूप में किया जाता है।

चारकोट अर्थोपैथी के कारण हड्डियों एवं भार युक्त जोड़ों के कोमल तंतुओं की प्रगामी क्षति होती है; अत्यधिक गंभीर स्थिति में, इसके कारण अस्थिगत संरचना में महत्वपूर्ण अवरोध उत्पन्न हो सकता है। यद्यपि अधिकांशतः यह निम्न अग्रांग अर्थात पैर अथवा टखने में होता है। चारकोट फुट विभिन्न पेरीफेरल स्नायुतंत्रिकाओं के परिणाम स्वरूप होता है, यद्यपि मधुमेह न्यूरोपेथी अत्यधिक सामान्य इटयालिजी बन गयी है।

स्थिति की गहनता/स्नायु एवं जटिलता के अनुसार चारकोट फुट के वर्गीकरण के लिए असंख्य वर्गीकरण प्रणालियां उपलब्ध है। चारकोट फुट की अधिकांश वर्गीकरण प्रणालियों में रेडियोग्राफिक एवं एनटोमिकल निष्कर्ष सम्मिलित है। यद्यपि, ली सी रोजर का वर्गीकरण चारकोट फुट विकार के स्तर/जटिलता एवं स्थान पर आधारित है, जो इस स्थिति का अत्यधिक सटीक पूर्वानुमान है।

इसके अतिरिक्त यह वर्गीकरण प्रणाली चारकोट फुट विकास की बढती हुई गहनता एवं स्थान के कारण विच्छेदन के जोखिम को भी दर्शाता है।

रोजर के वर्गीकरण पर आधारित चारकोट आर्थोपैथी में क्षति की प्रतिशतता निम्न प्रकार है:–

| स्थान और स्तर | फोरफुट | मिडफुट | रियरफुट/एंकल |
|---|---|---|---|
| विकृति के बिना तीव्र चारकोट | 15% | 20% | 25% |
| विकृति के साथ चारकोट | 20% | 25% | 30% |
| विकृति और अल्सरेशन के साथ चारकोट | 30% | 35% | 40% |
| विकृति और अस्थि शल्यता के साथ चारकोट | 40% | 45% | 50% |

(i) दिव्यांगता को सम्पूर्ण इकाई के रुप में प्रमाणित किया जाना है, भिन्न रुप में नहीं।

(ii) दिव्यांगता को उसकी पराकाष्ठा के साक्षेप प्रमाणित किया जाना है।

(iii) द्विपार्ष्व (दुतरफा) अंग केर मामलों में प्रत्येक अंग के लिए प्रतिशत पीपीआई की गणना की गयी है तथा तत्पश्चात संयोजक फामूर्ले का प्रयोग किया गया है।

(iv) दिव्यांगता की कुल प्रतिशतता 100 प्रतिशत से अधिक नहीं होगी।

**खंड ङः**

**10.** गंभीर स्नायु संबंधी परिस्थितियों के कारण चलन दिव्यांगता के मूल्यांकन के लिए मूलभूत मार्गदर्शक सिद्धान्त।

**10.1.** स्नायु संबंधी परिसिथितियों का निर्धारण, रोग का निर्धारण नहीं, किन्तु इसके प्रभावों अर्थात रोग विषयक प्रकटीकरण का निर्धारण है।

**10.2.** ये मार्गदर्शक सिद्धान्त केवल केन्द्रीय और ऊपरीमोटर स्नायु कोशिका क्षति के लिए ही प्रयोग किए जा सकते हैं।

**10.3.** निम्न मोटर स्नायु कोशिका, मांसपेशिय विकार तथा अन्य चलनविषयक परिस्थितियों के निर्धारण के लिए उपरोक्त यथा मूल्यांकन पद्धति का प्रयोग किया जाएगा।

**10.4.** सामान्यतः प्रमाणन के प्रयोजन के लिए किसी प्रकार का स्नायु निर्धारण, रोग के प्रारम्भ होने के छः मास के पश्चात किया जाना चाहिए, तथापि उपयुक्त समय अवधि का विनिश्चय मामले का मूल्यांकन करने वाले चिकित्सक द्वारा किया जाएगा तथा प्रमाण–पत्र के मानक रूपविधान में दिए गए अनुसार प्रमाण–पत्र के पुनर्विलोकन की सिफारिश करेगा।

**10.5.** किसी भी स्नायुतंत्र परिस्थिति में शारीरिक कमी की कुल प्रतिशतता 100 प्रतिशत से अधिक न हो।

**10.6.** मिश्रित मामलों में अधिकतम अंकों पर विचार किया जाएगा। संयुक्त फार्मूले की सहातया से न्यूनतम अंकों को जोड़ा जाएगा।

क + <u>ख (90–क)</u>/90

**10.7.** प्रमुख ऊपरी अग्रांग को शामिल करने के लिए इसे 10 प्रतिशत की अतिरिक्त की श्रेणी में रखा जाए।

**10.8.10** प्रतिशत तक का अतिरिक्त बल प्रत्येक अग्रांग में संवेदनात्मकता की कमी के लिए प्रदान किया जा सकता है, किन्तु समग्र शारीरिक ह्रास 100 प्रतिशत से अधिक नहीं हो।

**चलन प्रणाली दिव्यांगता**

**11. पक्षाघात**

**11.1 संपरिवर्तित रैंकिग अनुमाप (एमआरएस)** सामान्यतः निर्भरता अथवा स्नायुगत दिव्यांगता के अन्य कारणों से पीड़ित व्यक्तियों की दैनिक गतिविधियों में उनकी निर्भरता अथवा दिव्यांगता की डिग्री को मापने का पामदंड है।

यह मापदंड स्वस्थ शरीर से बिना लक्षणों के मृत्यु तक 0–6 तक परिचालित है।

- 0–कोई लक्षण नहीं।
- 1–कोई महत्वपूर्ण दिव्यांगता नहीं। कुछ लक्षणों के बावजूद सभी सामान्य गतिविधियां कर पाने में समर्थ।

- 2—मामूली दिव्यांगता/बिना सहायता के स्वयं की देखभाल कर पाने समर्थ परन्तु विगत सभी गतिविधियों के निर्वन में असमर्थ।
- 3—सामान्य दिव्यांगता/थोड़ी सहायता की आवश्यकता है परन्तु बिना सहायता के चल पाने में समर्थ।
- 4—मामूली तीव्र दिव्यांगता/बिना सहायता के निजी शारीरिक आवश्कताओं को पूरा कर पाने में असमर्थ तथा बिना सहायता के चल पाने में असमर्थ।
- 5—तीव्र दिव्यांगता, लगातार देखभाल एवं नर्सिंग की आवश्कता, बिस्तर से उठ पाने में असमर्थ, असंयमी।
- 6—मृत।

| एमआरएस स्कोर | प्रतिशत पीपीआई |
|---|---|
| 0 | शून्य |
| 1 | 40 प्रतिशत से कम |
| 2 | 40 प्रतिशत से 50 प्रतिशत |
| 3 | 51 प्रतिशत से 60 प्रतिशत |
| 4 | 61 प्रतिशत से 80 प्रतिशत |
| 5 | 80 प्रतिशत से अधिक |

**12. अन्य स्नायु दिव्यांगता**

| **12.1. संवेदी दोष की सीमा** | **शारीरिक कमी** |
|---|---|
| | संवेदीशीलता की प्रतिशतता के आधार पर |
| हाइपोएसथिसिआ तक | प्रत्येक अंग के लिए 10 प्रतिशत |
| पैरास्थिस | संवेदनशीलता की प्रतिशतता के आधार पर |

हाथ/पैरों में संवेदनशीलता की कमी संवेदनशीलता की कमी के अनुसार 30 प्रतिशत तक

**12.2. न्यूरोजेनिक के कारण ब्लैड जटिलता दिव्यांगता**

| **ब्लैड जटिलता** | **शारीरिक कमी** |
|---|---|
| मध्यम (हेजटेन्सी/फ्रिक्वेंसी) | 25 प्रतिशत |
| साधारण (उतावलापन) | 50 प्रतिशत |
| गहन (असंयम की यदा–कदा परन्तु पुनरावृत्ति 75 प्रतिशत | |
| अति गहन (तीव्र/लगातार पुनरावृत्ति | 100 प्रतिशत |

**12.3. एटेक्सिया (संवेदी अथवा मानसिक)**

| **एटेक्सिया की गहता** | स्थाई शारीरिक क्षति का % |
|---|---|
| मध्यम (जांच पर अभिज्ञात) | 40 प्रतिशत से कम |
| साधारण | 40 से 60 प्रतिशत |
| गहन | 60 प्रतिशत से अधिक |

**खंड च:**

**13. मेरुदण्डीय क्षतियां**

**13.1.** मेरुदण्डीय क्षति (एससीआई) के पश्चात ह्यस और दिव्यांगता का परिणाम सामान्य स्पष्ट है और यह किसी व्यक्ति के न्यूरोलोजिक एवं क्रियात्मक स्तर के समान्य वर्गीकरण से निष्पादित किया जा सकता है। यद्यपि अन्य चिकित्सिय जटिलताएं जैसे प्रैशर अल्सर, स्पासटिसिटी, डीप वीन्यस थरोमबोसिस, हीटरोटोमिक ओसिफिकेशन, मायोपैथिक पैन सिन्ड्रोम, रिसद्विक्टिव पलमोनरी कम्प्रोमाइज आदि, जो ह्यस और दिव्यांगता दोनों को प्रभावित कर सकते हैं, एससीआई के पश्चात किसी भी समय उत्पन्न हो सकते हैं, न्यूरोलांजिक और कार्यात्मक सामर्थ्य, बारह मास तक प्रतीक रूप में स्थायी हो जाती है।

**13.2.** एससीआई वाले व्यक्ति में प्रलेख ह्रास का उपयुक्ता का अवधारण, न्यूरालिकल क्लासीफिकेशन ऑफ स्पाइनल कोर्ड इंजुरी (आईएससनसीएससीआई) रोगियों के लिए अंतर्राष्ट्रीय मानकों द्वारा पृष्ठांकित मानकीकृत न्यूरोलिकल जांच द्वारा किया जा सकता है। स्पाइनल कोर्ड क्षतियों वाले व्यक्ति एशिया (अमेरिकन स्पाइनल इंजुरी एसोसिएशन) क्षति परिमाप के अनुसार श्रेणीकृत किए गए हैं।

**द एएसआईए क्षति परिमापः**

| | |
|---|---|
| क–पूर्ण | एस4–एस5 खंड में कोई मोटर अथवा संवेदी कार्य सुरक्षित नहीं रखे गए है। |
| ख–अपूर्ण | स्वेदी किंतु स्नायुतंत्र स्तर से कम कोई मोटर कार्य सुरक्षित नहीं रखा गया परंतु एस4–एस5 श्रेणी इसमें शामिल है। (एस4–एस5 पर हल्का स्पर्ष अथवा मामूली कष्ट अथवा गहन गुदा संवेदन)। |
| ग–अपूर्ण | मोटर कार्य स्नायु तंत्र स्तर से कम में आरक्षित है तथा स्नायु तंत्र स्तर से नीचे मुख्य मांसपेशियों के आधे से अधिक मांसपेशिए श्रेणी< 3 (श्रेणी 0–2)हो। |
| घ–अपूर्ण | मोटर कार्य स्नायुतंत्र स्तर से कम में आरक्षित है, तथा स्नायु तंत्र स्तर से नीचे मुख्य मांसपेशियों के कम से कम आधे (आधा अथवा अधिक) में मांसपेशिएं श्रेणी > 3 हो। |
| ङ–सामान्य | यदि संवेदनशीलता अथवा मोटर कार्य का आईएसएनसीएसआईसे परीक्षण के अनुसार सभी श्रेणियों में सामान्य है तथा रोगी में पहले से कुछ कमी है, तो एआईएस श्रेणी ङ है। एससीआई क बिना कोई व्यक्ति एआईएस श्रेणी प्राप्त नहीं करता। |

**13.3.** एससीआई व्यक्ति दिव्यांगता मूल्यांकन और प्रमाणीकरण के प्रयोजन के लिए चार मुख्य निदानसूचक श्रेणियों में से एक में वर्गीकृत होंगे।

| सं. | निदानात्मक वर्ग | सम्पूर्ण शरीर के संबंध में स्थायी कमी की प्रतिशतता |
|---|---|---|
| 1. | ट्रेटाप्लेजिया (अथवा अधिक विस्तार से, ऊपरी अग्रांग की दुतरफा तीव्र क्षति तथा अधरांगघात की मौजूदगी | 90 प्रतिशत तक |
| 2. | अधरांगघात | 75 प्रतिशत तक |
| 3. | मूत्राशय अथवा आंत असमान्यता के बिना कौडा इक्विना सिन्ड्रोम | 40 प्रतिशत तक |
| 4. | कौडा–इक्विना जैसे सिन्ड्रोम मूत्राशय एवं आंत ह्रास सहित जैसे कि लूम्बोसाकरल प्लेक्सोपेथिइज | 60 प्रतिशत तक |

(क) क्वैडरप्लेगिबा शब्द को वर्ष 1992 में परिवर्तित होकर टेट्राप्लेगिया हो गया।

(ख) शब्दावली अर्थात् ट्रेट्रोपेरिसिस, क्वैडरिपैरिसिस, पैरापेरीसिस का परिहार करना होगा।

(ग) महत्वपूर्ण न्येरोपैथिक दर्द, स्पाइनल विकृति, स्पासटिसिटी, कानट्रेकचर, हिथ्रोटोपिक औसिफिकेशन, प्रैशर अल्सर इत्यादि की उपस्थिति के लिए उसकी प्रचंडता के आधार पर 20 प्रतिशत तक का अतिरिक्त महत्व दिया गया है, तथा उपरोक्त अनुसार परिकलित स्थायी शारीरिक कमी की प्रतिशतता में जोड़ा जायेगा।

(घ) दिव्यांगता की कुल प्रतिशतता 100 प्रतिशत से अधिक नहीं हो।

(ङ) दिव्यांगता संपूर्ण अंक के रूप में प्रमाणित की जायेगी।

**खंड–छ**

**14. अम्ल आक्रमण पीड़ित**

**14.1.** परिभाषा : **''अम्ल आक्रमण पीड़ित''** से अम्ल अथवा उसी के समान कोई अन्य क्षयकारी पदार्थ फेंकने के तीव्र प्रहार के कारण विरूपित होने वाला व्यक्ति अभिप्रेत है।

**14.2.** अम्ल आक्रमण के कारण रासायनिक रूप से जल जाता है। प्रोटीन के अवक्षेपन से अम्ल स्कंदन परिगलन करता है। इसके कारण आजीवन शारीरिक विकृति हो सकती है। अम्ल आक्रमण के चिकित्सीय प्रभाव प्रायः व्यापक होते हैं। अम्ल आक्रमण में प्रयोग किया गया अम्ल, एसिटिक अम्ल, कारपोलिक अम्ल, क्रोमिक अमल, फारमिक अम्ल, सल्फ्यूरिक अम्ल, ओकसालिक अम्ल, फासफोटिक अम्ल आदि हो सकते हैं नुकसान की मात्रा, अम्ल के संमिश्रण तथा पानी से भलि–भांति अम्ल को साफ करने अथवा निष्क्रय करने की सामग्री से निष्प्रभावित करने में लिये गये समय पर निर्भर करती है। अम्ल त्वचा है, त्वचा के नीचे की परत तथा कुछ मामलों में वहां की हड्डी को तीव्रता से नष्ट कर देता है।

**14.3.** अम्ल से जलने के कारण होने वाली क्षति केवल त्वचा तक ही सीमित नहीं रहती। अनेक बार, एक से अधिक तंत्र, है। अर्थात मांसपेशिय अस्थि पंजर, श्वास–नली, दृष्टि आदि भी प्रभावित हो जाते हैं। विशेष प्रकार की विकृति से भयावहता प्रकट होती है। दांग धब्बे स्वेदग्रन्थिओं, बाल एवं नाखुनों के विकास को प्रभावित करते हैं, तथा इसके कारण रंग द्रव्य परिवर्तित अथवा अवकुंचन हो सकता है एवं प्रदर्शन में कमी तथा निःशक्तता लाता है। लसिका तंत्र भी निम्न एवं ऊपरी स्तर पर पूर्णतः प्रभावित हो सकता है, जिसके कारण टांगो अथवा पैरों या हाथों एवं बाजुओं में लगातार चिरकालिक सूजन आ जाती है।

**14.4.** चूंकि अधिकांश अम्ल आक्रमण मुख पर लक्ष्य करके किये जाते है, अतः पलके एवं होठ पूरी तरह नष्ट हो जाते हैं, नाक एवं कान पुरी बुरी तरह क्षति ग्रस्त हो जाते हैं। अम्ल आखों को तीव्रता से नष्ट करता है, जिससे पीड़ित अंधा हो जाता है। पलकें कभी बंद हो सकती, मुंह कभी खुल नहीं सकता तथा ठुड्डी सीने तक लटक जाती है।

**14.5.** अम्ल आक्रमण के प्रायः होने वाले नोट शारीरिक परिणाम नीचे प्रस्तुत हैः

**खोपडी कपालः** आंशिक रूप से नष्ट अथवा विकृत हो सकती है। बाल प्रायः नष्ट हो जाते हैं।

**माथा** : त्वचा सिकुड़ सकती है, उसमें आ सकता है तथा बाल अधिकतर उड़ जाते हैं।

**कान** : झड जाना तथा विकृत हो जाती है। बहरापन तत्काल अथवा कुछ समय पश्चात हो जाती हैं। कान की उपास्थी आंशिक अथवा पूर्ण रूप से नष्ट हो जाती है। जिससे पीड़ित भविष्य में संक्रमण अथवा श्रवण बाधिता ग्रस्त हो जाती है।

**आंखे** : प्रत्यक्ष अम्ल संपर्क अथवा अम्ल वाष्प से आंखों को क्षति पहुंच सकती है, जिसके फलस्वरूप अंधापन हो जाता है। यदि आंखे अम्ल आक्रमण से बच भी जाती है, तो वे अन्य आशंकाओं के प्रति असुरक्षित रहती है जिससे स्वास्थ्य लाभ के दौरान पीड़ित अंधता हो सकती है। भौंहे भी जल सकती है अथवा विक्रत हो सकती है, आखों को सूखा कर देती है, और व्यक्ति अंधा हो जाता है। इसकी रोकथाम अत्यधिक कठिन है।

**नाक** : सिकुड़जाती है तथा विकृत हो जाती है। नथुने पूर्णतः बंद हो जाते हैं। क्योंकि उपास्थि नष्ट हो जाते है।

**गाल** : संकुचित एवं विकृत

**मुंह** : सिकुड़ा हुआ एवं टेढ़ा तथा अपनी आकृति भी खो सकता है। होंठ आंशिक रूप से अथवा पूर्णतः नष्ट। होंठ स्थायी रूप से लटक जाते हैं तथा दांत दिखाई देने लगते हैं। होंठ, मुंह एंव मुख की गति विकृत हो जाती है। खा पाना कठिन हो सकता है।

**ठोंडी** : संकुचित एवं विकृत। धब्बे नीचे की ओर आ सकते हैं, जिसमें ठोंडी गर्दन अथवा छाती तक लटक सकती है।

**गर्दन** : अधिकतर बुरी तरह क्षतिग्रस्त हो सकती है। ठोंडी से छाती के ऊपरी भाग तक लटका हुआ मांस का टुकड़ा अथवा गर्दन के एक ओर मांस का बड़ा टुकड़ा लटका हुआ हो सकता है। पीड़ित द्वारा गर्दन को हिलापाना संभव नहीं होता तथा सिर एक ही दिषा में लगातार झुका रहता है।

**छाती** : अधिकतर बुरी तरह प्रभावित। छाती पर अम्ल आक्रमण के कारण हुए दाग धब्बों के नुकीले अथवा चौड़े टुकड़े। लड़कियों एवं युवा महिलाओं में उनके वक्ष का विकास रूक सकता है अथवा उनका वक्षस्थल पूर्णतः नष्ट हो सकता है।

**कंधे** : बुरी तरह प्रभावित हो सकते हैं, विशेषतः कंधे के नीचे का हिस्सा, अधिक प्रभावित होता है। जिसके फलस्वरूप दोषी की बाजू की गतिशीलता सीमित हो जाती है। कुछ मामलों में, दोषी की एक अथवा दोनों हाथ उनके शरीर के साथ गोद की भांति चिपक जाते हैं।

**14.6.** अम्ल आक्रमण पीड़ितों में दिव्यांगता का अनुमान क्षेत्र एवं गहराई में हुई क्षति के आधार पर लगाया जाना चाहिए, जैसा कि थर्मल घावों (जलने के कारण) के मामले में किया जाता हैं। प्रभवित क्षेत्र पर बहु प्रकारीय विचार हेतु उत्तम रंगीन फोटोग्राफी से इसकी स्थिति स्पष्ट हो जायेगी। प्रत्येक अम्ल आक्रमण का घाव की गरहाई के बिना, सकुंचन के कुछ तत्वों से भर जाता है। इष्टतम गतिषीलता एवं सौंदर्य प्राप्त किये जाने से पूर्व क्रमबद्ध शल्य चिकित्सा प्रक्रियाओं की आवष्यकता होती है। दाग–धब्बे वाले ऊतक सामान्य त्वचा पर होने वाले दैनिक दबाव से कम सहिष्णु होते हैं। पूर्ण गतिशीलता प्राप्त कर लेने के पश्चात् भी रासायनिक जलन वाली त्वचा, जो कि पतली एवं कमजोर हो जाती है, के फलस्वरूप त्वचा की क्वालिटी से अंग्राम दुर्बल हो सकता है। जो बाद में छोटी–मोटी चोटों से भी शीघ्र ही घायल हो सकता है। यहां तक कि ग्राफ्ट त्वचा वाले व्यक्ति भी धूप, गरमी, सर्दी अथवा अति संवेदन के प्रति असहिष्णु होते हैं।

**14.7.** सकुंचन वाले व्यक्तियों में सामान्य गतिशीलता अग्रांम तक सीमित नहीं है। अग्रभाग के आसपास के घाव भी कठोर हो सकते हैं। जब मुख्य भाग अथवा छाती के आंतरिक भाग में घाव होता है तो गहन एवं चिरकालिक मुद्रा परिवर्तन हो सकता है, जिसके कारण मेरूदंड की विकृति अथवा श्वास क्षेत्र में अवरोध उत्पन्न हो सकता है। बुरी तरह से प्रभावित परितंत्रिका अथवा नितंब, एक ही स्थिति में अधिक समय तक बैठ पाने में कठिनाई एवं पीड़ा उत्पन्न करते हैं।

**14.8.** निर्धारण के लिए मार्गदर्शक सिद्धांत निम्नप्रकार हो सकते हैं:–

| शरीर से प्रभावित अंग | कमी | स्थायी विकास की प्रतिशतता |
|---|---|---|
| सिर एवं वॉल्ट माथे सहित | केवल विकास | 5 |
| | विकार एवं पूर्ण का सघनता का ह्रास | 10 |

| | | |
|---|---|---|
| भौंहे (दायी एवं बायी) | एक का आंशिक अथवा दोनों को क्षति<br>एक अथवा दोनों की कुल क्षति | 3% प्रत्येक<br>5% प्रत्येक |
| पलके – ऊपरी<br><br>नीचली | केवल त्वचा विकास<br>विकृति अथवा पूर्ण सघनता का ह्रास<br>केवल त्वचा विकार<br>विकृति एवं पूर्ण सघनता का ह्रास | 3% प्रत्येक<br>5% प्रत्येक<br>2% प्रत्येक<br>3% प्रत्येक |
| कान (बाह्य कर्ण) | केवल त्वचा विकार<br>त्वचा एवं उपस्थि की पूर्ण सघनता तथा विरूपण, नली की निकासी के बिना<br>त्वचा एवं उपस्थि की पूर्ण सघनता तथा विरूपण नली की निकासी सहित | 2% प्रत्येक<br>3% प्रत्येक<br>5% प्रत्येक |
| नाक | केवल त्वचा कवर की विकृति<br>दोनों नथुनो सहित पूर्ण सघनता के कारण विकृति<br>एक नथुने के नष्ट होने सहित पूर्ण सघनता विकार<br>दोनों नथुने के नष्ट हो जाने सहित पूर्ण सघनता विकार | 3%<br>5%<br>10%<br>20% |
| होठ | केवल एक होठ की त्वचा कवर विकार<br>केवल एक होठ का विकार अथवा पूर्ण सघनता क्षति<br>दोनों होठों का सम्मिलित विकार के कारण सकुंचन | 3%<br>5%<br>10% |
| गाल एवं मुंह का पार्श्व भाग | त्वचा विकार<br>विकृति अथवा पूर्ण सघनता क्षति | 5% प्रत्येक तरफ<br>10% प्रत्येक तरफ |
| गर्दन | त्वचा आवरण विकार<br>त्वचा, मांसपेशी अथवा गहन तंतुओं के कारण विकृति | 5%<br>10% |
| वक्ष स्थल (महिला) | केवल त्वचा आवरण विकार<br>निम्नलिखित के सम्मिलन से विकार जिसके परिणामस्वरूप क्रियाशीलता की हानि<br>i) त्वचा, क्षेत्रिका एवं अग्र भाग<br>ii) त्वचा, क्षेत्रिका एवं अग्रभाग एवं मृदूतक | 5% प्रत्येक<br><br>10% प्रत्येक<br>15% प्रत्येक |
| नली का अग्रभाग एवं आमाशय, वक्ष सहित | केवल त्वचा आवरण विकृति विकार एवं पूर्ण सघनता क्षति<br>विकार एवं पूर्ण सघनता क्षति | 5%<br>10% |
| पूरा पार्श्व भाग | केवल त्वचा आवरण विकृति<br>विकार एवं पूर्ण सघनता क्षति | 5%<br>10% |

| | | |
|---|---|---|
| उरू–मूल | केवल त्वचा आवरण विकृति<br>विकार एवं पूर्ण सघनता क्षति | 2% प्रत्येक<br>5% प्रत्येक |
| नितम्ब | केवल त्वचा आवरण विकृति<br>विकार एवं पूर्ण सघनता क्षति | 3% प्रत्येक<br>5% प्रत्येक |
| जननांग | अल्प विकार के परिणामस्वरूप त्वचा की क्षति<br>छिद्रू में गहन सकुंचन अथवा यूरेथ्रा उतरना अथवा पेनिस की विकृति | 7%<br>20% |
| जांघ | केवल त्वचा आवरण विकृति<br>विकार एवं पूर्ण सघनता क्षति | 3% प्रत्येक<br>5% प्रत्येक |
| निम्न टांग | केवल त्वचा आवरण विकृति<br>विकार एवं पूर्ण सघनता क्षति | 3% प्रत्येक<br>5% प्रत्येक |
| पैर | केवल त्वचा आवरण विकृति<br>विकार एवं पूर्ण सघनता क्षति | 3% प्रत्येक<br>5% प्रत्येक |
| ऊपरी बाजू | केवल त्वचा आवरण विकृति<br>विकार एवं पूर्ण सघनता क्षति | 3% प्रत्येक<br>5% प्रत्येक |
| बाजू का अगला भाग | केवल त्वचा आवरण विकृति<br>विकार एवं पूर्ण सघनता क्षति | 3% प्रत्येक<br>5% प्रत्येक |
| हाथ | केवल त्वचा आवरण विकृति<br>विकार एवं पूर्ण सघनता क्षति | 5% प्रत्येक<br>10% प्रत्येक |

**मुंह** : कभी कभी होंठ पूर्ण रूप से अथवा आंशिक रूप से क्षतिग्रस्त हो सकते हैं, जिससे दांत दिखाई देने लगते हैं। खा पाने अथवा बोलने में 20 प्रतिशत तक कठिनाई आती है।

**भोजन नली** : अम्ल वाष्प को श्वास में लेने के कारण ऊपरी पाचन तंत्र में 20 प्रतिशत तक की समस्या उत्पन्न होती है।

**श्वास नली** : अम्ल वाष्प के कारण श्वास नली में 20 प्रतिशत तक की समस्या उत्पन्न होती है।

इसके अतिरिक्त, प्रमुख श्वासनली कार्य की विसंगतियों का अनुमान संबंधित खंड में दिये गये दिशा निदेशों तथा समस्या की गंभीरता के आधार पर लगाया जा सकता है।

**विविध** : लिंग, आयु, व्यवसाय एवं अन्य शारीरिक विसंगतियों, जिनका ऊपर उल्लेख नहीं किया गया है, के लिए 10 प्रतिशत अतिरिक्त महत्व दिया जा सकता है।

**14.9.**स्थायी विकार/दिव्यांगता की कुल प्रतिशतता 100 प्रतिशत से अधिक न हो।

**खंड ज :**

**15. प्रमस्तिष्क घात वाले दिव्यांगजन**

**15.1. परिभाषा – ''प्रमस्तिष्क घात''** से मस्तिष्क के एक अथवा एक से अधिक विशिष्ट भाग की क्षति के कारण, जो प्रायः जन्म से पूर्व अथवा जन्म के दौरान या जन्म के तत्काल पश्चात होती है, होने वाली शारीरिक गतिशीलता एवं मांसपेशिय समन्वयः को प्रभाविक करने वाली स्नायुगत गैर–प्रगतिशील परिस्थिति का समूह अभिप्रेत है।

**15.2.** प्रमस्तिष्क घात प्रभावित व्यक्ति के मूल्यांकन के लिए सकल मोटर फंकशन वर्गीकरण प्रणाली (जीएमएफसीएस) का प्रयोग किया जा सकता है। यह बैठने, स्थानातंरण एवं गतिशीलता को महत्व देते हुए स्वतः आरंभ होने वाली गति पर आधारित है। इसकी वर्गीकरण प्रणाली पांच स्तरीय है तथा आरंभिक मानक स्तरों के बीच अंतर दैनिक जीवन में अर्थ पूर्ण होना चाहिए। अंतर क्रियात्मक सीमायें हस्तचालित गतिशीलता यंत्रों की आवश्यकता (अर्थात वाकर, क्रच अथवा केन) अथवा पहियागत गतिशीलता तथा कुछ सीमा तक गति की क्वालिटी पर आधारित है। वर्तमान में जीएमएमसीएस का संशोधित रूप उलब्ध है (जीएमएफसीएस–ईएंडआर)

| जीएमएफसीएस स्तर | गतिशीलता की स्थिति का विवरण | पूर्ण शरीर के संबंध में स्थायी कमी की प्रतिशतता |
|---|---|---|
| स्तर I | • अंदर अथवा बाहर चल पाने में समर्थ तथा सहायता के बिना सीढ़िया चढ़ पाना।<br>• दौड़ने, कूदने जैसी सामान्य गतिविधियां कर सकता है।<br>• गति, संतुलन एवं समन्वय में कमी है। | 40 प्रतिशत से कम |
| स्तर II | • रेलिंग की सहायता से सीढ़िया चढ़ पाने में समर्थ।<br>• असन्तुलित भूतल, ढलान अथवा भीड़ भाड़ में कठिनाई।<br>• दौड़ने अथवा कूदने की न्यूनतम समर्थता। | 40 से 50 प्रतिशत |
| स्तर III | • सामान्य सतह पर अंदर एवं बाहर, सहायक गतिशीलता यंत्रों के साथ चल सकता है।<br>• रेलिंग की सहायता से सिड़ियां चढ़ पाने में समर्थ है।<br>• हस्तचालित व्हीलचेयर को ढकेल सकता है और लंबी दूरी या असमान सतह के लिए सहायता की आवश्यकता है। | 51 से 60 प्रतिशत |
| स्तर IV | • सहायता यंत्रों की सहायता के साथ भी चल पाने की क्षमता पूर्णतः सीमित<br>• अधिकांश समय व्हीलचेयर का प्रयोग करता है तथा स्वयं का पावर व्हीलचेयर चला पाना | 61 से 79 प्रतिशत |

| | | |
|---|---|---|
| | • सहायता के साथ अथवा बिना सहायता के खड़े होने में स्वरुप परिवर्तन | |
| स्तर V | • शारीरिक कमी जो गतिशीलता स्वतंत्र नियंत्रण को सीमित करता है<br>• गुरुत्वाकर्षण के विपरीत सिर एवं गर्दन को टिकाने की सीमित क्षमता<br>• गतिषीलता के सभी क्षेत्रों में कमी<br>• सहायक यंत्रों के साथ भी स्वतंत्र रूप से बैठ पाने अथवा खड़े हो पाने में असमर्थ<br>• स्वतंत्र रूप से चल नहीं सकता किन्तु पावर्ड मोबिलिटी का प्रयोग करने में समर्थ | 80 प्रतिशत या अधिक |

**टिप्पणः**— (i) प्रमस्तिष्क घात वाले व्यक्ति में गतिशीलता एवं मुद्रा की समस्याओं के अतिरिक्त अन्य सीमाएं जैसे दृष्टि बाधिता, श्रवण बाधित, अभिवाक् बाधित, मिरगी, मानसिक असामान्यता (निम्न सामान्य ज्ञान) आदि की सम्भावना भी हो सकती है। इनका मार्गदर्शक सिद्धान्तों के अनुसार अलग से निर्धारण किया जाता है। तथा अंतिम दिव्यांगता प्रतिशतता की परिगणना सूत्र ए +बी (90—ए)/9 (ए=उच्च मूल्य, बी=निम्न मूल्य) के आधार पर की जाती है।

(ii) कुल स्थायी शारीरिक कमी दिव्यांगता की प्रतिशतता 100 प्रतिशत से अधिक न हो।

(iii) दिव्यांगता का प्रमाणीकरण संपूर्ण शरीर के संबंध में किया जाना है।

**हस्त योग्यता वर्गीकरण प्रणाली (एमएसीएम)**

**15.3.** हस्त योग्यता वर्गीकरण प्रणाली (एमएसीएम) वर्णन करता है कि प्रमस्तिष्क घात वाले बच्चें दैनिक गतिविधियों में वस्तुओं को उठाने के लिए कैसे अपने हाथों का उपयोग करते हैं। एमएसीएस में पॉच स्तरों की वर्णन किया गया। यह स्तर बच्चों की स्वः प्रारम्भ योग्यता तथा दैनिक जीवन में हस्त गतिविधियों के लिए सहायता हेतु उनकी आवष्कता पर आधारित हैं।

**15.4.** एमएसीएस का प्रयोग 4 से 18 वर्ष की आयु तक के बच्चों पर किया जा सकता है। एमएसीएस प्रमस्तिष्क घात के बच्चों में पायी जाने वाली क्रियात्मक सीमाओं के सम्पूर्ण वर्णक्रम का विस्तार करता है तथा सभी उप—उपचारित को भी कवर करता है।

**15.5.** स्तर 1 में अल्प सीमाओं वाले बच्चे शामिल हैं, जबकि गहन क्रियात्मक सीमाओं वाले बच्चे प्रायः स्तर IVएवं V में पाये जाते हैं। एमएसी स्तर समय के पश्चात स्थायी हो जाते हैं।

**15.6.** प्रमाणिकृत चिकित्सा प्राधिकरण को एमएसीएस के उपयोग में निम्नलिखित की जानकारी होना आवश्यक हैः

बच्चे की दैनिक महत्वपूर्ण गतिविधियों में वस्तुओं का उठा पाने की योग्यता, उदाहरण के लिए खेल एवं आराम, भोजन एवं प्रसाधन के दौरान इनकी योग्यता को निम्नलिखित परिमाप के अनुसार माना जाना चाहिएः—

**स्तर I. वस्तुओं को आसानी से एवं सफलतापूर्वक संचालित करता है।** हस्तः प्रयोग के दौरान अधिकांश समय गति एवं परिशुद्धता अपेक्षित है। यद्यपि हस्त उपयोग योग्यता की कोई सीमा उनकी दैनिक गतिविधियों के स्वतंत्र निर्वहन को सीमित नहीं करती हैं।

**स्तर II. अधिकांश वस्तुओं का संचालन कर सकता है किंतु कुछ कम क्वालिटी में तथा/अथवा प्रारित की गति में**:–कुछ गतिविधियों की उपेक्षा की जा सकती है अथवा कुछ कठिनाई से प्राप्त कर सकता है; प्रदर्शन के कुछ अन्य विकल्पों का प्रयोग किया जा सकता है परन्तु हस्तचालन योग्यता दैनिक गतिविधियों में प्रायः स्वतंत्रता को सीमित नहीं करती।

**स्तर III. वस्तुओं को कठिनाई से संचालित कर पाता है; गतिविधियों को तैयार करने तथा/अथवा** संशोधन करने में सहायता की आवश्यकता होती है; प्रदर्शन धीमा है तथा क्वालिटी एवं प्रमात्रा के संबंध में सीमित सफलता प्राप्त कर पाता है स्वतंत्र है। स्वतंत्र रुप से गतिविधियां कर सकता है यदि उन्हें स्थापित अथवा सुग्राही बना दिया जाए।

**स्तर IV. सहजता से प्रबंध की जा सकने वाली वस्तुओं सहज परिस्थितियों में सरलता से निर्वहन कर सकता है।** गतिविधियों का निर्वहन आंशिक रुप से तथा सीमित सफलता से कर सकता है गतिविधियों के आंशिक उपयोग में भी लगातार सहायता एवं समर्थन तथा/अथवा सुग्राही यंत्रों की आवश्यकता है।

**स्तर V. वस्तुओं का संचालन नहीं कर पाता तथा सरलतम गतिविधियों के लिए भी अतिसीमित योग्यता है।** पूर्ण समर्थन की आवश्यकता है।

| एमएसीएस स्तर | विशिष्टताएं | स्थायी कमी की प्रतिशतता |
|---|---|---|
| स्तर I. | वस्तुओं का सहजता से एवं सफलतापूर्वक संचालित कर सकता है। | 20 प्रतिशत |
| स्तर II. | अधिकांश वस्तुओं का संचालन कर सकता है परन्तु कुछ कम मात्रा तथा/अथवा प्राप्ति की कुछ कम गति में। | 30 प्रतिशत |
| स्तर III. | वस्तुओं को कठिनाई से संचालित कर पाते हैं; गतिविधियों की तैयारी/संशोधन में सहायता की आवश्यकता है। | 40 प्रतिशत |
| स्तर IV. | सरलता से प्रबंध की गयी वस्तुओं का सुग्राहयी परिस्थितियों में सीमित चयन कर पाना। | 55 प्रतिशत |
| स्तर V. | वस्तुओं का संचालन नहीं कर पाना तथा सरलतम कार्य को कर पाने की सीमित योग्यता। | 70 प्रतिशत |

**खण्डः झ**

**16. दिव्यांगता से कुष्ठ उपचारित व्यक्ति**

**16.1.** परिभाषा –''**कुष्ठ उपचारित व्यक्ति**'' से ऐसा व्यक्ति अभिप्रेत है जो कुष्ठ रोग से उपचारित हो चुका है, लेकिन निम्नलिखित से ग्रस्त हैः

(i) हाथों एवं पैरों में संवेदन की कमी तथा आंख एवं आंख की पुतली में संवेदन की कमी एवं आंशिक पक्षाघात परन्तु कोई मुख्य विकृति नहीं;

(ii) मुख्य विकार तथा आंशिक पक्षाघात परन्तु सामान्य आर्थिक गतिविधियों में कार्य करने के लिए उनके हाथ एवं पैरों में पर्याप्त गतिशीलता;

(iii) अत्यधिक शारीरिक विकृति तथा अधिक आयु जो उसे किसी लाभदायक व्यवसाय करने से रोकता है तथा "कुष्ठ उपचारित" का भाव तद्नुसार संकुचित हो जाता है।

**16.2.** कुष्ठ दिव्यांगता का डब्ल्यूएचओ श्रेणीकरणः

प्रत्येक आंख अथवा हाथ एवं पैर की उच्चतम श्रेणी=2। अधिकतम ईएचएफ कुल स्कोर =12 (ई= आंखे, एच=हाथ, एफ=पैर)

| श्रेणी | आंख | हाथ | पैर |
|---|---|---|---|
| 0 | कुष्ठ रोग के कारण नेत्र रोग नहीं; दृष्टि हानि का कोई प्रमाण नहीं | संवेदनशीलता नहीं, कोई दृश्य विकृति अथवा क्षति नहीं | संवेदनशीलता नहीं, कोई दृश्य विकृति अथवा क्षति नहीं |
| 1 | कुष्ठ रोग के कारण नेत्र रोग विद्यमान किन्तु इनमें कारण दृष्टि पूर्णतः प्रभावित नहीं (6/60 अथवा अधिक 6 मीटर की दूरी से अंगुलियों की गणना कर सकता है) | संवेदनहीनता विद्यमान किन्तु कोई दश्य विकृति अथवा क्षति नहीं | संवेदनहीनता विद्यमान किन्तु कोई दृश्य विकृति अथवा क्षति नहीं |

| | | | |
|---|---|---|---|
| 2 | गहन दृष्टि विकार (दृष्टि 6/60 से कम) 6 मीटर की दूरी से अंगुलियों की गणना कर पाने में असमर्थ) इरिडोसाइक्लिरिस एवं कारोनियल ओपासिरिज | दृष्टि विकार अथवा क्षति विद्यमान जैसे क्रेकस/घाव, क्लॉ अंगुलिया, कलाई ड्राप संकुचन अंगछेदन | दृष्टि विकार अथवा क्षति विद्यमान जैसे क्रेकस/घाव, क्लॉ अंगुलिया, कलाई ड्राप संकुचन अंगछेदन |

**16.3.** हाथ एवं पैर की संवेदी जांच के लिए, बाल पेन की नोक से हल्के स्पर्श (त्वचा को आवश्यकता अनुसार स्पर्श करना) की सिफारिश की जाती है।

**16.4** कारनियल संवेदनशीलता की कमी की जांच के लिए साफ रूई के टुकड़े का किनारे पर हल्के स्पर्श की सिफारिश की जाती है। यह भी नोट किया जाए कि आंख का झपकना सामान्य है अथवा नहीं।

**16.5.** मासपेशिय शक्ति की जांच क्लीनिकली मेडिकल रिसर्च परिषद, लंदन स्केल के अनुसार पैराफेरल नर्वस एवं ग्रेडिंग द्वारा सामान्यतः जांच की गयी प्रणाली द्वारा की जाए।

ईएचएफ (आंख, हाथ, पैर) ग्रेड स्कोर की गणना की गयी है।

उच्चतर स्कोर, अधिक दिव्यांगता अधिकतम ईएचएफ स्कोर 12 संभावित है।

ईएचएफ स्कोर 0–1 होने पर दिव्यांगता 20 प्रतिशत तक।

ईएचएफ स्कोर 2–3 होने पर दिव्यांगता 20 से 40 प्रतिशत तक।

ईएचएफ स्कोर 4–5 होने पर दिव्यांगता 41 से 60 प्रतिशत तक।

ईएचएफ स्कोर 6–7 होने पर दिव्यांगता 61 से 70 प्रतिशत तक।

ईएचएफ स्कोर 8–9 होने पर दिव्यांगता 71 से 80 प्रतिशत तक।

ईएचएफ स्कोर 10–11 होने पर दिव्यांगता 81 से 90 प्रतिशत तक।

ईएचएफ स्कोर 12 से अधिक होने पर दिव्यांगता 91 से 100 प्रतिशत तक।

**16.6.** ऊपरी पक्षाघात (अधिकतर दाया हाथ) वाले कुष्ठ उपचारित व्यक्ति को 10 प्रतिशत अतिरिक्त महत्व दिया जाएगा। कुल स्थायी शारीरिक कमी दिव्यांगता की प्रतिशतता 100 प्रतिषत से अधिक न हो। कुष्ठ उपचारित व्यक्ति की कुष्ठ रोग से प्रभावित व्यक्ति की आवश्यकता अथवा इच्छा होने पर, कुछ लेने के विचार से दो वर्ष बाद समीक्षा की जा सकती है।

**खंड टः**

**17. छोटे कद/बौनेपन के मामलों मे पीपीआई के मूल्यांकन के लिए मार्गदर्शक सिद्धांतः**

**17.1.** परिभाषाः **"बौनेपन"** से चिकित्सीय एवं आनुवंशिक परिस्थिति के कारण वयस्क की आयु 4 फुट 10 इंच (147 सेंटीमीटर) अथवा कम होना अभिप्रेत है।

**17.2.** छोटे कद के व्यक्ति का मूल्यांकन करते हुए इस पर विचार नहीं किया जाएगा कि क्या यह आनुपातिक वैरायटी की है तथा पैथालिजिकल परिस्थितियों से संबद्ध है,

प्रत्येक 1" लम्बाई में कद की ऊचांई की कटौती को संपूर्ण शरीर के संबंध में 4 प्रतिशत स्थायी शारीरिक कमी के रुप में माना जाएगा। संबद्ध ढांचागत विकृतियां जैसे संकुचन अथवा विकृति का मूल्यांकन अलग से किया जाएगा तथा दोनों की कुल प्रतिशतता संयुक्त फार्मूला से जोड़ी जाएगी।

| वयस्क व्यक्ति की ऊचांई | स्थायी कमी की प्रतिशतता |
|---|---|
| 4 फीट 10 इंच | शून्य |
| 4 फीट 9 इंच | 4% |
| 4 फीट 8 इंच | 8% |
| 4 फीट 7 इंच | 12% |
| 4 फीट 6 इंच | 16% |
| 4 फीट 5 इंच | 20% |
| 4 फीट 4 इंच | 24% |

| | |
|---|---|
| 4 फीट 3 इंच | 28% |
| 4 फीट 2 इंच | 32% |
| 4 फीट 1 इंच | 36% |
| 4 फीट | 40% |
| 3 फीट 11 इंच | 44% |
| 3 फीट 10 इंच | 48% |
| 3 फीट 9 इंच | 52% |
| 3 फीट 8 इंच | 56% |
| 3 फीट 7 इंच | 60% |
| 3 फीट 6 इंच | 64% |
| 3 फीट 5 इंच | 68% |
| 3 फीट 4 इंच | 72% |
| 3 फीट 3 इंच | 76% |
| 3 फीट 2 इंच | 80% |
| 3 फीट 1 इंच | 84% |
| 3 फीट | 88% |
| 2 फीट 11 इंच | 92& |
| 2 फीट 10 इंच | 96% |
| 2 फीट 9 इंच | 100% |

**खंड ठः**

**18. मांसपेशीय दुष्पोषण**

**18.1.** परिभाषाः **"मांसपेशीय दुष्पोषण"** से वंशानुगत आनुवंशिक मांसपेशीए रोग अभिप्रेत है जो शरीर को गतिशील बनाने वाली मांसपेशीयों को कमजोर करता है तथा बहुदुष्पोषण वाले व्यक्ति की वंशावली में असत्य एवं भ्रामक सूचना उन्हें स्वस्थ मांसपेशीयों के लिए प्रोटीन लेने से रोकती है। इसका चित्रण प्रगामी अस्थि मांसपेशीए कमजोरी, मांसपेशीए प्रोटीन की कमी तथा मांसपेशीए सैलों एवं मृत तन्तुओं द्वारा किया जा सकता है।

**18.2.** विस्तृत क्लीनिकल जांच के पश्चात्, कमजोरी, सकुंचन, पार्श्वकुब्जता, हृदय अथवा फुस्फुसीय आदि का मूल्यांकन किया जाता है तथा दिव्यांगता इनमें से प्रत्येक की प्रणाली के आधार पर संकलन द्वारा तथा गतिशीलता दिव्यांगता अवयवों को जोड़कर संयुक्त फार्मूला ए+बी(90–ए)/90 (ए=उच्च मूल्य, बी–कम मूल्य के प्रयोग द्वारा किया जाता है।

दिव्यांगता की व्याख्या पूरे शरीर के आधार पर होगी। दिव्यांगता की प्रतिशतता 100 प्रतिशत् से अधिक न हो। इस रोग की प्रगतिशील प्रवृति होने के कारण कुछ अवधि के पश्चात् अर्थात 2 वर्ष की अवधि अथवा रोगी की इच्छानुसार या दिव्यांगता बोर्ड द्वारा किए गए निर्णय के अनुसार इसकी समीक्षा की जा सकती है।

**18.3 गतिविषयक दिव्यांगता के प्रमाणन के लिए आवश्यक चिकित्सा प्राधिकारी और औजार।**

**18.3.1** प्रमस्तिष्क घात् कुष्ठरोग उपचारित, बौनापन अम्ल आक्रमण पीड़ित एवं मांसपेशीए विकार सहित गतिविषयक दिव्यांगता के प्रमाणन के प्रयोजन के लिए चिकित्सा अधीक्षक अथवा मुख्य चिकित्सा अधिकारी अथवा सिविल सर्जन या राज्य सरकार द्वारा अधिसूचित कोई अन्य समतुल्य प्राधिकारी प्रमाणीकरण बोर्ड के प्रमुख होंगे।

**बोर्ड का गठनः**

(i) चिकित्सा अधीक्षक अथवा मुख्य चिकित्सा अधिकारी या सिविल सर्जन
(ii) शारीरिक औषधीय पुनर्वास एवं आर्थोपेडिक में विशेषज्ञ
(iii) दिव्यांगजन की स्थिति के अनुसार मुख्य चिकित्सा अधिकारी द्वारा नामनिर्दिष्ट एक विशेषज्ञ

**18.3.2 प्रकिया में शामिल सदस्यों/विशेषज्ञों के ज्ञान और कौशल सर्वाधिक महत्वपूर्ण संसाधन है तथपि, नीचे दी गई कुछेक सूचीबद्व वस्तुओं की आवश्यकता हो सकती है ।**

क. मापनें के लिए फीता – व्यक्ति की लम्बरूप लम्बाई, छाती के फुलाव का परिमाप, मिसी एक सिरे का छोटा होना, अथवा किसी अंग के नाम में अन्तर आदि ।

ख. गोनियोमीटरस – भिन्न भिन्न जोडों की गति की सीमा को मापने के लिए लघु, मध्यम और बडा गोनियोमीटरस ।

ग. हाथ से चलाया जाने वाला डायनामोमीटर ।

घ. कार्निया चेतना की जांच के लिए साफ रूई का टुकड़ा ।

ड. संवेदनात्मक न्यूनतम की जांच के लिए बॉल पॉइंट पैन उदाहरणार्थ, कुष्ठ रोगमुक्ति व्यक्ति ।

च. एक्सरे फिल्मस, उदाहरणार्थ – रीढ़ की हडडी की विकृति, अंग विच्छेदन, गठिया, मुड़े हुए पैर, जन्मजात अंग की कमी, अंग–भंग के मामले में ।

## II. दृष्टि बाधिता

**19.1. परिभाषाः** दृष्टि बाधित

(क) "अन्धता" से ऐसे व्यक्ति अभिप्रेत है जिसमें उत्तम सुधार के पश्चात भी निम्नलिखित में से कोई एक है–

(i) सम्पूर्ण दृष्टिहीनता; या
(ii) 3/60 से कम दृष्टि अथवा सर्वोकृष्ट सुधार के पश्चात बेहतर दृष्टि 10/200 (स्नेलन) से कम; अथवा
(iii) दृष्टि के क्षेत्र 10 डिग्री से कम कोण कक्षांतरित सीमा

(ख) "कम दृष्टि" से ऐसी स्थिति अभिप्रेत है, जहां व्यक्ति में निम्नलिखित में एक स्थिति होः–

(i) सर्वोत्तम सुधार के पश्चात बेहतर ऑख में 6/18 से अधिक नहीं या 20/60 से कम नहीं 3/60 तक या 20/60 तक की दृष्टि तीक्ष्णता; अथवा
(ii) 40 डिग्री से कम 10 डिग्री तक के कोण में कक्षांतरित दृष्टि सीमा।

**19.2. प्रमाण पत्र की प्रकृति** : दिव्यांगता प्रमाण पत्र अस्थायी अथवा स्थायी होने का निर्णय चिकित्सा प्राधिकरण द्वारा लिया जाएगा। दिव्यांगता स्थायी होने का प्रमाणीकरण आवश्यक है, यदि परिस्थिति और बिगड़ने की सम्भावना और शिक्षा प्राप्त करने जैसे विशिष्ट उद्देश्यों के लिए भी प्रमाण पत्र अस्थायी हो सकता है। पुनर्मूल्यांकन यदि आवश्यक है, का उल्लेख प्रमाण पत्र में समय सीमा के साथ स्पष्ट रुप से किया जाना चाहिए। केराटोकोनस, विकासात्मक कमियां, कार्नियल डीकम्पनसेशन सहित आप आपरेटिड कानजिनिटल कैटारेक्ट, आपरेटिड कानजेनटियल ग्लूकोमा हैजी कारनियां आदि के रोगियों को विशेष रुप से अस्थायी प्रमाण पत्र जारी किया जा सकता है।

**19.3 दृष्टि बाधिता प्रमाणीकरण मानदण्ड और श्रेणी**

दृष्टि का मूल्यांकन यथासंभव सुधार (चिकित्सा, शल्य चिकित्सा सामान्य/पारम्परिक चश्मों) के बाद किया जाना चाहिए। नेत्र रोग विशेषज्ञ नजर की स्थिति, बाधिता की प्रतिशतता की जॉच करेगा और निम्नानुसार दिव्यांगता श्रेणी को चिन्हित करेगाः–

| बेहतर आँख सर्वश्रेष्ठ हुआ सुधार | अधिक खराब आँख सर्वश्रेष्ठ हुआ सुधार | न्यूनतम प्रतिशत | दिव्यांगता श्रेणी |
|---|---|---|---|
| 6/6 से 6/18 | 6/6 से 6/18 | % | 0 |
| | 6/24 से 6/60 | 10% | 0 |
| | 6/60 से कम 3/60 तक | 20% | I |
| | 3/60 से कम कोई प्रकाश–बोध नहीं | 30% | II (एकाकी ऑख वाला व्यक्ति) |
| 6/24 से 6/60 अथवा | 6/24 से 6/60 | 40% | III क (निम्न दृष्टि) |

| | | | |
|---|---|---|---|
| लगभग 20 डिग्री तक 40 से कम दृश्य क्षेत्र स्थिरता के केन्द्र के आस–पास अथवा मैक्यूला सहित हेमिनोपिया | | | |
| | 6/60 से कम 3/60 तक | 50% | III ख (निम्न दृष्टि) |
| | 3/60 से कम कोई प्रकाश–बोध नहीं | 60% | III ग (निम्न दृष्टि) |
| 6/60 से कम से 3/60 अथवा स्थिरता के केन्द्र के आस–पास 10 डिग्री तक 20 से कम दृश्य क्षेत्र | 6/60 से कम 3/60 तक | 70% | III घ (निम्न दृष्टि) |
| | 3/60 से कम से कोई प्रकाश–बोध नहीं | 80% | III ड.(निम्न दृष्टि) |
| 6/60 से कम से 1/60 अथवा स्थिरता के केन्द्र के आस–पास 10 डिग्री से कम दृश्य क्षेत्र | 6/60 से कम से कोई प्रकाश बोध नहीं | 90% | IV (क)(अंधता) |
| केवल एमएससीएफ केवल प्रकाशबोध, कोई प्रकाशबोध नहीं | केवल एचएससी एक केवल प्रकाश बोध, कोई प्रकाश बोध नहीं | 100% | IV (ख) (अंधता) |

➢ दृष्टि तीक्ष्णता के लिए पंक्ति पूरी तरह पढ़ी जानी चाहिए, पंक्ति के आंशिक रूप से पढ़ी जाने के मामले में एक पंक्ति से नीचे की पंक्ति को दृष्टि तीक्ष्णता के लिए लिया जाना चाहिए ।

**मैट्रिक्स तालिका**

**बॉयी आंख दृष्टि (सर्वश्रेष्ठ सुधार हुई दृष्टि तीक्ष्णता) बीसीवीए**

बॉयी आंख दृष्टि (सर्वश्रेष्ठ सुधार हुई दृष्टि तीक्ष्णता) बीसीवीए

| | 6/6 to 6/18 | 6/24 | 6/36 | 6/60 | 3/60 | 2/60 | 1/60 | एचएमसीएफ से पीएल- |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 6/6 to 6/18 | 0% | 10% | 10% | 10% | 20% | 30% | 30% | 30% |
| 6/24 | 10% | 40% | 40% | 40% | 50% | 60% | 60% | 60% |
| 6/36 | 10% | 40% | 40% | 40% | 50% | 60% | 60% | 60% |
| 6/60 | 10% | 40% | 40% | 40% | 50% | 60% | 60% | 60% |
| 3/60 | 20% | 50% | 50% | 50% | 70% | 80% | 80% | 80% |
| 2/60 | 30% | 60% | 60% | 60% | 80% | 90% | 90% | 90% |
| 1/60 | 30% | 60% | 60% | 60% | 80% | 90% | 90% | 90% |
| एचएमसीएफ से पीएल- | 30% | 60% | 60% | 60% | 80% | 90% | 90% | 100% |

- पीली– दाँयी आँख बेहतर आँख है भूरी– बाँयी आँख बेहतर आँख है ।
- विद्यमान दिव्यांगता दोनों आँखों के लिए दृष्टि तिक्ष्णता के अनुरूप बॉक्स के भीतर चिह्नित की गई है।

**निर्धारण के केंद्र के आस–पास दृष्टि क्षेत्र**

**बाँयी आँख**

| दाँयी आँख | <40° to 20° | <20° to 10° | <10° |
|---|---|---|---|
| <40° to 20° | 40% | 50% | 60% |
| <20° to 10° | 50% | 70% | 80% |
| <10° | 60% | 80% | 100% |

- **पीली– दाँयी आँख बेहतर आँख है भूरी– बाँयी आँख बेहतर आँख है (प्रतिशतता निर्धारण हेतु केवल बेहतर आँख क्षेत्र ध्यान में रखा जाना है)**

**19.4. चिकित्सा प्राधिकरण**

चिकित्सा प्राधिकरण में एक नेत्र रोग विशेषज्ञ शामिल होगा और दिव्यांगता प्रमाणपत्र चिकित्सा अधीक्षक या मुख्य चिकित्सा अधिकारी या सिविल सर्जन या राज्य सरकार द्वारा प्राधिकृत किसी समतुल्य प्राधिकारी द्वारा प्रतिहस्ताक्षरित होगा।

## III क. श्रवण बाधिता (बधिर एवं ऊंचा सुनने वाला)

**20.1. परिभाषा :**

**(क)** ''बधिर'' से ऐसा व्यक्ति अभिप्रेत है जिसके दोनों कानों में अभिवाक् आवर्त्ती की 70 डीबी क्षति है;

(ख) ''ऊंचा सुनने वाला'' से ऐसा व्यक्ति अभिप्रेत है जिसके दोनों कानों में अभिवाक् आवर्त्ती 60 डीबी से 70 डीबी है।

**20.2. निर्धारण के लिए मार्गदर्शक सिद्धांत :**

**20.2.1. एयर कंडैक्शन थ्रेसहोल्ड का परिमापन (एसीटी) :**

(क) एसीटी का परिमापन अलग–अलग दाएं कान और बाएं कान के लिए एक ऑडियालॉजिस्ट द्वारा मानक शुद्ध टोन ऑडीओमेट्री के उपयोग द्वारा किया जाना चाहिए।

(ख) गैर–भरोसेमंद एसीटी के मामले में, इमिटांस और अभिवाक् और ऑडीओमेट्री या श्रवण ब्रनिस्टम रिस्पांस (एबीआर) जैसे अतिरिक्त परीक्षणों की सिफारिश की जाती है।

(ग) 3 से 5 वर्षों के आयु वर्ग के बच्चों में एसीटी का परिमापन कठिन हो सकता है ऐसे मामलों में, कंडिशन प्योरटोन ऑडियोमेट्री/विजुवल रिइन्फोर्समेंट ऑडियोमेट्री (वीआरए) जाँच कराया जाना चाहिए। शिशु और युवा बच्चों में एसीटी के अनुमान के लिए एबीआर या ऑडियोमेट्री स्टीडी स्टेट रिस्पोंस (एएसएसआर) जाँच का परामर्श दिया जाता है।

**20.2.2. श्रवण दिव्यांगता की प्रतिशतता की गणना :**

**(क) श्रवण दिव्यांगता का मोनउरल प्रतिशत**

(i) 500 हर्टज, 1000 हर्टज, 2000 हर्टज, 4000 हर्टज के लिए दाएं कान और बाएं कान के औसत की अलग से गणना करें (जब भी किसी आवृत्ति की अधिनियम में कोई प्रतिक्रिया नहीं होती है तो, इसे 95 डीबी माना जाता है)।

(ii) श्रवण दिव्यांगता के मोनउरल प्रतिशत को दाएं कान और बाएं कान के लिए अलग से नीचे दिए गए रेडी रेकनर के अनुसार गणना की जानी है।

| डीबी में मानउरल पीटीए | दिव्यांगता का प्रतिशत |
|---|---|
| 0 से 25 | 0 |
| 26 | 1 |
| 27 | 1 |
| 28 | 1 |
| 29 | 1 |
| 30 | 1 |
| 31 | 1 |
| 32 | 1 |
| 33 | 1 |
| 34 | 2 |
| 35 | 3 |
| 36 | 4 |
| 37 | 5 |
| 38 | 6 |
| 39 | 7 |
| 40 | 8 |
| 41 | 9 |
| 42 | 10 |
| 43 | 11 |
| 44 | 12 |
| 45 | 13 |
| 46 | 14 |
| 47 | 15 |
| 48 | 16 |
| 49 | 17 |
| 50 | 18 |
| 51 | 19 |
| 52 | 20 |
| 53 | 21 |
| 54 | 22 |
| 55 | 23 |
| 56 | 24 |
| 57 | 25 |
| 58 | 26 |
| 59 | 27 |
| 60 | 40 |

| डीबी में मानउरल पीटीए | दिव्यांगता का प्रतिशत |
|---|---|
| 61 | 41.71 |
| 62 | 43.42 |
| 63 | 45.13 |
| 64 | 46.84 |
| 65 | 48.55 |
| 66 | 50.26 |
| 67 | 51.97 |
| 68 | 53.68 |
| 69 | 55.39 |
| 70 | 57.1 |
| 71 | 58.81 |
| 72 | 60.52 |
| 73 | 62.23 |
| 74 | 63.94 |
| 75 | 65.65 |
| 76 | 67.36 |
| 77 | 69.07 |
| 78 | 70.78 |
| 79 | 72.49 |
| 80 | 74.2 |
| 81 | 75.91 |
| 82 | 77.62 |
| 83 | 79.33 |
| 84 | 81.04 |
| 85 | 82.75 |
| 86 | 84.46 |
| 87 | 86.17 |
| 88 | 87.88 |
| 89 | 89.59 |
| 90 | 91.3 |
| 91 | 93.01 |
| 92 | 94.72 |
| 93 | 96.43 |
| 94 | 98.14 |
| 95 | 100 |

**20.2.3. श्रवण दिव्यांगता की प्रतिशतता**
**श्रवण दिव्यांगता की प्रतिशत =**

$$\frac{(\text{श्रवण दिव्यांगता के बेहतर कान का प्रतिशत} \times 5) + (\text{श्रवण दिव्यांगता के कमजोर कान का प्रतिशत})}{6}$$

## III ख. अभिवाक् एवं भाषा दिव्यांगता

**20.3.1. परिभाषा** :''अभिवाक् एवं भाषा दिव्यांगता'' से जैविक एवं स्नायुविक कारणों से अभिवाक एवं भाषा के एक या एक से अधिक घटकों को प्रभावित करने वाली लैरिंगेक्टोमी या एफासिया जैसी परिस्थितयों के कारण उत्पन्न होने वाली स्थायी दिव्यांगता अभिप्रेत है।

**20.3.2. भाषण घटकों को प्रभावित करने वाली परिस्थितियां जिसके लिए भाषण दिव्यांगता प्रमाण पत्र जारी किया जा सकता है।**

- बैरिनजैक्टोसी
- ग्लोसेक्टोमी
- द्विपक्षीय स्वर कॉर्ड पक्षाघात
- मैक्सिलोफेशियल विसंगति
- तुतलाहट
- बोलने में हकलाहट

**20.3.3 . अभिवाक् दिव्यांगता प्रतिशतता की गणना**

**(क) अभिवाक् बोधगम्यता परीक्षण**

व्यक्ति की मौखिक अभिव्यक्ति का मूल्यांकन या तो अवधारणात्मक अभिवाक् बोध गम्यता परीक्षण पैमाने पर (एवाईजेएनआईएसएचडी, 2003) अथवा अवधारणात्मक पैमाने (एसआरएमसी, चेन्नई) का उपयोग करते हुए करना चाहिए और प्रभावित अभिवाक् बोधगम्यता की प्रतिशतता **(एसआईए)** निम्नलिखित अंक आधारित पैमाने पर मापी जाएः—

| अंक | प्रभावित अभिवाक् बोधगम्यता **(एसआई)** की प्रतिशतता |
|---|---|
| 1 | 0-15 |
| 2 | 16-30 |
| 3 | 31-39 |
| 4 | 40-55 |
| 5 | 56-75 |
| 6 | 76-89 |
| 7 | 90- 100 |

**(ख) आवाज परीक्षण**

प्रभावित समस्त आवाज स्पष्टता (ओवीसीए), जिसमें आवाज की स्पष्टता, श्वसन क्रिया, खिचांव, अन्तराल, ऊॅचाई, शामिल है, की प्रतिषतता को मापने के लिए आवाज का सर्वसम्मति अवधारणात्मक श्रवण मूल्यांकन (सीएपीई 5) अथवा दुःस्वरता गम्भीरता सूचकांक (डीएसआई) को प्रयोग किया जा सकता है। प्रभावित समस्त आवाज स्पष्टता की प्रतिषतता के माप के लिए औसत अंक दिए जाएं।

| अंक | प्रभावित समस्त आवाज स्पष्टता **(ओवीसीए)** की प्रतिशतता |
|---|---|
| 1 | 0-15 |
| 2 | 16-30 |
| 3 | 31-39 |
| 4 | 40-55 |
| 5 | 56-75 |
| 6 | 76-89 |
| 7 | 90-100 |

**(ग) अभिवाक् दिव्यांगता की प्रतिशतता–**

**2 X** **एस आई ए की ऊपरी सीमा + ओवीसीए की ऊपरी सीमा**
**3**

**20.4.1. भाषायी घटकों को प्रभावित करने वाली स्थितियां, जिसके लिए भाषा दिव्यांगता प्रमाण–पत्र जारी किया जा सकता है**

- स्वरलोप

**20.4.2. भाषा परीक्षण**

प''चमी स्वरलोप बैटरी (डब्ल्यूएबी) परीक्षण को भारतीय भाषाओं में आघात के एक सेट के छह महीने बाद प्रयोग किया जाना है और स्वरलोप लब्धि (एक्यू) की गणना **अभिवाक् भाषा रोगविज्ञानी** के द्वारा मानक प्रक्रिया के अनुसार की जानी है।

**20.4.3. भाषा दिव्यांगता की प्रतिशतता**

भाषायी दिव्यांगता की प्रतिशतता की नीचे दिए गए तैयार गणक से मूल्यों के प्रतिच्छेदन से डब्ल्यूएबी के अंकों में दस स्थानों में संख्या के लिए और डब्ल्यूएबी के अंकों में इकाई की संख्या के लिए सीधे गणना की जा सकती है। उदाहरणार्थ, यदि एक्यू 56 है, 5 का प्रतिच्छेदन (स्तंभ में) और 6 (पंक्ति में) 40 है तो भाषा दिव्यांगता की प्रतिशतता 40 प्रतिशत है।

| डब्ल्यूएबी के अंकों में दस स्थानों में संख्या के लिए | डब्ल्यूएबी के अंकों में इकाई स्थान के लिए | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | **0** | **1** | **2** | **3** | **4** | **5** | **6** | **7** | **8** | **9** |
| **0** | 100 | 98.9 | 97.8 | 96.8 | 95.7 | 94.6 | 93.6 | 92.5 | 91.4 | 90.4 |
| **1** | 89.3 | 88.2 | 87.2 | 86.1 | 85.0 | 84.0 | 82.9 | 81.8 | 80.8 | 79.7 |
| **2** | 78.6 | 77.6 | 76.5 | 75.4 | 74.4 | 73.3 | 72.2 | 71.2 | 70.1 | 69.0 |
| **3** | 68.0 | 66.9 | 65.8 | 64.8 | 63.7 | 62.6 | 61.6 | 60.5 | 59.4 | 58.4 |
| **4** | 57.3 | 56.2 | 55.2 | 54.1 | 53.0 | 52.0 | 50.9 | 49.8 | 48.8 | 47.7 |
| **5** | 46.6 | 45.6 | 44.5 | 43.4 | 42.4 | 41.3 | 40.0 | 39.2 | 38.1 | 37.1 |
| **6** | 36.0 | 34.9 | 33.9 | 32.8 | 31.7 | 30.7 | 29.6 | 28.5 | 27.5 | 26.4 |
| **7** | 25.3 | 24.3 | 23.2 | 22.1 | 21.1 | 20 | 18.9 | 17.9 | 16.8 | 15.7 |
| **8** | 14.7 | 13.6 | 12.5 | 11.5 | 10.4 | 09.3 | 8.3 | 07.2 | 06.1 | 05.1 |
| **9** | 4.0 | 2.9 | 1.9 | 0.8 | 00.0 | 00.0 | 00.0 | 00.0 | 00.0 | 00.0 |

**20.4.4. चिकित्सा प्राधिकरण** श्रवण दिव्यांगता, अभिवाक् और भाषा दिव्यांगता के प्रमाणीकरण के प्रयोजन के लिए चिकित्सा अधीक्षक अथवा मुख्य चिकित्सा अधिकारी अथवा सिविल सर्जन अथवा राज्य सरकार द्वारा अधिसूचित अन्य कोई समकक्ष प्राधिकारी चिकित्सा प्राधिकरण प्रमाणीकरण का अध्यक्ष होगा। चिकित्सा प्राधिकरण प्रमाणीकरण में शामिल रहेंगे:

(i) चिकित्सा अधीक्षक अथवा मुख्य चिकित्सा अधिकारी अथवा सिविल सर्जन अथवा अन्य कोई समतुल्य प्राधिकारी।
(ii) नाक–कान–गला (इएनटी) रोग विशेषज्ञ।
(iii) चिकित्सा अधीक्षक अथवा मुख्य चिकित्सा अधिकारी अथवा सिविल सर्जन द्वारा यथा नामनिर्दिष्ट एक विशेषज्ञ अथवा राज्य सरकार द्वारा अधिसूचित अन्य कोई समतुल्य प्राधिकारी।

## IV. बौद्धिक दिव्यांगता

**21. बौद्धिक दिव्यांगता**

**21.1. परिभाषा** – बौद्विक दिव्यांगता, बौद्विक कार्यों (तर्क, ज्ञान, समस्या निवारण) और अनुकूलीय व्यवहार जिसमें प्रतिदिन के सामाजिक और प्रयोगात्मक श्रेणी के कौशल शामिल है, दोनों ही की सार्थक परिसीमन की स्थिति का प्रतिफल है।

**21.2. जाँचः** इनमें से बहुत से बच्चों का विकास विलम्ब से होने के कारण, ये सभी बालरोग चिकित्सकों की जांच पर हैं। अतः, इन सभी की सम्बद्ध, सहरूग्णता अर्थात श्रवण/दृष्टि/गतिविषयक ह्रास/मिरगी का आकलन और जांच बाल रोग चिकित्सकों द्वारा करवाई जा सकती है। तथापि ये बच्चे विस्तृत निर्धारण के लिए संदर्भित किए जाते हैं। (आकृति–1 देखें)।

**21.3. रोग निर्णयः** जांच किए गए इन बच्चों को उनके अनुकूलीय कार्य आईक्यू परीक्षण के लिए बाल/नैदानिक मनोवैज्ञानिकों कों संदर्भित किया जाएगा। इसके लिए उपयोगी उपकरणों में इन्हें शामिल किया जा सकता हैः–

(i) अनुकूलीय कार्यः वीएसएमएस

(ii) आईक्यू परीक्षणः– बीकेटी/एमआईएसआईसी

ऊपरी उपकरणों के आधार पर व्यक्तिगत रोग निदान सुनिश्चित किया जाएगा। अनुकूलीय कार्य निर्धारण आधार पर स्कोरिंग की तीव्रता और व्यक्तिगत दिव्यांगता की प्रामाणिकता की जाएगी।

**21.4. दिव्यांगता गणनाः** वीएसएमएस अंकों के आधार पर दिव्यांगता की गणना की जाएगी। दिव्यांगता गणना के लिए निम्न का प्रयोग किया जाएगाः

(i) वीएसएमएस अंक 0-20: गम्भीर दिव्यांगता -100%

(ii) वीएसएमएस अंक 21-35: खतरनाक दिव्यांगता -90%

(iii) वीएसएमएस अंक 36-54: मध्यम दिव्यांगता -75%

(iv) वीएसएमएस अंक 55-69: मंद दिव्यांगता -50%

(v) वीएसएमएस अंक 70-84: सीमारेखा दिव्यांगता -25%

**21.5. प्रमाणीकरण के लिए आयुः** प्रमाणीकरण के लिए न्यूनतम आयु एक (01) वर्ष पूरा रहेगीं। वैश्विक विकासपरक विलम्ब जीडीडी के कारण एक वर्ष से अधिक और 5 वर्ष की आयु तक के बच्चों का रोग निर्णय किया जाएगा।

**21.6. चिकित्सा प्राधिकरणः** चिकित्सा अधीक्षक अथवा मुख्य चिकित्सा अधिकारी अथवा सिविल सर्जन अथवा राज्य सरकार द्वारा अधिसूचित अन्य कोई समतुल्य प्राधिकारी चिकित्सा बोर्ड का अध्यक्ष होगा। इस प्राधिकरण में निम्नलिखित शामिल रहेंगेः–

(क) चिकित्सा अधीक्षक अथवा मुख्य चिकित्सा अधिकारी अथवा सिविल सर्जन अथवा राज्य सरकार द्वारा अधिसूचित अन्य कोई समतुल्य प्राधिकारी।

(ख) बाल (रोग) चिकित्सक अथवा बाल चिकित्सा न्यूरोलोजिस्ट (जहां उपलब्ध)/मनोरोग चिकित्सक अथवा फिजिशियन (यदि आयु 18 वर्ष से अधिक है)।

(ग) क्लिनिकल अथवा पुनर्वास मनोवैज्ञानिक

(घ) मनोरोग चिकित्सक।

**21.7. प्रमाण–पत्र की विधिमान्यताः**

(i) 5 वर्ष से कम आयु के बच्चों के लिए अस्थायी प्रमाण–पत्रः प्रमाण–पत्र अधिकतम 3 वर्ष/5 वर्ष की आयु तक (इनमें से जो भी पहले हो)।

(ii) 5 वर्ष से ऊपर की आयु के बच्चों के लिएः प्रमाण पत्र में आयु के नवीकरण का उल्लेख होगा। प्रमाण–पत्र का 5 वर्ष, 10 वर्ष और 18 वर्ष की आयु पर नवीकरण करवाना होगा । 18 वर्ष की आयु पर जारी किया गया प्रमाण–पत्र जीवनपर्यन्त विधिमान्य होगा।

**22. विशिष्ट अधिगम दिव्यांगता (एसएलडी)**

**22.1. परिभाषा**:– ''विशिष्ट अधिगम दिव्यांगता'' से – विविध वर्ग की ऐसी स्थितियां अभिप्रेत हैं जिनमें मौखिक और लिखित भाषा की अभिव्यक्ति की कमी रहती है, जिससे बोलने, पढ़ने लिखने और शब्दों के अक्षर बताने में अथवा गणितीय गणनाओं को समझने में स्वतः कठिनाई महसूस होती है और जिसमें अवधारणात्मक दिव्यांगता की वाक–विकार, डिसग्राफिया, डिस्कलुसूलिया, डिसप्रेक्सिया और विकासात्मक स्वरलोप् आघात स्थिति का समावेश रहता है।

**22.2. छानबीनः**–

(i) लोक और निजी विद्यालयों के शिक्षक, कक्षा 3 में अथवा 8 वर्ष की आयु पर उनमें से जो भी पहले हो, छानबीन कार्य करेंगे। छानबीन परीक्षण आकृति 2 में दिया गया है। यदि छानबीन में तीन परीक्षण अथवा अधिकतर में उत्तर ''बारबार'' स्तंभ में है, छानबीन इसकी ओर संकेत करती है तो बच्चें को आगे के मूल्यांकन के लिए संदर्भित किया जाना चाहिए।

(ii) विद्यालय प्राचार्य की अध्यक्षता में प्रत्येक विद्यालय (पब्लिक और प्राइवेट) में एक छानबीन समिति होगी। छानबीन परीक्षण के आवेदन के बाद, यदि कोई विसंगति पता चलती है तो शिक्षक द्वारा उसको विद्यालय के प्राचार्य और छानबीन समिति के सूचना में लाना चाहिए। शिक्षक बच्चों के माता–पिता से उनके बच्चों की शिक्षा के संबंध में उनकी भागीदारी और प्रेरणा के मूल्यांकन के लिए भेंट करेंगे । यदि माता–पिता प्रेरित किये जाते हैं और छानबीन प्रश्नावली एसएलडी प्रस्तावित करती है तब बच्चे को आगे के मूल्यांकन के लिए संदर्भित करता चाहिए।

(iii) विद्यालय के प्राचार्य द्वारा छानबीन समिति की पृष्ठांकित सिफारिशों सहित बच्चे को एसएलडी मूल्यांकन के लिए बाल (रोग) चिकित्सक को संदर्भित किया जाएगा।

**22.3. निदानः**– निदान में बाल (रोग) चिकित्सक और क्लिनिकल अथवा पुनर्वास मनोवैज्ञानिक सहित एक टीम दृष्टिकोण की आव''यकता होगी। इसमे तीन चरण शामिल रहेंगेः

(i) चरण–1 बाल (रोग) चिकित्सक का निर्धारणः बाल (रोग) चिकित्सक प्रारम्भिक मूल्यांकन करेगा। उसमें दृष्टि और श्रवण निर्धारण सहित विस्तृत न्यूरोलोजिकल परीक्षण शामिल रहेगा। अगले चरण की कार्यवाही करने से पूर्व यह भी सुनिश्चित किया जाना है कि बच्चा सामान्य दृष्टि और श्रवण की पहुंच रखता है।

(ii) चरण–2 आईक्यू परीक्षणः बाल/क्लिनिकल मनोवैज्ञानिक एमआईएसआईसी अथवा डब्ल्यूआईएससी –3 के प्रयोग द्वारा आईक्यू निर्धारण करेगा। यदि आईक्यू 85 से कम निर्धारित होता है, तब चरण 3 लागू होगा।

(iii) चरण–3 एसएलडी निर्धारणः इसमें एसएलडी निदान के लिए इसको **गम्भीरता मापमान** का नाम देते हुए, इसमें विशिष्ट साइकोमेट्रिक परीक्षण प्रयोग शामिल रहेंगे।

**22.4. निदान औजार** – राष्ट्रीय मानसिक स्वास्थ्य एवं स्नायु विज्ञान संस्थान (एनआईएमएचएएनएस) बैटरी एसएलडी के लिए नैदानिक जाँच हेतु प्रयोग में लाई जाएंगी।

**22.5. चिकित्सा प्राधिकरणः** चिकित्सा अधीक्षक अथवा मुख्य चिकित्सा अधिकारी अथवा सिविल सर्जन अथवा राज्य सरकार द्वारा सह अधिसूचित अन्य कोई समतुल्य प्राधिकारी प्रमाणीकरण प्राधिकरण का अध्यक्ष होगा। चिकित्सा प्राधिकरण में ये शामिल होंगेः–

(क) चिकित्सा अधीक्षक अथवा मुख्य चिकित्सा अधिकारी अथवा सिविल सर्जन अथवा राज्य सरकार द्वारा अधिसूचित अन्य कोई समतुल्य प्राधिकारी।

(ख) बाल (रोग) चिकित्सक अथवा बाल चिकित्सा न्यूरोलोजिस्ट (जहां उपलब्ध)।

(ग) नैदानिक अथवा पुनर्वास मनोवैज्ञानिक

(घ) व्यवसाय चिकित्सक अथवा विशेष शिक्षक अथवा एसएलडी के निर्धारण के लिए प्रशिक्षित शिक्षक।

**22.6. प्रमाण–पत्र की विधिमान्यताः** 8 वर्ष और उससे ऊपरी आयु वाले बच्चों के लिए प्रमाणीकरण किया जाएगा। बच्चे को दोबारा 14 वर्ष और 18 वर्ष की आयु पर प्रमाणीकरण कराना होगा। 18 वर्ष की आयु पर जारी प्रमाण–पत्र जीवन पर्यत्न विधिमान्य होगा।




**आकृति –1** बौद्विक दिव्यांगता वाले संदिग्ध बच्चों की पहचान और प्रमाणीकरण के लिए सुझाई गई युक्ति ।




**आकृति** –2 बौद्दिक दिव्यांगता वाले संदिग्ध बच्चों की पहचान और प्रमाणीकरण के लिए सुझाई गई युक्ति।

## V. मानसिक रूग्णता

**23.1. परिभाषाः** "मानसिक रूग्णता" से तात्पर्य है – सूझ–बूझ, मनोदशा, निर्देश, उन्मुखीकरण अथवा स्मृति का पर्याप्त रूप में विकारग्रस्त होना, जो कि विनिश्चय, व्यवहार, वास्तविकता को पहचानने की क्षमता अथवा जीवन की साधारण मांगों की पूर्ति की योग्यता की समस्तरूप में क्षति है, परन्तु इसमें मानसिक मंदता शामिल नहीं है जो कि व्यक्ति के अवरूद्व अथवा अधूरे दिमाग के विकास की स्थिति है और विशेषतया बुद्धिमता के सामान्य से कम होने के द्वारा वर्गीकृत की गई है ।

**23.2.** यथा अपेक्षित, परीक्षण प्रक्रिया के घटकों में शामिल होंगे अर्थात नैदानिक निर्धारण, आईडीईएएस पैमाना और/अथवा आईक्यू निर्धारण ।

**23.3.** मानसिक रूग्णता के लिए भारतीय दिव्यांगता मूल्यांकन और मूल्य निर्धारण पैमाना (आईडीईएएस) प्रषासन **(उपाबंध 4 देखें)** प्रयोग किया जाना है ।

**23.4.** कुछ मामलों में, जहां बुद्धिमता न्यूनता में सन्देह है अथवा किसी कारण से अतिरिक्ति बुद्धिमता मूल्यांकन अपेक्षित है वहां मानकीकृत आईक्यू परीक्षण करवाया जा सकता है । आईक्यू की गणना की श्रेणियां इस प्रकार होगीः

(i) मंद मानसिक दिव्यांगताः 50 से 69 तक की सीमा (मानकीकृत आई क्यू परीक्षण) मंद मानसिक दिव्यांगता की सूचक है।

(ii) मध्यम मानसिक दिव्यांगताः आईक्यू 35 से 49 की सीमा है।

(iii) तीव्र मानसिक दिव्यांगताः आईक्यू 20 से 34 की सीमा में है।

(iv) गम्भीर मानसिक दिव्यांगताः इस श्रेणी में आईक्यू 20 से कम होने का अनुमान है।

**23.5.** ऐसे मामले, जहां मानसिक व्यवहार्य स्थिति में केवल आईडीईएएस की आवश्यकता है वहां केवल आईडीईएएस ही क्रियान्वित किया जा सकता है और दिव्यांगता की मात्रा को प्रमाणित किया जा सकता है ।

**23.6.** ऐसे मामले, जहां मानसिक व्यवहार स्थिति में केवल आईक्यू की आवश्यकता है, वहां दिव्यांगता की मात्रा प्रमाणित करने के लिए मानकीकृत आईक्यू परीक्षण का प्रयोग किया जाएगा ।

**23.7** कुछ मामलों में, केवल एक परीक्षण से व्यापक रूप में दिव्यांगता का आकलन नहीं किया जा सकता है । ऐसा व्यक्ति दिव्यांगता की गणना के एक परीक्षण पर दूसरे से सीमा रेखा अथवा सामान्य गणना के स्तर पर हो सकता है । इस प्रकार के मामलों में दोनों ही आई क्यू और आईडीइएएस का प्रयोग किया जाएगा और अधिक तीव्र दर्षायी गई दिव्यांगता की गणना के अनुसार उस व्यक्ति का दिव्यांगता की मात्रा होनी चाहिए ।

**24. चिकित्सा प्राधिकरणः** चिकित्सा अधीक्षक, अथवा मुख्य चिकित्सा अधिकारी अथवा सिविल सर्जन अथवा राज्य सरकार द्वारा अधिसूचित अन्य कोई समतुल्य प्राधिकारी, निम्न दो दूसरे सदस्यों सहित प्रमाणीकरण प्राधिकरण का अध्यक्ष होगाः–

(क) नैदानिक निर्धारण के लिए मनोचिकित्सक,

(ख) आईक्यू परीक्षण की व्यवस्था के लिए प्रशिक्षित मनोवैज्ञानिक ।

## VI. चिरकालिक तंत्रिका दशाओं के कारण दिव्यांगता

**25.1 परिभाषाः**

चिरकालिक तंत्रिका दशाएं इस प्रकार की हैं–

(i) "बहु स्कलेरोसिस" से तात्पर्य है – घातक तंत्रिका तंत्र रोग जिसमें मस्तिष्क और मेरूदंड की तंत्रिका कोशिकाओं के तंत्रिका कक्ष के चारों ओर के मायेलिन खोल क्षतिग्रस्त हो जाते हैं और डीमायेलिनेशन के परिणामस्वरूप मस्तिष्क और मेरूदंड की तंत्रिका कोशिकाओं को एक दूसरे के साथ संप्रेषण करने की क्षमता प्रभावित होती है;

(ii) "पार्किसन्स रोग" से तात्पर्य है – तंत्रिका तंत्र की शनैः शनै बढने वाली बीमारी जिसमें कंपन, मास पेशी जकड़न, धीमी अनिश्चित गति के लक्षण पाये जाते हैं, यह मुख्यतः अधेड़ और बुजुर्ग लोगों की मस्तिष्क की बुनियादी तंत्रिका ग्रन्थि की विकृति और न्यूरोट्रासमीटर डोपामाइन की कमी से सम्बद्व है।

**25.2.** बहुस्केलेरोसिस, पार्किसन रोग जैसी चिरकालिक तंत्रिका दशाओं के कारण होने वाले मसकुलर अस्थिपिंजर प्रणाली में संक्रमण और मनो–सामाजिक व्यवहार को भी शामिल करते हुए बहुआयामी रोग दिव्यांगता के कारण हैं। इन स्थितियों में चिरकालिक तंत्रिका दशाओं के कारण हुई गतिविषयक दिव्यांगता का संबंधित नियमावली की धारा ई (अनुबंध II के पैरा 10–10.8) के अनुसार मूल्यांकन किया जाएगा और अनुबंध IV के अनुसार आईडीईएएस का प्रयोग करते हुए

मनो–सामाजिक दिव्यांगता (मानसिक रूग्णता) का मूल्यांकन किया जाएगा। तब इन स्थितियों के कारण बौद्धिक दिव्यांगता की गणना, सूत्र ए+बी (90–ए)/90 का प्रयोग करते हुए की जाएगी।

ऐसी स्थिति में 'ए' का स्कोर उच्चतर होगा और ''बी'' का स्कोर निम्न रहेगा। तथापि, बहु–दिव्यांगता की अधिकतम कुल प्रतिशतता 100 प्रतिशत से अधिक नहीं होनी चाहिए।

**25.3.** ये तंत्रिका दशाएं परिवर्तनीय हैं और लक्षण के अभाव में प्रमाणित करने योग्य नहीं है । केवल स्थायी तंत्रिका दशाएं ही प्रमाणित करने योग्य हैं । अपरिवर्तनीय/ शनैः शनैः आगे बढने वाले मामलों में स्थायी दिव्यांगता प्रमाण–पत्र जारी किया जा सकता है । विर्निदिष्ट मामलों में यदि जरूरत है तो, एक वर्ष के बाद दिव्यांगता का पुनर्मूल्यांकन करवाया जा सकता है ।

**25.4.** दिव्यांगता प्रमाण–पत्र में चिरकालिक तंत्रिका दशाएं (बीमारी का नाम) उल्लिखित रहेगा।

**25.5. चिकित्सा प्राधिकरणः** चिकित्सा अधीक्षक अथवा मुख्य चिकित्सा अधिकारी, सिविल सर्जन अथवा राज्य सरकार द्वारा अधिसूचित अन्य कोई समतुल्य प्राधिकारी, नीचे दिये गये दो अन्य सदस्यों सहित प्रमाणीकरण प्राधिकरण का अध्यक्ष होगाः–

(क) शैशव चिरकालिक तंत्रिका दशाओं के बाल (रोग) चिकित्सक/चिरकालिक तंत्रिका दशाओं के परिणामस्वरूप हुई मानसिक रूग्णता के मनोचिकित्सक/बिना मानसिक रूग्णता वाली चिरकालिक तंत्रिका दशाओं के न्यूरोलोजिस्ट।

(ख) गतिविषयक दिव्यांगता को प्रमाणित करने के लिए विशेषज्ञ ।

(ग) आईक्यू परीक्षण की व्यवस्था के लिए प्रशक्षित मनोवैज्ञानिक (नैदानिक अथवा पुनर्वास) ।

**25.6.** यदि आवश्यकता है, तो मानकीकृत आईक्यू परीक्षण करवाया जा सकता है । आईक्यू गणना की श्रेणियां इस प्रकार होंगीः

(क) मंद दिव्यांगताः 50 से 69 तक की सीमा (मानकीकृत आईक्यू परीक्षण) मंद दिव्यांगता की सूचक है ।

(ख) मध्यम दिव्यांगताः आई क्यू 35 से 49 की सीमा में है ।

(ग) तीव्र दिव्यांगताः आईक्यू प्रायः 20 से 34 की सीमा में है ।

(घ) गम्भीर दिव्यांगताः इस श्रेणी में आईक्यू 20 से कम होने का अनुमान है ।

**25.7.** ऐसे मामलों में जहां, चिरकालिक तंत्रिका दशाओं में केवल आईडीइएएस की आवश्यकता है, वहां केवल आईडीईएएस ही क्रियान्वित किया जा सकता है और दिव्यांगता की मात्रा प्रमाणित किया जा सकता है।

**25.8.** ऐसे मामलों में जहां, चिरकालिक तंत्रिका दशाओं में केवल आईक्यू की आवश्यकता है, वहां दिव्यांगता के स्तर को प्रमाणित करने के लिए मानकीकृत आईक्यू परीक्षण का प्रयोग करना चाहिए।

**25.9.** कुछ मामलों में केवल एक परीक्षण से व्यापक रूप में दिव्यांगता का आकलन नहीं किया जा सकता है । ऐसा व्यक्ति चिन्हित दिव्यांगता की गणना के एक परीक्षण पर दूसरे से सीमा रेखा की गणना के स्तर पर हो सकता है । ऐसे मामलों में आईक्यू और आईडीइएएस दोनों का प्रयोग किया जाएगा । अधिक तीव्र दिव्यांगता वाली गणना उस व्यक्ति की दिव्यांगता का मात्रा होगी ।

## VII. रक्त विकार के कारण दिव्यांगता

**26.1. परिभाषाः** रक्त विकार का इनसे सम्बंध है–

(i) " सिक्कल कोशिका रोग " से तात्पर्य है हेमोलायटिक विकार जिसमें सहबद्ध ऊतक और अंगों की क्षति के परिणामस्वरूप चिरकारी अरक्तता, दर्दनाक स्थिति और विभिन्न जटिलताओं के लक्षण देखे जाते हैं, हेमोग्लोबिन छोडने के परिणामस्वरूप " हेमोलायतिक " लाल रक्त कोशिकाओं की झिल्ली की क्षति का संकेत है।

(ii) " थैलासिमिया " से तात्पर्य है आनुवंशिक विकारों का समूह जिसके लक्षण हेमोग्लोबिन की मात्रा कम होने अथवा न रहने पर प्रकट होते हैं।

(iii) हेमोफिलिया से तात्पर्य है — एक आनुवंशिक बीमारी, जो प्रायः पुरूष वर्ग में देखी जाती है लेकिन महिलाओं द्वारा अपने नर बच्चों में हस्तांतरित की गई है, जिसमें रक्त के सामान्य थक्कों की क्षमता की क्षति और नुकसान के परिणामस्वरूप घातक रूप में छोटे घाव में खून बहने के लक्षण हैं ।

**26.2.** **दिव्यांगता प्रमाण—पत्र का प्रकार** — इसके लिए मूल्यांकन की प्रक्रिया गतिशील रहेगी और कम से कम एक वर्ष के अन्तराल पर समय—समय पर इसकी समीक्षा की जानी है क्योंकि इन बीमारियों का स्वरूप बराबर बढ़ने वाला है । तथापि, रोगियों की तीव्र दिव्यांगता की गणना 80 प्रतिशत की गणना के स्तर से ऊपर है, जीवितता का सबूत प्रस्तुत करने पर स्थायी प्रमाण—पत्र जारी कर दिया जाएगा ।

**26.3** **चिकित्सा प्राधिकरण** — रक्त विकार के कारण हुई दिव्यांगता के प्रमाणीकरण और मूल्यांकन के लिए चिकित्सा प्राधिकरण में निम्न शामिल रहेंगे:—

(क) मुख्य जिला चिकित्सा अधिकारी अथवा चिकित्सालय का मुख्य चिकित्सा अधिकारी — अध्यक्ष

(ख) सामान्य फिजिसिएन अथवा बाल (रोग) चिकित्सक जैसा भी मामला है।
(ग) हडडी रोग सर्जन अथवा पीएमआर विशेषज्ञ ।
(घ) परिणाम विशिष्टता वाले मामलों से संबंधित दृष्टि असामान्यता, श्रवण समस्या, प्रमस्तिष्क रोग से संबंधित विशेषज्ञ ।

**27.** **सिक्कल कोशिका रोग**

**27.1.** हेमोग्लोबिन विश्लेषण के विकार के परिणामस्वरूप देखे गए नैदानिक लक्षणों को हेमोग्लोबिनोपेथिस भेजा जाता है । ये तीन मुख्य श्रेणियों के समूह में हैः

(क) वे, जो हेमोग्लोबिन के संचरनात्मक रूपों की वजह से हैं, जैसे कि सिकल कोशिका रोग (एचवीएस) ।
(ख) वे, जो हेमोग्लोबिन की एक या अधिक ग्लोबिन श्रृंखला के सामान्य दर के संश्लेषण के सफल न होने की वजह से जैसे कि थालेसीमिया के रूप में।
(ग) वे, जो घातक रूपीय हेमोग्लोबिन (एच बी एफ) को पूर्ण विकसित हेमोग्लोबिन (एचबीए) की ओर बदलने में सामान्य नवजात शिशु स्विच को पूरा करने की असफलता की वजह से है । तीसरी श्रेणी में शामिल किए गए समूह विकारों के घातक रूपीय हेमोग्लोबिन (एचपीएचएच) का कारण आनुवंशिक स्थिति माना गया है ।

**27.2.** इन असामान्यताओं में से व्यक्ति विशेष में दो या अधिक का सम्मिश्रण देखा जा सकता है ।

**28.** **संरचना भिन्नताः**

**28.1.** प्रायः हेमोग्लोबिन की संरचना में बदलाव प्रभावित एक या कुछ मामलों में दो अथवा ग्लोबिन श्रृंखला के एमिनो अम्ल के लिए कोडिंग के बहुत से आधारों पर बिन्दु परिवर्तनों द्वारा किया जाता है । इस प्रकार का एचबीएस में बिन्दु परिवर्तन का कारण वेलाइन के बदले में ग्लूटेमिक अम्ल के लिए $\beta$ ग्लोबिन श्रृखंला की 6 स्थिति है ।

**28.2** हेमोग्लोबिन भिन्नता का नैदानिक महत्व अथवा आनुवंशिक महत्व (उदाहरणार्थ एचबीएस, सी, डी पंजाब, ई और ओ अरब) का इलेक्ट्रोफोरेटिक और क्रोमेटोग्राफिक तकनीकों द्वारा सहजता से पता लगाया जा सकता हे ।

**29.** **एचबीएस**

**29.1** " सिकल कोशिका बीमारी " (एससीडी) के अंतर्गत होमोजीगस और यौगिक हैट्रोजिगस स्थिति में दोनों का एचबीएस की मौजूदगी सिकल कोशिका लाल कोशिका बीमारी के लक्षणों का संकेत है।

**29.2** होमोजीगस स्थिति अथवा सिकल कोशिका अनीमिया के कारण दोनों हेमोलाइफिस ने एचबीएस के आक्सीजन मिश्रण को कम किया है । सिकल कोशिका अनीमिया विषेष रूप से उन लोगों में पाया जाता है जो सिकल कोशिका बीमारी (एचबीएसएस) के कारण होमोजीगसग्रस्त यौगिक हेटरोजिगस (एचबीएस/$\beta^0$) थेलेसीमिया से ग्रस्त हैं।

**29.3** मुख्य नैदानिक दिव्यांगता वासोक्लूसिक घटनाओं अंगों का क्रियाशील न रहना, दृष्टि, श्रवण की क्षति, अनीमिया, हडडी रोग, फेफड़ों संबंधी जटिलताएं, त्वचा पर छाले पड़ जाना, पत्थरी और मनोवैज्ञानिक समस्याओं की पुनरावृत्ति से उत्पन्न होती है।

**29.4** तनाव (प्रायः बीमार रहना), हिईपोक्सिया का संक्रमण से सहजता से देखी जाने वाली आरबीसी की विरूपता से मुख्य समस्या पैदा होती है और इसके कारण आरबीसी को सिकल शेप नाम दिया गया है।

**29.5** सिकल कोशिका अनीमिया की नैदानिक गम्भीरता नितान्त रूप में परिवर्तनशील है। साधनों में परिवर्तन होने के कारण जैसे थालेसीमिया अथवा एचबीएफ के संश्लेषण की पारस्परिक क्रिया और सामाजिक आर्थिक स्थितियां तथा सामान्य स्वास्थ्य पर प्रभाव डालने वाले अन्य कारकों के कारण यह आंशिक रूप में रहती है।

**29.6** हेमटोलोजिक असामान्यताओं से सिकल कोशिका लक्षण (β जेनाटाईप ए एस), हेटरोजिगम स्थिति से सहबद्ध नहीं है। इस समूह में प्रायः बीमार रहने का कारण है बहुत अधिक ऊंचाई और आक्सीजन का कम दबाव होना।

## 30. सिक्कल कोशिका बीमारी के दूसरे रूप

(क) सिक्कल कोशिका/एचबीसी बीमारीः प्रायः मामूली रूप में सिक्कल कोशिका बीमारी से सहबद्ध।

(ख) सिक्कल β थालेसीमियाः प्रायः बीमार रहने संबंधी विकार में मामूली बढ़ोतरी।

(ग) एचबीडी पंजाब अथवा एचबीडी अरब अथवा एचबीओएलओएस एंजल के साथ गम्भीर सिक्कल कोशिका बीमारी से एचबीएस की पारस्परिक क्रिया।

(घ) अन्य विकारग्रस्त हिमोग्लोबिन।

## 31. हेमोग्लोबिनोपेथिस का पता लगाना और रोग निदानः – उपाबंध 5 देखें।

एचबी इलेक्ट्रानिकफोरिसिज द्वारा संदर्भित प्रयोगशाला अथवा जिला चिकित्सालय में एचबी आकलन की तरह, सोडियम मेटासूलाईट मिलाने अथवा न मिलाने के बाद परिधीय रक्त फिल्म परीक्षण की साधारण जांच आसानी से उपलब्ध है ।

## 32.1. नैदानिक प्रस्तुतीकरण

एससीडी में दिव्यांगता में अधिक समय तक परिवर्तन होता रहता है और इसलिए लम्बे समय तक इसे मापा जाएगा। यह एक चिरकारी रोग है जो, प्रारम्भिक स्थिति के साथ–साथ, दर्द संकट, छाती में तीव्र पीड़ा के लक्षण, स्पलेनिक सीक्यूसट्रेशन क्राइसिस, और पारवो बी 19 के कारण कभी–कभी न उभरे हुए दर्द की जटिलताएं, दिव्यांगता का कारण बनती हैं।

## 32.2. बुखार

एससीडी बच्चों के लिए यूमोकोकल टीका और पेनिसिलिन प्रोफाइलेक्सिस के अनिवार्य प्रयोग ने मृत्युदर के जोखिम को कम किया है । एससीडी ग्रस्त सभी बच्चे जिनका बुखार (38.5°सी अथवा 101°एफ से अधिक) है अथवा/और जिनमें संक्रमण के दूसरे लक्षण (ठण्ड लगना, सुस्ती, चिड़चिड़ापन, उचित पोषण की कमी, उल्टी) हैं, उनका तुरन्त निर्धारण किया जाना चाहिए।

## 32.3. दर्द

यह एससीडी ग्रस्त सभी रोगियों में आम है, जो डेक्टाइलिटिस (हाथ–पैर लक्षण) के रूप में प्रकट हो सकती है, वासोकलूसिव दर्द अंगों, पेट, आंत, पसलियों, स्टेरनम, वेरटीब्रेई आदि में भी देखा जा सकता है। यह तथाकथित दर्द प्रकरण विद्यालय में, दैनिक जीवन के क्रिया–कलापों और सामाजिक सरोकारों कीं प्रतिभागिता पर प्रतिबंध लगाता है। विभिन्न अध्ययनों ने दर्द और क्रियाकलापों की सीमा के बीच बीच में तालमेल होने की पुष्टि की है। सिकल कौशिका अनीमिया ग्रस्त बार–बार (प्रतिवर्ष तीन या अधिक बार का प्रकरण) दर्दनाक मामलों सहित सिकल कोशिका अनीमिया ग्रस्त रोगियों का जीवन स्तर निम्न देखा गया है। बार–बार हडडी चटकने, एवास्क्यूलर नक्रोसिस और बेरटेब्राल बीमारी से हडडी के घनत्व में कमी होना, चिरकारी पीठ दर्द का कारण बनती है और उचित पोषण की कमी भी एससीडी की कुछेक जटिलताएं हैं जो चलने–फिरने को प्रभावित कर सकती हैं।

सही ढंग से दर्द निवारण किया जाना जरूरी है और एनएसएआईडीएस सहित पानी की उचित मात्रा को शामिल करना है और यहां तक कि यदि जरूरत पडती है तो अन्य दवाओं के मिश्रण को भी प्रयोग में लाना है।

## 32.4 छाती का तीव्र सिंड्रोम (एसीएस)

यह बुखार और श्वास–प्रश्वास संबंधी लक्षणों द्वारा चिन्हित एक गम्भीर बीमारी है जो छाती के एक्सरे से फेफड़ों में गुप्त प्रवेश करती है। फिर भी, एसीएस प्रायः स्वःसीमित है, जो श्वास–प्रश्वास में परिणाम आने अथवा न आने पर भी मौजूद हो सकती है। साधारण रक्त संचार (अथवा कभी–कभी रक्त संचार का विनिमय) सिकल लाल कोशिकाओं के अनुपात को कम करता है।

## 32.5 आघात और क्षणिक इस्कीमिक आक्रमण (टीआईएएस)

एससीडी ग्रस्त व्यक्ति विषेष की स्थायी क्षति और दिव्यांगता का प्रमुख खतरा ज्ञान संबंधी है और आघात के लिए साइकोमोटर क्षति गौण है। विशिष्ट संज्ञानात्मक न्यूनता मौन प्रमस्तिष्क दौरों का कारण है, इस पर विशेष रूप से ध्यान देना है और सफल शैक्षिक उपलब्धि के लिए कार्यकारी कृत्य महत्वपूर्ण हैं। सीवीए से असम्बद्व एससीडी ग्रस्त बच्चों में, भाषा की कमी, पाई गई है। यह विद्यालय और कार्यस्थल पर सम्प्रेषण की समस्या का कारण बन सकता है। प्रमस्तिष्कघात (जो आघात के कारण होता है), प्रहार और दूसरी व्याधियां बच्चों में गतिविषयक क्षति का कारण बन सकती है।

यह एक गम्भीर स्थिति है और इस प्रकार के रोगियों का मूल्यांकन और अपेक्षित प्रबंधन प्राप्त करने के लिए उच्चतर केन्द्र को संदर्भित करना चाहिए । ऐसे रोगी, जो आघात, टीआईएएस आदि से पीड़ित है, उन्हें ट्रांसक्रेनिएल डोपलर, (टीसीडी), कम्प्यूटराईज्ड एक्सियल टोमोग्राफी, एमआरआई अथवा एंजियोग्राफी सहित एमआरआई की आवष्यकता होगी । विषेष रूप से इन जटिलताओं से जूझने वाले युवा बच्चों के एससीडी के व्यापक प्रबंधन हेतु मल्टी स्पेसियलटी टीम अपेक्षित है ।

**33. अन्य जटिलताएं**

दुलर्भ जटिलताओं में, पैर का अल्सर, फेफड़ो संबंधी उच्च रक्तचाप, फेमुर का एवास्क्यूलर नक्रोसिस हैड, मनोवैज्ञानिक मामले आदि शामिल हैं । हेमाटोलोजिस्ट द्वारा इन बच्चों की कम से कम एक वार्षिक समीक्षा होना जरूरी है । उन्हें आगे के प्रबंधन के लिए व्यस्कीय देखभाल की जरूरत है क्योंकि वे बड़े होते जा रहे हैं। कुछ रोगी एलाजेनिक हेमाटोपोएटिक स्टेमसेल प्रत्यारोपण से लाभान्वित हो सकते हैं । प्रत्यारोपण प्रक्रिया से जुड़े रोगों के खतरे के कारण सिकल कोशिका रोग के प्रत्यारोपण संकेत बहुत चयनात्मक हैं ।

**34.1. सिक्कल सेल बीमारी के लिए एलोजेनिक हेमटोपोएटिक स्टेम सेल प्रत्यारोपण (एचएससीटी) के लक्षण**

(क) आघात अथवा केन्द्रीय नाड़ी संस्थान की 24 घंटे से कम चलने वाली गड़बड़ी छाती में तेज दर्द के लक्षणों के कारण बार—बार चिकित्सालय में दाखिल करवाना अथवा पूर्व का रक्त विनिमय।

(ख) बार—बार वासोकलूसिव दर्द होना (काफी वर्षों के बाद प्रतिवर्ष 2 से अधिक बार) अथवा बार—बार उत्तेजना का आना।

(ग) असामान्य एमआरआई स्केन में न्यूरोसाइकोलोजिकल क्रिया विशेष की हानि।

(घ) स्तर—1 अथवा स्तर 2 की सिकल फेफड़ों की बीमारी।

(ङ) सिकल नेफ्रोपेथी (मध्यम और तीव्र परोटेइनयूरिया अथवा आगामी सामान्य गुण की ग्लोमेरूलर फिलट्रेशन दर 30 से 50 प्रतिशत)।

(च) कम से कम एक आंख की काफी मात्रा में दृष्टि की हानि सहित बिलाटेरल प्रोलाइपरेटिव रेटिनोपेथी।

(छ) एकाधिक जोड़ो की हडिडयों का गलना।

(ज) दीर्घावधि रक्त विनिमय थेरेपी के दौरान रेड—सेल एलोइमुनाईजेशन।

**34.2.** केवल विशेष लक्षणों में **रक्त विनिमिय** की जरूरत पड़ती है। यदि रक्त विनिमय की आवश्यकता पड़ती है तो इन रोगियों में बार बार हेमोलायटिक रक्त विनिमय प्रतिक्रिया (30 प्रतिशत मामले) और अलोइमुनाईजेशन विलम्ब से शुरू होती है। अतः पूर्व रक्त विनिमय की बढ़ाई हुई रेड सेल विधि आर एच उप समूह (सीसी, ईई), केइएलएल, केआईडीडी एस/एस अपेक्षित है। निरन्तर रक्त विनिमिय प्राप्त करने वाले बच्चों को सीरम फेरिटिन निगरानी और केलेषन थेरेपी करवाने की जरूरत रहेगी।

**34.3.** रक्त विनिमय का उद्देश्य है — उच्च केन्द्रीय नाड़ी संस्थान के रक्त प्रवाह वाले बच्चों के स्ट्रोक को रोकने के लिए एचबीएस स्तर को 30 प्रतिशत से कम करना (सिकल सेल अनीमिया में आघात निवारण परीक्षण से प्राप्त प्रमाण (स्टोप—1)।

**34.4.** विहित हिड्रोक्सियूरिया और उचित रक्त विनिमय के प्रयोग द्वारा जटिलताओं का निवारण किया जा सकता है। हिड्रोक्सियूरिया गम्भीर सिकल सेल बीमारी से ग्रस्त रोगियों की पीड़ा को कम करता है।

**34.5.** जबकि सिकल सेल लक्षणों वाले (एचबीएएस) एचबीएस/$\beta+$ अथवा आमतौर पर एचबीएससी में हलके से मध्यम करने वाले लक्षण पाये जाते हैं।

**35.** वक्तिगत क्रियाकलाप की सीमाओं और सामाजिक भागीदारी के प्रतिबंध से दिव्यांगता और स्वास्थ्य (आईसीएफ) के कार्यों का अन्तरराष्ट्रीय वर्गीकरण कार्यात्मक और संरचनात्मक नुकसान से अलग है। समय के साथ—साथ दिव्यांगता में परिवर्तन होता है, अतः इसको लम्बे समय तक मापा जाना चाहिए।

**36. गम्भीरता की गणना**

**0** — एचबी इक्लक्ट्रोफोरोसिस द्वारा होमोजीजीयस सिकल सेल बीमारी पर आसिमयटोमेटिक — परन्तु हल्का पीलापन मिला है (एचसीटी 30) और स्पलेनोहेपाटोमेजली की पुष्टि की गई।

1. (एचबीएसएस) की तरह सिकल सेल अनीमिया, यौगिक हेट्रोजीजिएस (एचबीएस/ $\beta^0$) थालेसिमिया, एचबीएसडी और एचबीओ अरब, 26 प्रतिशत अथवा कम का दृढ़ हेमोक्रिट लक्षण सूचक गम्भीर और चिरकारी अनीमिया एचबीएस स्तर 30 प्रति''त अधिक बनाए रखने के लिए रक्त विनिमय की जरूरत होती है और **न्यूयार्क हृदय संघ (एनवाईएचए) के अनुसार श्रेणी 2 से अधिक रक्तविनिमय संचरण और लक्षण सूचक है।**
2. विगत पांच महीनों में कम से कम तीन बार **रक्त वाहिनियों** में खून के थक्कों के कारण अपेक्षा से अधिक दर्द (वासोक्लोसिक र्द अथवा थ्रोम्बोटिक दर्द)।
3. **गत 12 महीनों में कम से कम तीन बार आपातकालीन देखभाल के अतिरिक्त** अपेक्षा से अधिक बार चिकित्सालय में भर्ती होना।
4. **अपेक्षा से अधिक कार्यात्मक क्षति का कारण सिकल सेलस है** जो दूसरी सूचीबद्व दिव्यांगता, जैसे अवास्क्यूलर नक्रोसिस, ओसटेओमिएलिटिस, विभिन्न जोड़ो की हडडी चटकना, आघात और क्षणिक इस्कीमिक दौरा (टीआईए), पैर का अल्सर, के कारण है। इन्हें बहुदिव्यांगता बोर्ड को संदर्भित किया जाना चाहिए।

5. अपेक्षा से ऊपर तिल्ली के कार्य की स्थायी क्षति अथवा बार–बार होने वाले चिरकारी हाइपरस्पालेनिज्म संक्रमण (गत 6 महीनों में 3 से अधिक बार)।
6. अपेक्षा से ऊपर जटिलताएं जैसे असामान्य प्रमस्तिष्कघात एमआरआई स्केन में दर्शायी गयी न्यूरोमनोवैज्ञानिक कार्य की क्षति, सिकलनफ्रोपेथी, सिकल सैल फेफड़ों की बीमारी, दृष्टि की न्यूनता और चिरकारी यकृत बीमारी का कारण बनने वाली द्विपक्षीय प्रोलाइफरेटिव रेटिनोपेथी।
7. इसीएचओ कार्डियोग्राफी द्वारा मापी गई अपेक्षा से ऊपर अंग–अंग के नष्ट होने के कारण हृदय की कार्यात्मक क्षति।
8. संक्रमण जैसे एचबीवी, सीएमआईवी, एचआईवी, एचबीसी आदि के कारण बीटी से जुड़ी जटिलताओं सहित अपेक्षा से ऊपर सिकल सेल अनीमिया

| स्तर पर | दिव्यांगता जो होनी चाहिए |
|---|---|
| 0, 1 | < 40 % |
| 2 | 40–50% |
| 3. | 51–60% |
| 4 | 61–65 % |
| 5 | 66 – 70% |
| 6 | 71 – 75% |
| 7 | 76 – 80% |
| 8 | 81 – 85% |

## 37. थैलेसीमिया

**37.1.** थैलेसीमिया ग्लोबिन श्रृंखला की कमी अथवा संश्लेषण किया न होने के कारण रक्त समूह बीमारी का लक्षण है । अधिकतर थालेसीमिया आनुवंशिक हैं और उनके अप्रभावी लक्षण हैं, नैदानिक दृष्टिकोण से ये अधिकतर प्रासंगिक थालेसीमिया a और $\beta$ प्रकार के है। वर्तमान में उनकी नैदानिक गम्भीरता और रक्त विनिमय के आधार पर, इन थालेसीमिया लक्षणों को दो मुख्य समूहों – रक्तविनिमय आश्रित थालेसीमियास (टीडीटीएस) और गैर–रक्त विनिमय आश्रित थालेसीमियास (एनटीडीटीएस) में, वर्गीकृत किया जा सकता है।

**37.2.** डिजिटल हेमोग्लोबिनोमीटर और एनईएसटीआरओएफटी (नग्न ऑख एक टयूब आसमेटिक कोमलता परीक्षण) के प्रारम्भिक जांच परीक्षण और स्क्रीन सकारात्मक मामलों के लिए बाद की कुल रक्त की गिनती (सीबीसी) और एचपीएलसी परीक्षण द्वारा की जांच हेमोग्लोबिन (एचबी) के आकलन पर आधारित है । आनुषंगिक लौह न्यूनता अनीमिया की पुष्टि के लिए अपेक्षित मामलों के संदेहास्पद थालेसीमिया रोगियों में सीरम फेरिटिन किया जाता है ।

**37.3. हेमोग्लोबिनोपेथिस पर मार्गदर्शक सिद्धांतों के लिए राष्ट्रीय स्वास्थ्य मिशन (एनएचएम) के मार्गदर्शक तत्व इस प्रकार हैः–**

(1) हेमोग्लोबिनोपेथिस स्वतः विरासत में मिला हुआ एक आनुवंशिक विकार हैं जिसका अर्थ हैः–

(क) ये समान रूप से पुरुष और स्त्रियों में प्रचलित है।

(ख) ये रोगवाहक और रूग्णता के द्योतक है।

(ग) ये असामान्य जीन एक पीढी से दूसरी पीढी में जाते हैं।

(2) इस प्रकार का रोग केवल एक आसामान्य जीन वाले व्यक्ति में देखा जाता है। ऐसे व्यक्तियों में न तो किसी प्रकार की बीमारी होती हे और न ही नैदानिक तौर पर कोई लक्षण मिलते हैं।

(3) प्रत्येक माता–पिता में से एक–एक आनुवंशिक रूप में एक असामान्य जीन मिलने की वजह से किसी व्यक्ति विशेष के दोनों जीन असामान्य है, तब बीमारी की स्थिति पनपती है।

(4) जब एक जोड़े के दोनों जीवन साथी असामान्य जीन वाले हैं (रूपान्तरित जीन) जो

(क) प्रत्येक गर्भाधान से होने वाले बच्चे में बीमारी की स्थिति का 25% खतरा रहता है।

(ख) प्रत्येक गर्भाधान से होने वाले सामान्य बच्चे में भी 25 % तक का खतरा रहता है।

(ग) प्रत्येक गर्भाधान से "होने वाले " बच्चे में 50% तक बीमारी का खतरा रहता है।

इसलिए, बीमारी वाले जोडे, से "सामान्य", "बीमारी वाहक" अथवा बीमारी से प्रभावित बच्चे पैदा हो सकते हैं।

(5) थालेसीमिया मुख्य और थालेसीमिया मध्यम प्रमुख विकार हैं जिन्हें जीवन पर्यन्त देखरेख की आवश्यकता है तथा उनके बचाव के लिए भी ध्यान दिया जाना है।

(6) अनुपचारित थालेसीमिया मुख्य (टीएम) का घातक प्रभाव 2 से 5 वर्ष की आयु तक स्थिर रहता है। आमतौर पर थेलेसीमिया मुख्य को निरन्तर रक्त विनिमय (पैकड लालरक्त कोशिका) और लौह केलेशन थेरेपी द्वारा नियन्त्रित किया जाता है। लेयूको – डिप्लेटिड पैकड लाल रक्त कोशिका (पीआरबीसी) और लौह केलेटरस की मौजदूगी इसके उचित नियन्त्रण तथा निरन्तर जांच सुविधाओं को भी सुनिश्चित किया जाना है। सही ढंग से उपचारित रोगी पूर्ण जीवन जी सकते हैं ।

(7) माता–पिता दोनों के प्रभावित उतकों में परिवर्तन की जानकारी किये जाने से यह जानना भी सम्भव है कि जन्म लेने वाला बच्चा बीमारी, अथवा बीमारी वाहक अथवा सामान्य रूप में प्रभावित होगा। इस प्रक्रिया को प्रसव–पूर्व का रोग निर्णय (पीएनडी) माना गया है। मुख्य थेलेसीमिया जीवन की एक गम्भीर और भयावह बीमारी है, इस कारण भारतीय कानूनों के अंतर्गत गर्भपात अनुमन्य है।

(8) जांच से नवजात के असामान्य हेमोग्लोबिन की भिन्नताओं का पता लगाया जा सकता है। दूसरे रूप में थालेसीमिया मुख्य का पता लगाया जाना बडा मुश्किल है और हेमेटोलोजिकली रूप से इसका 3–6 मास की आयु के उपरान्त पता लगाया जा सकता है और इसकी एक वर्ष की आयु पर पुष्टि की जा सकती है।

(9) बीमारीवाहक स्थिति स्पर्शोन्मुखी है लेकिन संबंधित साधारण रक्त जांच, से इसका पता लगाया जा सकता है हेमोग्लोबिनोपेथिस को नियन्त्रित करने की सम्भावना का पता चलने से प्रभावित बच्चों के जन्म को रोकने के द्वारा इसे पहचाना जा सकता है ।

(10) लागत प्रभावी जनसंख्या जांच कार्यक्रमों से बीमारी वाहकों का पता लगाया जाना सम्भव है क्योंकि उच्च नकारात्मक मूल्यांकन रिपोर्ट सहित कम लागत वाले जांच परीक्षण से β थालेसीमिया बीमारीवाहकों की जानकारी के लिए उपलब्ध है ।

**37.4. थैलेसीमिया रोग निर्णय और पहचान – उपाबंध VI**

(क) पूर्ण रक्त गणना (सीबीसी)

(ख) माइक्रोसायटिक हिप्रोक्रोमिक रक्त कोशिका सूचकांक सहित गम्भीर अनीमिया (एचवी से कम 7 जी/डीएल, एमसीवीः 50–70 एफ एल, एमसीएचः 12–20 पीजी,)

(ग) परिधीय रक्त धब्बेः

(घ) एनिसोपोइकिलोसायटोसिस दिखाते हुए आरवीसीएस (आसूं ड्राप कोषिका, लक्ष्य कोशिका, माइक्रोसायटिक हीप्रोक्रोमिया और स्पष्ट रूप से अनीमिया की मात्रा के संबंध में बढी हुए नाभिकीय रक्त कोषिकाएं )।

**(क) हेमोग्लोबिन (एचपीएलसी)**

**बीटा–थैलेसीमिया में एचपीएलसी नमूनाः** एचबीएः 0–30%, एचबीएफः 70–100%

एचबीए 2ः 2–5 %

**(ख) सामान्य मानः**

एचबीः 12–17 जीएम/डीएल, एमसीवीः 80–100 एफएल, एमसीएचः 27–32 पीजी, नॉरमोसायटिक नारमोक्रोमिक

एचबीएः 96–98%, एचबीएफः 2% से कम, एचबीएः 2. 3 – 3.3%

**(ग) रक्त विनियम रीतिः रक्त विनिमय से पूर्व हेमोग्लोबिन (एचबी) 9–10.5 जी/डीएल के बीच में रखा जाना चाहिए।**

रक्त विनिमय की आवृत्ति बच्चे की आयु, वजन और अन्य कारणों के अनुसार 2–4 सप्ताह होती है।

**(घ) लौह अधिभार का मूल्यांकन**

(i) सीरम फेरिटिनः सीरम फेरिटिन शरीर के ऊतकों में सम्पूर्ण लौह भण्डार को दर्शाता है।

(ii) यकृत और हृदय का एमआरआई

(iii) यकृत की बायोप्सी

सीरम फेरिटिन के स्तर का आकलन 10 से 15 बार के रक्त विनिमय के बाद किया जाएगा और जब सीरमफेरिटिन की मूल्यांकन रिपोर्ट 1000 μजी/एल से अधिक है तब केलेशन थेरेपी शुरू की जानी चाहिए।

सीरम फेरिटिन और इकोकार्डियोग्राफी अधिकांश जिला अस्पताल पर उपलब्ध करायी जानी चाहिए।

**37.5. लौह अधिभार की जटिलताएं, बहु रक्त विनिमय एवं स्पलेनेक्टोमी के सूचकांक**

(क) सही लौह केलेशन होते हुए भी रोगियों में जटिलताएं बढ़ सकती हैं। लौह अधिभार हृदय, यकृत की विषाक्तता और इण्डोक्राइन प्रणाली की वृद्वि और विकास को नुकसान पहुंचाने का परिणाम है।

(ख) यह कंकाल और हडडी खनिजीकरण की समस्याओं में भी अपना प्रभाव दिखा सकता है।

(ग) रक्त विनिमय से रोगी संचरित बीमारी जैसे हेपेटाइटिस बी,सी और एचआईवी से प्रभावित हो सकते हैं।

(घ) यदि लौह केलेशेन दवाइयों के प्रयोग से विषाक्तता होती है तो उसे भी नियन्त्रित किये जाने की जरूरत है।

(ङ) इसलिए, बहु विशेषज्ञों की टीम में – बाल (रोग) चिकित्सक सहित, हृदय रोग विशेषज्ञ, गेस्ट्रोएनटेरोलोजिस्ट और इण्डोक्राइनोंलोजिस्ट का होना जरूरी है।

(च) चिरकारी बीमारी के परिणामों से निपटने के लिए मनोवैज्ञानिक परामर्श और समर्थन की आवष्यकता है।

(छ) जहां हाई परस्पलेनिजम रोगसूचक है और बीटी की आवश्यकता पैकड सैल आरबीसी/केजी/वर्ष आवश्यकता की 250 सीसी से अधिक है वहां कुछ मामलों में स्पलेनेक्टोमी की आवष्यकता है। स्पलेनेक्टोमी बाद में होने वाली अनेक जटिलताओं से जुड़ी हुई है।

**38. दिव्यांगता के मूल्यांकन के लिए स्कोरिंग पद्वति**

(क) लौहपूरकता के लिए मध्यम अनीमिया रिफ्रेक्टरी, हेपटोसप्लेनेमेजली सहित माइक्रोसाईटिक हिप्रोक्रोमिक और एचबी इलेक्ट्रोफोरेसिस द्वारा पुष्टि की गई परन्तु र्स्पशोन्मुखी और बीटी# की आवष्यकता नहीं।

(ख) मासिक बीटी# की आवश्यकता सहित मुख्य थालेसीमिया परन्तु 10 पर संजोया गया हेमोग्लोबिन कुछ फायदों के लिए प्राप्त करना चाहिए जैसे समय समाप्ति, विशेष अवकाश, सामाजिक सुरक्षा और निःशुल्क चिकित्सा –रक्त विनिमय आश्रित और एनवाईएचए और एएचए के अनुसार श्रेणी 2 से अधिक कुछ कदम चलने पर दम फूलने का खिंचाव।

(ग) हडडी मज्जा हिपरप्लेसिया और हडडी डेक्सा स्कैन द्वारा विनिश्चित आस्टियोपोरोसिस के लक्षणों वाला मासिक बीटी# सहित अपेक्षा से ऊपर थाल प्रमुख।

(घ) इस पर ध्यान देते हुए बहु दिव्यांगता बोर्ड और हडडी रोग विशेषज्ञ द्वारा इसे देखा जाना चाहिए।

(ङ) आस्टियोपोरोसिस और सीरम फेरीटिन 1000 एनजी/एमएल से कम होने पर अपेक्षा से उपर लौह केलेटर की आवश्यकता।

(च) द्विमासिक बीटी# की आवष्यकता और उपर्युक्त सहित थाल प्रमुख का स्तर 4 से ऊपर।

(छ) 6 थाल प्रमुख हाईपरस्पेनिजम के लक्षणों सहित द्विमासिक बीटी की आवष्यकता से उपर और द्विमासिक बीटी की आवश्यकता से उपर और 2,50 एमएल से पैकड सेल रक्त विनिमय/के जी प्रतिवर्ष स्तर 5 और अधिक के लक्षणों से उपर।

(ज) जेसे कि स्तर 6 में दर्शाया गया है, संक्रमण और अधिक लक्षणों सहित स्पलेनस्टोमी 7 थाल प्रमुख।

(झ) जैसा कि उपर के स्तर 7 से अधिक के लक्षणों सहित हेमोसीडरोसिस और सीरम फेरिटिन स्तर 1000 एनजी/एमएल से अधिक और इकोकार्डियो, एलएफटी और जीटीटी द्वारा निर्णत बहु अंगों की विफलता।

(ण) स्तर 8 से उपर के लक्षणों युक्त बीटी से जुड़े संक्रमण जेसे एचबीवी, सीएमआईवी, एचआईवी, एचबीसी आदि वाला टीएच प्रमुख।

**38.1 दिव्यांगता की श्रेणियां**

| | | |
|---|---|---|
| **स्तर 1** | — | **> 40%** |
| **स्तर 2** | — | **41 — 50%** |
| **स्तर 3** | — | **51 — 60%** |
| **स्तर 4** | — | **61 — 65%** |
| **स्तर 5** | — | **66 — 70%** |
| **स्तर 6** | — | **71 — 75%** |
| **स्तर 7** | — | **76 — 79%** |
| **स्तर 8** | — | **80 — 85%** |
| **स्तर 9** | — | **> 85%** |

**38.2.** संक्षेप में — जब सही नैदानिक जांच और प्रयोगशाला परीक्षण द्वारा थालेसीमिया मुख्य के रोग निर्णय की पुष्टि हो जाती है जैसा कि ऊपर्यक्त निश्चित किया गया है और एचबी के लगातार कम होने अर्थात 7 जीएम % से कम सहित बढ़ने वाला फीका पड़ता है तथा बढ़ने में विफल है और जिसे एचबी को 10 से ऊपर बनाये रखने के लिए नियमित रूप से बीटी की जरूरत रहती है तो ये सब दिव्यांगता पात्रता का प्रवेश — बिन्दु माना जाएगा और समय बीतने के साथ—साथ, जैसे और जब कभी दिव्यांगता को बढ़ाने वाली नई जटिलताओं को पुनर्मूल्यांकित किया जाएगा जैसा कि ऊपर वर्णित किया गया है तथा उच्चतर अंक दिये जाने चाहिए ।

**बीटी # के मूल सिद्वान्त**

(i) स्वैच्छिक दाता से प्राथमिकता के आधार पर मुख्य रक्त समूह से मेल जैसे एबीओ और आरएच से ऊपर सी, ई और केईएलएल वाला होना चाहिए।

(ii) ल्यूकोडेपलेटिड होना चाहिए।

(iii) एचआईवी हेपेटाइटिस बी और सी के लिए जांच होनी चाहिए।

(iv) रक्त विनिमय में पीसीवी 70 प्रतिषत के आसपास होना चाहिए।

(v) रक्त विनिमय का परिमाण 3 — 4 घंटों के बीतने पर 12 — 15 एमएल. केजी होना चाहिए।

(vi) ज्वर संबंधी प्रतिक्रिया के लिए नियन्त्रित रहना चाहिए।

(vii) एक सत्पाह से अधिक पुराना नहीं होना चाहिए।

(viii) थक्कावरोधी की तरह सीपीडी—1 रहना चाहिए।

(ix) साफ किया हुआ आरबीसी अथवा चमकाया हुआ आरडीसी अथवा एफेरेसिस द्वारा प्राप्त किया हुआ आरबीसी अच्छे और वांछनीय है।

**39. हेमोफीलिया**

**39.1 हेमोफीलिया की परिभाषाः**

(क) हेमोफीलिया एक्स—संबंधित एक जन्मजात रक्त विकार है जोकि कोगुलेंट फेक्टर VIII (एफवीVIII) (हेमोफीलिया ए में ) अथवा IX (एफआईएक्स) (हेमोफीलिया बी में ) की कमी के कारण से होता है।

(ख) संबंधित जीन कारक के थक्कों के बदलने के परिणामस्वरूप कमी देखी जाती है।

(ग) हेमोफीलिया करीब—करीब जन्म होने वाले प्रत्येक 10000 लोगों में से एक में देखा जाता है।

(घ) डबल्यूएफएच के वार्षिक वैश्विक सर्वेक्षण पर आधारित आकलन यह दर्शाता है कि विश्व में हेमोफीलियाग्रस्त व्यक्तियों की अनुमानित संख्या 400000 है।

(ड़) हेमोफीलिया ए, हेमोफीलिया बी की अपेक्षा अधिक आम है जो कुल हेमोफीलिया जनसंख्या का 80–85 % तक है।

(च) सामान्तया हेमोफीलिया मातृत्व पक्ष की ओर से पुरूषों पर प्रभाव डालता है फिर भी, एफ 8 और एफ 9 दोनों जीनस नए परिवर्तनों की सम्भावना की स्थिति है और जैसे कि सभी मामलों के 1/3 मामले स्वाभाविक परिवर्तन का परिणाम है, जहां कोई परिवार का पूर्व इतिहास नहीं है

(छ) उचित प्रबंधन को सूचित करने के लिए हेमोफिलिया का सटीक उपचार आवश्यक है।

(ज) हेमोफिलिया का संदेह उन लोगों में किया जाता है जिनका इतिहास कि:–

(i) शुरूआती बचपन में आसानी से घाव होना
(ii) ''सहज'' रक्तस्राव (बिना स्पष्ट/कारण के लिए खून बह रहा है), खासकर जोडों, मांसपेशियों और कोमल ऊतकों या मस्तिष्क में
(iii) आघात या सर्जरी के बाद अत्यधिक रक्तस्राव

(झ) सभी रोगियों के लगभग दो–तिहाई में रक्तस्राव का एक पारिवारिक इतिहास होता है।

(ञ) एक निश्चित डाईग्नोसिस फैक्टर VIII या फैक्टर IX की कमी को प्रदर्शित करने वाले कारक परख पर निर्भर करता है।

(ट) लेकिन बीमारी परिवार के इतिहास, एस्किमोस के साथ नर बच्चे या किसी भी स्पष्ट या तुच्छ आघात और असामान्य सक्रिय आंशिक थ्रोंबोप्लास्टिन समय (एपीटीटी) और सामान्य प्लेटलेट गिनती और प्रोथोबिन समय के बिना रक्तस्राव पर संदेह किया जा सकता है।

**39.2. रक्तस्राव अभिव्यक्तियां**

हेमोफिलिया में विशेषता फिनोटाइप रक्तस्राव प्रवृत्ति है।

(क) कुछ रोगियों को पूरे जीवन में रक्तस्राव नहीं होता है।

(ख) कम हेमोफिलिया वाले मरीजों में ज्यादा रक्तस्राव नहीं हो सकता जब तक उन पर आघात या सर्जरी न किया गया हो।

(ग) हेमोफिलिया में रक्तस्राव की गंभीरता आमतौर पर थक्के कारक स्तर से संबंधित है।

(घ) सबसे अधिक रक्तस्राव जोड़ों या मांसपेशियों में आंतरिक रूप से होता है।

(ङ) कुछ रक्तस्राव जीवन के लिए घातक हो सकता है और जिसके लिए तत्काल उपचार की आवश्यकता होती है।

**39.3. प्रमाणन के लिए पात्रता**

(क) इतिहास (पारिवारिक इतिहास सहित) विशेषकर पुरूष प्रभावित होते हैं और महिलाए अप्रभावित रहती हैं।

(ख) पिछले मेडिकल रिकार्ड की समीक्षा करें।

(ग) शारीरिक परीक्षा

(घ) बेसलाइन जमावट प्रोफाइल (प्रोथ्रोम्बिन समय, आंशिक थ्रोम्बोप्लास्टिन समय और थ्रोम्बिन समय)

(ङ) फैक्टर परख (यदि उपलब्ध हो)

**39.4.** मान्यता प्राप्त प्रयोगशाला से निदान व्यक्तिगत कारक परख की पुष्टि उपलब्ध कराई जाएगी। (परिशिष्ट **VII**)

**39.5.** दिव्यांगता ग्रेड निम्नानुसार होगीः—

# व्यक्तिगत कारक एकाग्रता के अनुसार हेमोफिलिया की गंभीरता

| स्तर | रक्त के सामान्य कारक गतिविधि का प्रतिशत | संपूर्ण खून का प्रति यूनिट (आईएल) प्रति मिलीलिटर (एमएल) की संख्या | नैदानिक प्रस्तुति |
|---|---|---|---|
| सामान्य परिसर | 50-150% | 0.50-1.5 आईयू | |
| कम हेमोफिलिया | 5-40% | 0.05-0.40आईयू | एक बडी चोट/शल्य चिकित्सा के दौरान ब्लीड<br>अधिक बार ब्लीड करना/कभी भी ब्लीड न होना |
| मध्यम हेमोफिलिया | 1-5% | 0.01-0.05आईयू | कम बार ब्लीड होना (एक बार/महीने)<br><br>शल्य चिकित्सा के बाद लंबे समय तक ब्लीड होना<br>लगातार ब्लीड (कभी—कभार) |
| तीव्र हेमोफिलिया | <1% | <0.01आईयू | मंसपेशियों/जोडों में लगातार रक्तस्त्राव<br>प्रति सप्ताह एक से दो बार रक्तस्त्राव<br>सहज रक्तस्त्राव सबसे अधिक बार |

# हेमोफिलिया के लिए दिव्यांगता ग्रेडिंग

| दिव्यांगता स्कोर | रक्त में सामान्य कारक गतिविधि का प्रतिशत | नैदानिक गंभीरता | |
|---|---|---|---|
| 10—20%<br><br>21-39% | >-5%<br><br>1-5% | एस्महोमँटिक लेकिन पारिवारिक इतिहास सकारात्मक है और भौतिक संपर्क खेल की सलाह की सीमा है और असामान्य एपीटीटी। उपरोक्त के अतिरिक्त अचानक अनियमित रक्तस्राव | |
| 40%-50% *<br><br>51-60%*<br><br>60-79%*<br><br>80%-85%* | <1%<br><br><1%<br><br><1%<br><br><1% | उपरोक्त के अतिरिक्त सिन्मटोमंटिक जोडों में 2 ब्लीडस, पूर्णता की सीमा के साथ जोड–चिकित्सक/फिजियट्रिस्ट द्वारा अवधारणा की आवश्यकता होती है।<br><br>उपरोक्त के अतिरिक्त 5 महीने में कम से कम 3 बार रक्तस्राव होता है और एक संयुक्त में अनुबंध होता है। उपरोक्त के अतिरिक्त इट्राक्रेनियल एक बार या रक्त स्राव दो जोडों में व्यवहार/उपरोक्त के अतिरिक्त अनुबंध प्लस न्यूरोलॉजिक अगली कडी या साथ बटे सिंड्रोम के साथ अंग कमजोरी | |
| | | | |

## VIII. बहु–दिव्यांगता

### 40. बहु–दिव्यांगता

**40.1. परिभाषा** : बहु–दिव्यांगता से नीचे निर्दिष्ट दो या अधिक दिव्यांगताओं का संयोजन अभिप्रेत हैः–

1. अंधता
2. निम्न दृष्टि
3. कुष्ठ रोगमुक्ति व्यक्ति
4. श्रवण शक्ति का ह्रास (बधिर एवं ऊंचा सुनने वाला)
5. गतिविषयक दिव्यांगता
6. बौनापन
7. बौद्धिक दिव्यांगता
8. मानसिक रूग्णता
9. स्वलीनता स्पैक्ट्रम विकार
10. प्रमस्तिष्क घात
11. बहुदुष्पोषण
12. चिरकालिक तंत्रिका दशाएं
13. विनिर्दिष्ट विद्या दिव्यांगता
14. बहु–स्केलेरोसिस
15. अभिवाक् एवं भाषा दिव्यांगता
16. थैलेसेमिया
17. हैमोफिलिया
18. सिक्कल कोशिका रोग
19. अम्ल आक्रमण पीडित
20. पार्किंसन रोग

**40.2. आकलन के लिए दिशा–निर्देशः**

**40.2.1.** प्रत्येक एकल दिव्यांगता के लिए उपयोग किए जाने वाले दिशा–निर्देशों को पहली बार में कई दिव्यांगता वाले व्यक्ति की प्रत्येक दिव्यांगता के आकलन के लिए उपयोग किया जाएगा।

**40.2.2.** तत्पश्चात **कई** दिव्यांगता के कुल प्रतिशत पर पहुंचने के लिए, $क + ख \frac{(90 - क)}{90}$, के संयोजन सूत्र का उपयोग किया जाएगा।

''क'' उच्च स्कोर होगा और

''ख'' कम स्कोर होगा हालांकि, अनेक दिव्यांगताओं का अधिकतम कुल प्रतिशत 100 प्रतिशत से अधिक नहीं होना चाहिए।

उदाहरण के लिए, यदि श्रवण दिव्यांगता का प्रतिशत 30 प्रतिशत है और दृष्टि दिव्यांगता 20 प्रतिशत है, तो ऊपर दिए गए संयोजन सूत्र को लागू करके, बहु दिव्यांगताओं के कुल प्रतिशत की गणना निम्न प्रकार से की जाएगीः–

$$30 + \frac{20(90 - 30)}{90} = 43\%$$

**40.2.3.** दो से अधिक दिव्यांगताओं को प्रमाणित करने के लिए, प्रत्येक दिव्यांगता का मूल्यांकन किया जाएगा और दिव्यांगता की डिग्री क्षेत्र क अधिसूचित विशेषज्ञों द्वारा की जाएगी। प्रत्येक दिव्यांगता के लिए प्राप्त अंक के आधार पर, उन्हें सबसे कम गंभीर से श्रेणीबद्ध किया जाएगा। सूत्र :

$$क + \frac{ख\,(90-क)}{90}$$

पिछली दिव्यांगता को कवर होने तक बाद की दिव्यांगता पर लागू किया जाएगा। यह गणना अधिकतम 100 प्रतिशत के अध्याधीन है।

उदाहरण के लिए, किसी व्यक्ति में दिव्यांग 1, 2 और 3 हो सकते हैं, 1 के लिए स्कोर सर्वोच्च (क); के बराबर है; दूसरे के लिए स्कोर बराबर है (ख) (दूसरा सर्वोच्च); और 3 के लिए स्कोर है (ग) सबसे कम स्कोर। उपरोक्त सूत्र के अनुसारः

$$क + \frac{ख\,(90-क)}{90} = x$$

(दिव्यांगता का स्कोर 1 और 2 = x)

यह (ग) हो जाएगा (क) दिव्यांगता की गणना के उद्देश्य के लिए 3 जो सी है।

$$x + \frac{ग\,(90-x)}{90} = y$$

(दिव्यांगता का स्कोर 1, 2 और 3 = y)

आखिरी दिव्यांगता अधिकतम 100 प्रतिशत तक सीमित होने तक इस तरह की गणना जारी रहेगी।

**41. चिकित्सा प्राधिकरण**

बहु दिव्यांगता प्रमाणित करने के लिए प्रमाणीकरण चिकित्सा प्राधिकरण में निम्न शामिल होगें:—

(क) राज्य सरकार द्वारा यथाअधिसूचित चिकित्सा अधीक्षक या मुख्य चिकित्सा अधिकारी या सिविल सर्जन या किसी अन्य समतुल्य प्राधिकारी — अध्यक्ष

(ख) संबंधित दिशा—निर्देशों की आवश्यकता के अनुसार दिव्यांगताओं का मूल्यांकन करने के लिए अपेक्षित विशेषज्ञ।

## परिशिष्ट I
**{पैरा 1. 2. 3. (क) देखें }**

**मांसपेशी शक्ति श्रेणीकरण (आयुर्विज्ञान अनुसंधान परिषद —एमआरसी मापन) :**

| श्रेणी | विवरण |
|---|---|
| 0 | मांसपेशियों का संकुचन नहीं किया जा रहा है |
| 1 | झिलमिलाहट या मांसपेशी की संकुचन का पता लगाया जा रहा है |
| 2 | गुरूत्व के साथ मांसपेशियों के सक्रिय संकुचन का सफाया हुआ |
| 3 | गुरूत्वाकर्षण के खिलाफ मांसपेशियों के सक्रिय संकुचन |
| 4 | गुरूत्वाकर्षण और प्रतिरोध के विरूद्ध पेशी का सक्रिय संकुचन |
| 5 | साधारण शक्ति |

**परिशिष्ट II**
**{पैरा 1. 2. 4. (ख) और 2.2 (ख) देखें}**
**प्रपत्र कः**

ऊपरी सिरा के लिए मूल्यांकन प्रपत्र

नाम ____________आयु________लिंग______
पंजीकरण संख्या..................................
निदान _______
पता______________
ओ.पी.डी_________ विभाग__________

एआरएम घटक (कुल मूल्य 90 प्रतिशत)

| भुजा घटक | अंग | साधारण मूल्य (डिग्री) | दाई तरफ | बाई तरफ | दाई तरफ % का खोना | बाई तरफ % का खोना | दाई और बाई खोने % का अर्थ | दाई और बाई खोने % का योग | दाई और बाई का संयुक्त मूल्य | % अंग के लिए सार मूल्य |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| कंधे चलन की सीमा (सक्रिय) मूल्य 90 प्रतिशत | | | | | | | | | | |
| कोहनी चलन की सीमा (सक्रिय) मूल्य 90 प्रतिशत | | | | | | | | | | |
| कलाई चलन की सीमा (सक्रिय) मूल्य 90 प्रतिशत | | | | | | | | | | |
| कंधे की मांसपेशिय शक्ति मूल्य 90 प्रतिशत | 1. मोड<br>2. विस्तार<br>3.नियमित आवर्तन विस्तार<br>4. नियमित आवर्तन आईएनटी<br>5. अपहरण<br>6.प्रस्तुतितकरण | | | | | | | | | |
| कोहनी की मांसपेशिय शक्ति मूल्य 90 प्रतिशत | 1. मोड<br>2. विस्तार<br>3. औंधा करना<br>4. उतानन | | | | | | | | | |
| कलाई की मांसपेशिय शक्ति मूल्य 90 प्रतिशत | 1.पीछे की ओर मुडना<br>2. हथेली मोड<br>3. विकिरण विचलन<br>4.उलनर विचलन | | | | | | | | | |
| समन्वित गतिविधियां मूल्य | 1. उसी स्थान पर 9 प्रतिशत | | | | | | | | | |

| | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 90 प्रतिशत | वस्तुओं को ऊपर उठाना और उतारना<br><br>2. 9 प्रतिशत नाक के छिद्र को स्पर्श करना<br><br>3. 9 प्रतिशत भारतीय शैली का भोजन<br><br>4. 9 प्रतिशत कंघी और गूथना<br><br>5. 9 प्रतिशत शर्ट/कुर्ता डालना<br><br>6. 9 प्रतिशत पानी से भरा गिलास<br><br>7. 9 प्रतिशत पीने का पानी गिलास<br><br>8. 9 प्रतिशत बटनिंग<br><br>9 9 प्रतिशत टाई, नारा, धोती<br><br>10. 9 प्रतिशत लेखन | | | | | | | | | |

हस्त अंग (कुल मूल्य 90 प्रतिशत)

| | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 30 प्रतिशत ग्रहण<br>1. हस्त अंग<br>क. विपक्ष<br>(8 प्रतिशत)<br>ख. पार्श्र चुटकी<br>(5 प्रतिशत)<br>ग. बेलनाकार मुट्ठी<br>घ. गोलाकार समझ<br>ङ. हुक्क मुट्ठी | | | | | | | | | | |
| 2. 30 प्रतिशत उत्तेजना | | | | | | | | | | |
| 30 प्रतिशत शक्ति | | | | | | | | | | |

ऊपरी छोर के लिए सारांश मूल्य घटक और हस्त घटक मूल्यों से गणना की जाती है।
प्रमुख छोर के लिए 10 प्रतिशत जोडें।
10 प्रतिशत अतिरिक्त भार को संक्रमण, विकृति, दुर्बलता, संविदा, कॉस्मेटिक उपस्थिति और असामान्य गतिविषयक के लिए दिया जाना है।

**प्रपत्र ख**

निचले सिरे के लिए मूल्यांकन प्रपत्र

नाम ____________आयु________लिंग______
पंजीकरण संख्या..................................
निदान _______
पता______________
ओ.पी.डी_________ विभाग__________

गतिविषयक अंग (कुल मूल्य 90 प्रतिशत)

| जोड़ | अंग | साधारण मूल्य | दाई तरफ | बाई तरफ | दाई तरफ % का खोना | बाई तरफ % का खोना | दाई और बाई खोने % का अर्थ | दाई और बाई खोने % का योग | दाई और बाई का संयुक्त मूल्य | % अंग के लिए सार मूल्य |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| कूल्हे चलन की सीमा (सक्रिय) | | | | | | | | | | |
| घुटने के चलन की सीमा (सक्रिय) | | | | | | | | | | |
| टखने और पैर के चलन की सीमा (सक्रिय) | | | | | | | | | | |
| कूल्हे की मांसपेशिय शक्ति | | | | | | | | | | |
| घुटने की मांसपेशिय शक्ति | | | | | | | | | | |
| टखने और पैर की मांसपेशिय शक्ति | | | | | | | | | | |

स्थायित्व घटक (कुल मुल्य 90 प्रतिशत)
मूल्यांकन के क्लिनिक पद्धति के आधार पर

1. दोनों पैरों पर खड़े 10
2. प्रभावित पैर पर खडे होना 10
3. सादे सतह पर चलना 10
4. ढलान पर चलना 10
5. सिढियों पर चढ़ना 10
6. मुड़ना 10
7. फर्श पर बैठना 10
8. घुटना टेकना 10
9. क्रॉस टांगों पर बैठना 10

कुल 90

10 प्रतिशत जटिलताओं के लिए दिया जाता है जैसे कि (i) संक्रमण (ii) विकृति (iii) संवेदना का नुकसान।

### 19. बचकानी किलकारियों अथवा असामान्य आवाजें प्रस्तुत करना

ऑटिज्म युक्त व्यक्ति किलकारी, विचित्र, आवाजें तथा गैर–बुद्धिमानी भाषण जैसी आवाजें निकाल सकते है। वे भाषण जैसी आवाजें निकाल सकते है जिसका कोई अर्थ नहीं है।

### 20. अन्य व्यक्तियों के साथ वार्तालाप करने की पहल करना अथवा को बनाये रखने की अयोग्यता

ऑटिज्म युक्त व्यक्ति अन्य व्यक्तियों के साथ वार्तालाप करने की पहल करने अथवा को बनाये रखने में समर्थ नहीं होते हैं।

जांच करें कि क्या बच्चा प्रश्नों की कडी हेतु अर्थपूर्ण ढंग से प्रतिक्रिया करता है अथवा पर्याप्त समय तक बातचीत कर सकता है।

### 21. अनाप–शनाप अथवा अर्थहीन शब्दों का प्रयोग

ऑटिज्म युक्त व्यक्ति अजनबी अथवा अर्थहीन शब्दों का प्रयोग कर सकते हैं जिनसे किसी अर्थ का बोध नहीं होता।

### 22. सर्वनाम विपर्ययों का प्रयोग

ऑटिज्म युक्त व्यक्ति सर्वनामों के उपयोग में कठिनाई दिखा सकते है वे बारंबार "आप" के लिए "मैं" जैसे सर्वनामों को उलट देते है।

### 23. संप्रेषण के व्यवहारमूलक को ग्रहण करने में असमर्थता

ऑटिज्म युक्त व्यक्ति को दूसरें व्यक्तियों के भाषण के सच्चे आशय को समझने में कठिनाई होती है। वे भाषण संप्रेषण व्यवहारमूलक को समझ नहीं सकते है। उदाहरण के लिए, जब कोई व्यक्ति उनसे पूछता है "आप समय बता सकते हो ?, वे हाँ" कह सकते है तथा रूक सकते हैं। जांच करे कि क्या व्यक्ति हसी तथा व्यंग्य को समझता है।

IV. व्यवहार नमूने

## 24. स्टिरियोटाइप तथा पुनरावृत्तीय मोटर तरीकों में लगना

ऑटिज्म युक्त व्यक्तिहाथों अथवा अंगुलियों को फडफडाने, शरीर को रूहाने तथा इसी उद्देश्य हेतु किसी वस्तु को उपयोग में लाने के रूप मेंस्व–उत्तेजित व्यवहारमें लग सकते है।

## 25.निर्जीव वस्तुओं से लगाव दिखाना

ऑटिज्म युक्त व्यक्तिकुछ निर्जीव वस्तुओं से निष्ठापूर्वक जुडे हो सकते है जिन्हें वे अपने पास रखने की जिद करते हैं जैसे रस्सी, पत्थर, पैन, छडी, बोतल और अन्य वस्तुए।

सभी वस्तुओं को रखे तथा जांच करे कि बच्चा निर्जीव वस्तुओं से लगाव दिखाता है। यह तब देखा जा सकता है जब वह किसी एक वस्तु से लगातार खेलना पसन्द करता है तथा इससे उसका बहुत अधिक लगाव प्रतीत होता है और जब उस वस्तु को ले लिया जाता है तो वह विरोध तथा नाराजगी दिखाता है।

## 26. उच्च गतिविधि/तकलीफ दिखाना

ऑटिज्म युक्त व्यक्तिकाबू से बाहर ताकत से परेशान हो सकता है जो दूसरो क लिए उनको नियंत्रण करने में कठिनाई देता है।उच्च गतिविधि उनके शिक्षण तथा निष्पादन कार्यो के साथ हस्तक्षेप करता है।

## 27. उत्तेजित व्यवहार प्रदर्शित करना

ऑटिज्म युक्त व्यक्तिबिना किसी कारण के उत्तेजना तथा धक्का देना, लात मारना तथा चूटे काटना जैसे सामाजिक रूप से अनुपयुक्त व्यवहार दिखाते हैं।

## 28. क्रोधित नखरे में फेकना

ऑटिज्म युक्त व्यक्ति स्वयं को चोट पहुचाने वाले व्यवहारों जैसे स्वयं को काटना, धक्का देना अथवा विकृत करना में शामिल हो सकता है।ऐसे व्यक्तियों पर लगातार उन्हें स्वयं को चोट पहुचाने से बचाने के लिए नजर रखनी पडती है।

### 29. स्वयं–हानिकारक व्यवहार में लगे रहना

ऑटिज्म युक्त व्यक्ति स्वयं को चोट पहुचाने वाले व्यवहारों, जैसे–स्वयं को काटना, धक्का देना अथवा विकृत करना में शामिल हो सकता है। ऐसे व्यक्तियों पर लगातार उन्हें स्वयं को चोट पहुचाने से बचाने के लिए नजर रखनी पडती है।

### 30. एकरूपता पर अडे रहना

ऑटिज्म युक्त व्यक्ति अपनी दिनचर्या में परिवर्तन नहीं चाहते है तथा वस्तुओं के उसी रूप पर अडे रहते है जैसे वो थे। ऐसे व्यक्ति एकसमान गतिविधि को लगातार जारी रखने के लिए अडे रह सकते है तथा यह बडा कठिन होगा कि उनको ऐसे पुनरावृत्तीय गतिविधियों से दूर किया जा सके। कार्यक्रम में कोई परिवर्तन उनमें क्षोभ तथा क्रोधित नखरे उत्पन्न कर सकते है। इस प्रकार, ऑटिज्म युक्त व्यक्ति अपने दैनिक तथा परांपरागत तरीकों को बनाये रखने में कठोरता दिखा सकते है।

जांच करे कि क्या बच्चा एक स्थान पर बैठना, एक ही कहानी पढना, एक ही मार्ग को पसन्द करना,एक ही स्थान पर वस्तुओं को रखना पसन्द करना तथा निर्धारित क्रम में सदैव गतिविधियों का एक ही अनुसुची को पसन्द करता है।

## V. संवेदी पहलु

### 31. संवेदी उत्तेजना हेतु अस्वाभाविक तौर पर संवेदनशील

ऑटिज्म युक्त व्यक्ति अपने कानों, आंखों के जरिये कुछ ध्वनियों, प्रकाशों, स्पर्श अथवा स्वाद को दृढता से व्यक्त कर सकते है अथवा कुछ विरोध के कारण भोजन को खाने से मना कर सकते है। वे सक्रिय तौर पर कुछ संवेदी उत्तेजन से बच सकते है। घंटी अथवा कोई ध्वनि सृजित वस्तु को यह देखने के लिए बजाये,कि बच्चा कैसा बर्ताव करता है। ? यह देखे कि क्या वह उस ध्वनि को पीडा देने वाली समझ रहा है अथवा क्या वह अपनी आंखे बंद कर लेता है। यह श्रवण संबंधी उत्तेजना के लिए है। जांच करे कि बच्चा आपके स्पर्श को कैसा महसूस करता है। देखे कि बच्चा चमकीली रोशनी, अंधेरे के प्रति कैसी प्रतिक्रिया करता है।

### 32. समय की दीर्घ अवधि हेतु स्थान के भीतर तकना

ऑटिज्म युक्त व्यक्ति कुछ दूरी पर स्थल अथवा स्थान पर लंबी अवधि हेतु ताक सकते है। जब वे ऐसा करते है तो वे चारों ओर के बारे मे अनभिज्ञ रहते है।

33. **वस्तुओं को समझनें में कठिनाई**

ऑटिज्म युक्त व्यक्ति वस्तुओं अथवा व्यक्तियों को गतिवान करने में कठिनाई पा सकते है। वे अपेक्षित समय अवधि हेतु गतिवान वस्तुओं अथवा व्यक्तियों पर अपनी नजर रखने अथवा नियत करने में असमर्थ होते है।

गेंद अथवा झुनझुना फेंकों तथा देखों की क्या बच्चा इसे समझता है या नहीं। एक कार को घुमाओं और इसे चारों ओर अथवा इसे ऊपर घुमाओं तथा जांच करो कि क्या बच्चा इसे देख रहा है कि यह दूर चक्कर काटता है और घूमता है अथवा नहीं।

34. **क्या असामान्य दृष्टि रखता है**

ऑटिज्म युक्त व्यक्ति न्यून से न्यून विवरण को देख सकता है जो कि अन्यों को दिखाई नहीं देता है। ऐसे व्यक्ति किसी वस्तु के कुछ गैर महत्वपूर्ण भाग पर अपना ध्यान केन्द्रित करते है जिन्हें अन्य व्यक्तियों द्वारा सामान्य तौर पर अनदेखा कर दिया जाता है।

जांच करे कि क्या बच्चा वस्तु अथवा खिलौने के किसी सूक्ष्म भाग को देख रहा है अथवा अपनी आँखों के कोनों से निहार रहा है अथवा अपनी आँखों के बहुत नजदीक लाता है और तकता है।

35. **पीडा हेतु असंवेदनशील**

ऑटिज्म युक्त व्यक्ति मुश्किल से पीडा को दर्शाते है। जब उन्हें चोट लगती है तो ये दुःखी अथवा रोते हुए दिखाई नहीं पडते। वे पीडा हेतु अधिक सीमा रेखा तक महसूस करते है।

36. **सूंघने, छूने अथवा चखने के जरिये असामान्य तौर पर वस्तुओं हेतु प्रतिक्रिया करना**

ऑटिज्म युक्त व्यक्तिसूंघने, छूने अथवा चखने के जरियेअपने चारों ओर वातावरण का पता लगा सकते है। उनमें से कुछ व्यक्ति वस्तुओं अथवा खिलौनों के उचित उपयोग को नहीं दिखा सकते है।

सभी वस्तुओं को रक्खे तथा देखे कि क्या बच्चा वस्तुओं को सूंघ, छू अथवा चख रहा है अथवा क्या वह वस्तुओं को उचित ढंग से प्रयोग कर रहा है।

## VI. संज्ञानात्मक घटक

### 37. असंगत ध्यान तथा संकेंद्रन

ऑटिज्म युक्त व्यक्तियों के ध्यान को सक्रिया बनाना कठिन है। वे ध्यान केन्द्रित नहीं करते है और यदि वे करते है तो यह वस्तु घटना के संगत पहलुओं पर नहीं हो सकता है। इसके परिणामस्वरुप, वे अपनी प्रतिक्रिया में असंगत हो सकते है।

बच्चे से बोर्ड पर पैरों को रखने के लिए कहे तथा टुकडों को छाटों तथा उन्हें छटे हुए बोर्ड पर उनके ठीक स्थान पर रखों अथवा बोतल को मनको से भरे अथवा दर्द में मनको को रस्सी से बांधे। जांच करे कि क्या बच्चा कार्य पर ध्यान तथा संकेंद्रित कर सकता है।

### 38. विलंबित प्रतिक्रिया समय

ऑटिज्म युक्त व्यक्ति अनुदेशों को शीघ्रता से नहीं समझते है अथवा काफी देर बाद समझते है। अनुदेशों के प्रति शीघ्र प्रतिक्रिया आशानुरुप मुश्किल से पूरी होती है।

चित्र पुस्तिका/ब्लॉक दिखाओं और बच्चें से चित्र पुस्तक में कुछ वस्तुओं को दिखाने के लिए कहो। देखों कि बच्चा विलंब अथवा पुनरावृत्ति अनुदेशों के पश्चात ध्यान दे रहा है। चीजों अथवा वस्तुओं के नाम के लिए अथवा बच्चें की आयु के आधार पर वस्तु के बीच इसके उपयोग अथवा अन्तर के बारे मे पूछों।

### 39. असामान्य स्मृति

ऑटिज्म युक्त व्यक्ति उन वस्तुओं की स्मृति दर्शा सकते है जिनकों अधिकांश व्यक्ति लंबे समय तक भूल चुके है। उनमें से कुछ पिछले दूरस्थ समय से वस्तुओं को स्मरण करने की अपवादीय योग्यता रखते है। जांच करे कि बच्चा उन व्यक्तियों को पहचानता है जो उन्हें बहुत पहले मिले हो अथवा ली गई रोजमर्रा की वस्तुओं अथवा देखे गये जगहों अथवा तारीखों अथवा समय अथवा स्थानों अथवा असाधारण सीमा तक वस्तुओं के नामों को को स्मरण रखते है।

### 40. विद्वान योग्यता

ऑटिज्म युक्त व्यक्ति शीघ्र पढने, गणितीय कार्यो अथवा कलात्मक ज्ञान जैसे कुछ क्षेत्रों में विशेष अथवा असामान्य योग्यता रख सकते है। उनमें से कुछ हित के प्रतिबंधित क्षेत्र मे उच्चतम योग्यता दिखा सकते है।

प्रारूप

शिशु का नाम ..........

लिंग .......... तारीख ..........

जन्मतिथि .......... आयु .......... परीक्षक ..........

एकISO
9001:2000 संस्था
मनोविकास नगर

निदेश : नीचे क्षेत्र के तहत विभाजित 40 विवरणियाँ दी गयी है कृपया 6 मापक की प्रत्येक मद हेतु उपयुक्त श्रेणी पर सही का निशान लगाये, शिशु को देखे तथा ऑटिज्म के मूल्यांकन हेतु माता–पिता का साक्षात्कार

| मद | | कभी–कभार 20% अंक 1 | कभी–कभी 21–40% अंक 2 | बारंबार 41–60% अंक 3 | अधिकांशतः 61–80% अंक 4 | सदैव 81–100% अंक 5 |
|---|---|---|---|---|---|---|
| **I.** | **सामाजिक संबंध तथा पारस्परिकता** | | | | | |
| 1. | कम नजर मिलाना | | | | | |
| 2. | सामान्य मुस्कराहट की कमी | | | | | |
| 3. | अलग रहना | | | | | |
| 4. | अन्य व्यक्तियों के साथ बाहर न जाना | | | | | |
| 5. | व्यक्तियों से संबंध रखने की अयोग्यता | | | | | |
| 6. | सामाजिक / पर्यावरणीय संकेतों की प्रतिक्रिया व्यक्त करने की अयोग्यता | | | | | |
| 7. | अकेले तथा बारंबार खेल गतिविधियों में लगना | | | | | |
| 8. | सामाजिक अन्तः क्रिया में बारी लेने में अयोग्य | | | | | |
| 9. | हमउम्र संबंध न बनाये रखना | | | | | |
| **II.** | **भावनात्मक प्रतिक्रियाशीलता** | | | | | |
| 10. | अनुपयुक्त भावनात्मक प्रतिक्रिया | | | | | |

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| 11. | अतिरंजित भावनाओं को दिखाना | | | | | |
| 12. | स्व–उत्तेजित करने वाली भावनाओं में लगना | | | | | |
| 13. | खतरे के भय की कमी | | | | | |
| 14. | बिना प्रकट कारण के उत्तेजित अथवा क्रोधित होना | | | | | |
| **III.** | **वाक्–भाषा तथा संप्रेषण** | | | | | |
| 15. | वाक प्राप्त करना तथा इसे खोना | | | | | |
| 16. | गैर मौखिक भाषा अथवा संकेत का प्रयोग करके संप्रेषण करने में कठिनाई | | | | | |
| 17. | भाषा के पारंपरिक तथा पुनरावृत्तीय उपयोग में लगना | | | | | |
| 18. | इकोलेकिक वाक् में लगना | | | | | |
| 19. | बचकानी किलकारियों अथवा असामान्य आवाजें प्रस्तुत करना | | | | | |
| 20. | अन्य व्यक्तियों के साथ वार्तालाप करने की पहल करना अथवा को बनाये रखने की अयोग्यता | | | | | |
| 21. | अनाप–शनाप अथवा अर्थहीन शब्दों का प्रयोग | | | | | |
| 22. | सर्वनाम विपर्ययों का प्रयोग करना | | | | | |
| 23. | संप्रेषण के व्यवहारमूलक को ग्रहण करने में असमर्थता | | | | | |
| **IV.** | **व्यवहार नमूने** | | | | | |
| 24. | स्टिरियोटाइप तथा पुनरावृत्तीय मोटर तरीकों में लगना | | | | | |

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| 25. | निर्जीव वस्तुओं से लगाव दिखाना | | | | | |
| 26. | उच्च गतिविधि / तकलीफ दिखाना | | | | | |
| 27. | उत्तेजित व्यवहार प्रदर्शित करना | | | | | |
| 28. | क्रोध के नखरे में फेकना | | | | | |
| 29. | स्वयं–हानिकारक व्यवहार में लगे रहना | | | | | |
| 30. | एकरूपता पर अड़े रहना | | | | | |
| V. | संवेदी पहलु | | | | | |
| 31. | संवेदी उत्तेजना हेतु अस्वाभाविक तौर पर संवेदनशील | | | | | |
| 32. | समय की दीर्घ अवधि हेतु स्थान के भीतर तकना | | | | | |
| 33. | वस्तुओं को समझने में कठिनाई | | | | | |
| 34. | क्या असामान्य दृष्टि रखता है | | | | | |
| 35. | पीड़ा हेतु असंवेदनशील | | | | | |
| 36. | सूंघने, छूने अथवा चखने के जरिये असामान्य तौर पर वस्तुओं हेतु प्रतिक्रिया करना | | | | | |
| VI. | संज्ञानात्मक घटक | | | | | |
| 37. | असंगत ध्यान तथा संकेंद्रन | | | | | |
| 38. | विलंबित प्रतिक्रिया समय | | | | | |
| 39. | असामान्य स्मृति | | | | | |
| 40. | विद्वान योग्यता | | | | | |

अनुबंध–ग

## ऑटिज्म युक्त व्यक्तियों हेतु विकलांगता प्रमाण–पत्र

....................................सरकार

प्रमाण–पत्र जारी करने वाले राज्य/अधिकृत ऑटिज्म प्रमाणन चिकित्सा बोर्ड का नाम एवं पता

..............................................................................................................................

..............................................................................................................................

..............................................................................................................................

| |
|---|
| नवीनतम फोटो यहां चिपकाये |

यह प्रमाणित किया जाता है कि श्री/श्रीमति/कुमारी.................................... सुपुत्र/सुपुत्री .................................... निवासी ग्राम/कस्बा/शहर (आवेदक का पूर्ण पता) निम्नलिखित सूचना के साथ :–

क) जन्म तिथि ......................................................................

ख) लिंग पुरुष ..........................महिला ....................................

ग) अंगूठे के निशान सहित हस्ताक्षर ....................................



राज्य/अधिकृत ऑटिज्म प्रमाणन चिकित्सा बोर्ड द्वारा जांच की गई है तथा उसे मामूली मध्यम/गंभीर ऑटिज्म युक्त व्यक्ति की श्रेणी में समझा गया है। उसकी विकलांगता का प्रतिशत .................................. है।

राज्य /अधिकृत ऑटिज्म प्रमाणन चिकित्सा बोर्ड
के अध्यक्ष के हस्ताक्षर एवं मोहर

तारीख ..............................

स्थान ..............................

रजिस्ट्री सं० डी० एल०-33004/99

REGD. NO. D. L.-33004/99



भारत का राजपत्र
The Gazette of India

असाधारण
EXTRAORDINARY
भाग II—खण्ड 3—उप-खण्ड (i)
PART II—Section 3—Sub-section (i)
प्राधिकार से प्रकाशित
PUBLISHED BY AUTHORITY

सं. 489] नई दिल्ली, बृहस्पतिवार, जून 15, 2017/ज्येष्ठ 25, 1939
No. 489] NEW DELHI, THURSDAY, JUNE 15, 2017/JYAISTHA 25, 1939

## सामाजिक न्याय और अधिकारिता मंत्रालय

(दिव्यांगजन सशक्तिकरण विभाग)

## अधिसूचना

नई दिल्ली, 15 जून, 2017

**सा.का.नि. 591(अ).**—दिव्यांगजन अधिकार अधिनियम, 2016 (2016 का 49) की धारा 100 की उपधारा (1) और उपधारा (2) की अपेक्षानुसार दिव्यांगजन अधिकार नियम, 2017 का प्रारूप भारत के राजपत्र, असाधारण, भाग 2, खंड 3, उपखंड (i) में अधिसूचना सं. सा.का.नि. 398(अ) तारीख 21.04.2017 द्वारा उन सभी व्यक्तियों से, जिनके उनसे प्रभावित होने की संभावना थी, भारत के राजपत्र, असाधारण, भाग 2, खंड 3, उपखंड (i) में प्रकाशित किए गए थे, उस तारीख से जिसको उक्त अधिसूचना से युक्त राजपत्र की प्रतियां जनता को उपलब्ध करा दी गई थी तीस दिन की अवधि के अवसान से पूर्व आक्षेप और सुझाव आमंत्रित किए गए थे ;

और राजपत्र की प्रतियां जिसमें उक्त अधिसूचना प्रकाशित की गई थी, जनता को 22.04.2017 को उपलब्ध करा दी गई थी ;

और उक्त प्रारूप नियमों की बाबत जनता से प्राप्त आक्षेपों और सुझावों पर केन्द्रीय सरकार द्वारा विचार कर लिया गया है ;

अतः अब केन्द्रीय सरकार दिव्यांगजन अधिकार अधिनियम, 2016 (2016 का 49) की धारा 100 की उपधारा (1) और उपधारा (2) द्वारा प्रदत्त शक्तियों का प्रयोग करते हुए निम्नलिखित नियम बनाती है, अर्थात्:--

### अध्याय 1

### प्रारंभिक

**1. संक्षिप्त नाम, विस्तार और प्रारंभ**—(1) इन नियमों का संक्षिप्त नाम दिव्यांगजन अधिकार नियम, 2017 है ।

(2) इनका विस्तार संपूर्ण भारत पर होगा ।

(3) वे उनके राजपत्र में प्रकाशन की तारीख से प्रवृत्त होंगे ।

**2. परिभाषाएं—**(1) इन नियमों में जब तक कि संदर्भ से अन्यथा अपेक्षित न हो,--

(क) "अधिनियम" से दिव्यांगजन अधिकार अधिनियम, 2016 (2016 का 49) अभिप्रेत है ;

(ख) "प्रमाणपत्र" अधिनियम की धारा 57 के अधीन जारी दिव्यांगता प्रमाणपत्र अभिप्रेत है ;

(ग) "प्ररूप" से इन नियमों से उपाबद्ध प्रारूप अभिप्रेत है ;

(2) शब्द और पद, जो इसमें प्रयुक्त हैं और परिभाषित नहीं हैं किंतु अधिनियम में परिभाषित हैं, का क्रमश: वही अर्थ होगा, जो उनका अधिनियम में है ।

## अध्याय 2

## अधिकार और हकदारियां

**3. स्थापन का दिव्यांगता के आधार पर भेदभाव नहीं करना—**(1) स्थापन का अध्यक्ष यह सुनिश्चित करेगा कि अधिनियम की धारा 3 की उपधारा (3) के उपबंधों का, अधिनियम के अंतर्गत आने वाले दिव्यांगजनों के किसी अधिकार और उनको प्राप्त होनो वाले किसी फायदे से इंकार करने के लिए दुरूपयोग नहीं किया जाता है ।

(2) यदि सरकारी स्थापन का प्रमुख या कोई प्राइवेट स्थापन, जो बीस से अधिक व्यक्तियों को नियोजित कर रहा है, दिव्यांगता के आधार पर भेदभाव के संबंध में कोई शिकायत प्राप्त करता है तो वह,--

(क) अधिनियम के उपबंधों के अनुसार कार्रवाई आरंभ करेगा ; या

(ख) व्यथित व्यक्तियों को लिखित में सूचित करेगा कि किस प्रकार आक्षेपित कार्रवाई या लोप किसी विधिमान्य ध्येय को पूरा करने के लिए समानुपातिक साधन है ।

(3) यदि व्यथित व्यक्ति, यथास्थिति, दिव्यांगजनों के लिए मुख्य आयुक्त या राज्य आयुक्त को शिकायत प्रस्तुत करता है तो शिकायत का निपटान साठ दिन की अवधि के भीतर किया जाएगा :

परंतु आपातकालीन मामलों में मुख्य आयुक्त या राज्य आयुक्त शिकायत का यथाशीघ्र निपटान करेगा ।

(4) कोई स्थापन किसी दिव्यांगजन को युक्तियुक्त आवासन उपलब्ध कराने पर उपगत किसी लागत को भागत: या पूर्णत: संदत्त करने के लिए बाध्य नहीं करेगा ।

**4. दिव्यांगता अनुसंधान के लिए केंद्रीय समिति—**(1) दिव्यांगता अनुसंधान के लिए केंद्रीय समिति निम्नलिखित व्यक्तियों से मिलकर बनेगी, अर्थात् :--

(i) केंद्रीय सरकार द्वारा नामनिर्दिष्ट किया जाने वाला विज्ञान या औषधि अनुसंधान के क्षेत्र में बृहत्त अनुभव रखने वाला एक विख्यात व्यक्ति, -- पदेन अध्यक्ष ;

(ii) महानिदेशक, स्वास्थ्य सेवाएं का उप महानिदेशक की पंक्ति से अन्यून नामनिर्देशिती – सदस्य ;

(iii) भौतिक, दृश्य, श्रव्य और बौद्धिक दिव्यांगताओं का प्रतिनिधित्व करने वाले राष्ट्रीय संस्थानों से चार व्यक्ति, जिनको केंद्रीय सरकार द्वारा नामनिर्दिष्ट किया जाएगा – सदस्य ;

(iv) रजिस्ट्रीकृत संगठनों से प्रतिनिधि के रूप में पाँच व्यक्ति, जो अधिनियम की अनुसूची में विनिर्दिष्ट दिव्यांगताओं के पाँच समूहों का प्रतिनिधित्व करेंगे, जिनको केंद्रीय सरकार द्वारा नामनिर्दिष्ट किया जाएगा – सदस्य :

परंतु रजिस्ट्रीकृत संगठनों में से कम से कम एक प्रतिनिधि महिला होगी ;

(v) निदेशक, दिव्यांगजन सशक्तिकरण विभाग, जो कि सदस्य-सचिव होगा ।

(2) अध्यक्ष किसी विशेषज्ञ को विशेष आमंत्रिती के रूप में आमंत्रित कर सकेगा ।

(3) नामनिर्दिष्ट सदस्यों की पदावधि, उस तारीख से, जिसको वह अपना पद धारण करते हैं, तीन वर्ष होगी और नामनिर्दिष्ट सदस्य एक और पदावधि के लिए पुन: नामनिर्देशन के लिए पात्र होंगे ।

(4) आधे सदस्य बैठकों की गणपूर्ति करेंगे ।

(5) गैर-शासकीय सदस्य और विशेष आमंत्रिती केंद्रीय सरकार के समूह "क" अधिकारियों को अनुज्ञेय यात्रा भत्ते और देनिक भत्ते के पात्र होंगे ।

(6) केंद्रीय सरकार समिति को उतने लिपिकीय और अन्य कर्मचारिवृंद्ध उपलब्ध कराएगी, जैसा केंद्रीय सरकार आवश्यक समझे ।

**5. दिव्यांगजन को अनुसंधान का एक विषय नहीं समझा जाना—**कोई दिव्यांगजन किसी अनुसंधान का विषय नही होगा सिवाय तब जब अनुसंधान में उसके शरीर पर भौतिक प्रभाव अंतर्वलित हो ।

**6. कार्यापालक मजिस्ट्रेटों द्वारा अनुसरित की जाने वाली प्रक्रिया-** अधिनियम की धारा 7 के अधीन परिवादों पर कार्यवाही करने के प्रयोजन के लिए कार्यापालक मजिस्ट्रेट दंड प्रक्रिया संहिता, 1973 (1974 का 2) की धारा 133 से धारा 143 में उपबंधित प्रक्रिया का अनुसरण करेगा ।

## अध्याय 3

## जिला शिक्षा कार्यालय में नोडल अधिकारी

**7. जिला शिक्षा कार्यालय में नोडल अधिकारी –**दिव्यांग बालकों के दाखिले से संबंधित सभी मामलों से और अधिनियम की धारा 16 और 31 के निबंधनों में विद्यालयों में उपलब्ध कराई जाने वाली सुविधाओं से निपटने के लिए जिला शिक्षा कार्यालय में एक नोडल अधिकारी होगा ।

## अध्याय 4

## नियोजन

**8. समान अवसर नीति के प्रकाशन की रीति—**(1) प्रत्येक स्थापन दिव्यांगजनों के लिए समान अवसर नीति का प्रकाशन करेगा ।

(2) समान अवसर नीति का स्थापनों द्वारा उनकी वेबसाइट पर प्रदर्शन किया जाएगा, जिसके न हो सकने पर उनके परिसरों में सहज दृश्य स्थान पर उसका प्रदर्शन किया जाएगा ।

(3) बीस कर्मचारी या उससे अधिक कर्मचारी रखने वाले प्राइवेट स्थापनों के लिए और सरकारी स्थापनों के लिए समान अवसर नीति में अन्य बातों के साथ, निम्नलिखित अंतर्विष्ट होंगे, अर्थात् :--

(क) दिव्यांगजनों के लिए सुविधाएं और प्रसुविधाएं ताकि वह स्थापनों में अपने कर्तव्यों का प्रभावी रूप से निर्वहन करने में समर्थ हो सकें ;

(ख) स्थापन में दिव्यांगजनों के लिए पहचाने गए समुचित पदों की सूची ;

(ग) विभिन्न पदों पर दिव्यांगजनों के चयन की रीति, भर्ती-पश्च् और प्रोन्नति पूर्व प्रशिक्षण स्थानांतरण और तैनाती में अधिमानत:, विशेष छुट्टी; आवासों के आबंटन में अधिमानत:, यदि कोई हो, तथा अन्य सुविधाएं ;

(घ) सहायक युक्तियों, बाधा मुक्त पहुंच तथा दिव्यांगजनों के लिए अन्य उपबंध ;

(ङ) दिव्यांगजनों की भर्ती की देखरेख के लिए स्थापन में लायजन अधिकारी की नियुक्ति तथा ऐसे कर्मचारियों के लिए सुविधाओं और प्रसुविधाओं का उपबंध ।

(4) बीस से कम कर्मचारियों वाले प्राइवेट स्थापनों में समान अवसर नीति में, अन्य बातों के साथ, दिव्यांगजनों को प्रदान की जाने वाली सुविधाएं और प्रसुविधाएं अंतर्विष्ट होंगी ताकि वह स्थापन में अपने कर्तव्यों का प्रभावी रूप से निर्वहन करने में समर्थ हो सके ।

**9. स्थापनों में अभिलेखों को रखे जाने का प्ररूप और रीति—**(1) नियम 8 के उपनियम (3) के अधीन आने वाला प्रत्येक स्थापन निम्नलिखित विशिष्टियों को अंतर्विष्ट करने वाले अभिलेख रखेगा, अर्थात् :--

(क) दिव्यांगजनों की संख्या, जो नियोजित हैं तथा वह तारीख जिससे वे नियोजित हैं ;

(ख) ऐसे नियोजित व्यक्तियों का नाम, लिंग और पता ;

(ग) ऐसे नियोजित व्यक्तियों की दिव्यांगता की किस्म ;

(घ) ऐसे नियोजित दिव्यांगजनों द्वारा किए जाने वाले कार्य की प्रकृति ; और

(ङ) ऐसे दिव्यांगजनों को उपलब्ध कराई जाने वाली दिव्यांगता की किस्म ।

(2) प्रत्येक स्थापन मांग किए जाने पर इन नियमों के अधीन रखे गए अभिलेखों को निरीक्षण के लिए इस अधिनियम के अधीन प्राधिकारियों को उपलब्ध कराएगा तथा ऐसी सूचना प्रदान करेगा, जो यह पता लगाने के प्रयोजन के लिए अपेक्षित हो कि क्या उपबंधों का अनुपालन किया जा रहा है ।

**10. सरकारी स्थापनों द्वारा शिकायत रजिस्टरों को रखे जाने की रीति—**(1) प्रत्येक सरकारी स्थापन राजपत्रित अधिकारी के रैंक से अन्यून अधिकारी को शिकायत निपटान अधिकारी नियुक्त करेगा :

परंतु जहां किसी राजपत्रित अधिकारी को नियुक्त करना संभव न हो वहां सरकारी स्थापन ज्येष्ठतम अधिकारी को शिकायत निपटान अधिकारी के रूप में नियुक्त कर सकेगा ।

(2) शिकायत निपटान अधिकारी शिकायतों का एक रजिस्टर रखेगा जिसमें निम्नलिखित विशिष्टियां रखेगा, अर्थात् :--

(क) शिकायत की तारीख ;

(ख) शिकायतकर्ता का नाम ;

(ग) उस व्यक्ति का नाम, जो शिकायत की जांच कर रहा है ;

(घ) घटना का स्थान ;

(ङ) स्थापन या व्यक्ति का नाम, जिसके विरुद्ध शिकायत की गई है ;

(च) शिकायत का सार ;

(छ) दस्तावेजी साक्ष्य, यदि कोई हो ;

(ज) शिकायत निपटान अधिकारी द्वारा निपटान की तारीख ;

(झ) जिला स्तरीय समिति द्वारा अपील के निपटान के ब्यौरे ; और

(ञ) कोई अन्य सूचना ।

## अध्याय 5

## बैंचमार्क दिव्यांग व्यक्तियों के लिए रिक्तियां

**11. रिक्तियों की संगणना—**(1) रिक्तियों की संगणना के प्रयोजन के लिए पदों के प्रत्येक समूह में कैडर संख्या में कुल रिक्तियों के चार प्रतिशत को समुचित सरकार द्वारा बैंचमार्क दिव्यांगताओं के लिए गणना में लिया जाएगा ।

परंतु प्रोन्नति में आरक्षण, समय-समय पर समुचित सरकार द्वारा जारी अनुदेशों के अनुसार होगा ।

(2) प्रत्येक सरकारी स्थापन दिव्यांगजनों के लिए कैडर संख्या में रिक्तियों की संगणना करने के प्रयोजन के लिए समुचित सरकार द्वारा समय-समय पर जारी अनुदेशों के अनुसार एक रिक्ति आधारित रोस्टर रखेगा ।

(3) रिक्तियों को भरने के लिए विज्ञापन जारी करते समय प्रत्येक सरकारी स्थापन प्रत्येक वर्ग के व्यक्तियों के लिए आरक्षित रिक्तियों की संख्या के साथ अधिनियम की धारा 34 के उपबंधों के अनुसार बैंचमार्क दिव्यांगताओं को उपदर्शित करेगा ।

(4) अधिनियम की धारा 34 के उपबंधों के अनुसार दिव्यांगजनों के लिए आरक्षण क्षैतिजिक होगा और बैंचमार्क दिव्यांगताओं वाले व्यक्तियों के लिए रिक्तियों को पृथक वर्ग के रूप में अनुरक्षित किया जाएगा ।

**12. रिक्तियों का अंतर-परिवर्तन—**सरकारी स्थापन अधिनियम की धारा 34 के निबंधनों में रिक्तियों का अंतर-परिवर्तन केवल तब करेगा जब भर्ती की सम्यक् प्रक्रिया जैसे बैंचमार्क दिव्यांगताओं वाले व्यक्तियों के लिए अभिप्रेत रिक्तियों को भरने के लिए विज्ञापन जारी करने का अनुसरण किया गया है और भर्ती प्रक्रिया का अनुसरण करने के पश्चात् कोई समुचित अभ्यर्थी नहीं पाया गया है ।

**13. विवरणियों का प्रस्तुत किया जाना—**(1) प्रत्येक सरकारी स्थापन स्थानीय विशेष रोजगार एक्सचेंज को प्ररूप दिव्यांगजन नियोक्ता विवरणी प्ररूप-1 में प्रत्येक छह मास में 1 अप्रैल से 30 सितंबर और 1 अक्तूबर से 31 मार्च के लिए एक बार तथा प्ररूप-2 में प्रत्येक दो वर्ष में एक बार विवरणियां प्रस्तुत करेगा ।

(2) छमाही विवरणी को संबंधित तारीखों से तीस दिन के भीतर अर्थात् प्रत्येक वित्तीय वर्ष की 31 मार्च और 30 सितंबर को प्रस्तुत किया जाएगा ।

(3) द्विवार्षिक विवरणी को प्रत्येक एकांतर वित्तीय वर्ष की समाप्ति से 30 दिन के भीतर प्रस्तुत किया जाएगा ।

**14. प्ररूप, जिसमें नियोक्ता द्वारा अभिलेख रखे जाने हैं—** सरकारी स्थापन का प्रत्येक नियोक्ता प्ररूप-3 में दिव्यांग कर्मचारियों के अभिलेख रखेगा ।

## अध्याय 6

## पहुंच

**15 निर्धारण के नियम—**(1) प्रत्येक स्थापन निम्नलिखित मानकों का अनुपालन करेगा—भौतिक पर्यावरण, परिवहन और सूचना तथा संचार प्रौद्योगिकी, अर्थात् :--

(क) भारत सरकार, शहरी विकास मंत्रालय द्वारा मार्च 2016 में अधिसूचित लोक भवन मानक जैसा कि "हारमोनाइज्ड गाइडलाइन्स एंड स्पेश स्टैंडर्डस फार परसन्स विद डिस्सेविल्टीज एंड एल्डरली पर्सन्ज" में विनिर्दिष्ट है ;

(ख) (i) भारत सरकार, सड़क और राजमार्ग परिवहन मंत्रालय द्वारा जारी अधिसूचना सं. सा.का.नि 895(अ) तारीख 20 सितम्बर, 2016 में यथाविनिर्दिष्ट पब्लिक बस परिवहन बाडी कोड ;

(ग) सूचना और संचार प्रौद्योगिकी

(i) प्रशासनिक सुधार और लोक शिकायत विभाग, भारत सरकार, द्वारा यथा अंगिकृत भारत सरकार वेबसाइट—मार्गदर्शक सिद्धांत ;

(ii) वेबसाइट पर रखेजाने वाले दस्तावेज ePUB या OCR आधारित PDF फार्मेट में होंगे :

परंतु अन्य सेवाओं और प्रसुविधाओं के संबंध में पंहुच मानकों को केन्द्रीय सरकार द्वारा इन नियमों की अधिसूचना की तारीख से छह मास की अवधि में विनिर्दिष्ट किया जाएगा ।

(2) संबंधित मंत्रालय और विभाग इस नियम के अधीन विनिर्दिष्ट पहुंच मानकों को संबंधित डोमेन विनियमों या अन्यथा के माध्यम से लागू करने के लिए उत्तरदायी होंगे ।

**16. पहुंच मानकों का पुनर्विलोकन—**केंद्रीय सरकार समय-समय पर संबंधित मंत्रालयों और विभागों द्वारा अधिसूचित पहुंच मानकों का नवीनतम वैज्ञानिक जानकारी और प्रौद्योगिकी के आधार पर पुनर्विलोकन करेगी ।

## अध्याय 7

## दिव्यांगता प्रमाणपत्र

**17. दिव्यांगता प्रमाण-पत्र के लिए आवेदन—**(1) विनिर्दिष्ट दिव्यांगताग्रस्त कोई व्यक्ति प्ररूप 4 में दिव्यांगता प्रमाणपत्र के लिए आवेदन कर सकेगा और निम्नलिखित को आवेदन प्रस्तुत कर सकेगा—

(क) उस जिले, जिसमें आवेदक निवास करता है, जैसा कि आवेदन में आवास के सबूत के रूप में वर्णन किया गया है, का कोई चिकित्सा प्राधिकारी या कोई अन्य अधिसूचित सक्षम प्राधिकारी ; या

(ख) किसी सरकारी अस्पताल में संबंधित चिकित्सा प्राधिकारी, जिसमें उसने अपनी दिव्यांगता के संबंध में वह उपचार करा रहा है या उसने उपचार कराया है :

परंतु जहां दिव्यांगजन कोई अल्पव्य है या बौद्धिक दिव्यांगता से ग्रस्त है या किसी ऐसी दिव्यांगता से ग्रस्त है जो उसे स्वयं ऐसा आवेदन करने में अनफिट या असमर्थ बनाती है तो उसके निमित्त आवेदन उसके विधिक अभिभावक या इस अधिनियम के अधीन रजिस्ट्रीकृत ऐसे संगठन द्वारा किया जा सकेगा, जिसकी देखभाल के अधीन अल्पवय है ।।

(2) आवेदन के साथ निम्नलिखित संलग्न होंगे—

(क) निवास का सबूत ;

(ख) दो नवीनतम पासपोर्ट आकार के फोटो ; और

(ग) आधार नंबर या आधार नामांकन नंबर, यदि कोई हो ।

टिप्पण : आवेदक से निवास का कोई अन्य सबूत अपेक्षित नहीं होगा, जिसके पास आधार या आधार नामांकन संख्या है ।

**18. दिव्यांगता प्रमाणपत्र का जारी किया जाना—**(1) नियम 17 के अधीन आनलाइन आवेदन की प्राप्ति पर चिकित्सा प्राधिकारी आवेदक द्वारा यथा प्रस्तुत सूचना का सत्यापन करेगा और केंद्रीय सरकार द्वारा जारी सुसंगत मार्गदर्शक सिद्धांतों के निबंधनों में दिव्यांगता का पता लगाएगा तथा स्वयं का यह समाधान हो जाने पर कि आवेदक दिव्यांगजन है, यथास्थिति, प्ररूप 5, प्ररूप 6 और प्ररूप 7 में उसके पक्ष में दिव्यांगता प्रमाणपत्र जारी करेगा ।

(2) चिकित्सा प्राधिकारी द्वारा आवेदन की प्राप्ति की तारीख से एक मास के भीतर दिव्यांगता प्रमाणपत्र जारी किया जाएगा ।

(3) सम्यक् जांच के पश्चात् चिकित्सा प्राधिकारी—

(i) उन मामलों में स्थायी दिव्यांगता प्रमाणपत्र जारी करेगा, जहां दिव्यांगता की डिग्री में समय के साथ परिवर्तन की कोई संभावना नहीं है ; या

(ii) उन मामलों में, जहां समय के साथ दिव्यांगता के स्तर में परिवर्तन की संभावना है, अस्थायी दिव्यांगता प्रमाणपत्र देगा और प्रमाणपत्र की विधिमान्यता की अवधि को उपदर्शित करेगा ।

(4) यदि किसी आवेदक को दिव्यांगता प्रमाणपत्र जारी करने के लिए पात्र नहीं पाया जाता है तो चिकित्सा प्राधिकारी लिखित में कारणों से उसे प्ररूप 8 में आवेदन की प्राप्ति की तारीख से एक मास की अवधि के भीतर सूचित करेगा ।

(5) राज्य सरकार और संघ राज्यक्षेत्र प्रशासन यह सुनिश्चित करेंगे कि किसी आनलाइन प्लेटफार्म पर दिव्यांगता प्रमाण पत्र उस तारीख से मंजूर किया जाता है, जो केन्द्रीय सरकार द्वारा अधिसूचित की जाए ।

**19. नियम 18 के अधीन जारी प्रमाण पत्र का साधारणतया सभी प्रयोजनों के लिए विधिमान्य होना –** नियम 18 के अधीन जारी कोई प्रमाणपत्र किसी व्यक्ति को सरकार और सरकार द्वारा वित्तपोषित गैर-सरकारी संगठनों की स्कीमों के अधीन अनुज्ञेय प्रसुविधाओं, रियायतों फायदों हेतु आवेदन करने में समर्थ करेगा ।

**20. निरसित अधिनियम के अधीन जारी दिव्यांगता प्रमाणपत्र की विधिमान्यता-** नि:शक्त व्यक्ति (समान अवसर, अधिकारों का संरक्षण और पूर्ण भागीदारी) अधिनियम, 1995 (1996 का 1) के अधीन जारी दिव्यांगता प्रमाणपत्र इस अधिनियम के प्रारंभ के पश्चात उसमें विनिर्दिष्ट अवधि तक विधिमान्य बना रहेगा ।

## अध्याय 8

## दिव्यांगता केंद्रीय सलाहकार बोर्ड

**21. सलाहकार बोर्ड के सदस्यों के भत्ते—**(1) दिल्ली में केंद्रीय सलाहकार बोर्ड के गैर-शासकीय सदस्यों को बैठक के वास्तविक दिन के लिए दो हजार रुपए प्रतिदिन के भत्ते का संदाय किया जाएगा ।

(2) केंदीय सलाहकार बोर्ड के गैर-शासकीय सदस्यों को, जो दिल्ली में निवास नहीं कर रहे हैं, को वास्तविक बैठक के प्रत्येक दिन के लिए दैनिक भत्ता और यात्रा भत्ता का उस दर से संदाय किया जाएगा, जो केंद्रीय सरकार के समूह "क" अधिकारी को अनुज्ञेय है :

परंतु संसद् सदस्य की दशा में, जो केंद्रीय सलाहकार बोर्ड का सदस्य है, को उसे संसद् सदस्य के रूप में अनुज्ञेय दर पर यात्रा भत्ते और दैनिक भत्ते का तब संदाय किया जाएगा जब संसद् सत्र में नहीं हो और सदस्य द्वारा प्रमाणपत्र प्रस्तुत किया जाए कि उसने किसी अन्य सरकारी स्रोत से उसी यात्रा और ठहराव के लिए कोई ऐसा भत्ता आहरित नहीं किया है ।

(3) केंद्रीय सलाहकार बोर्ड के शासकीय सदस्यों को दैनिक भत्ते और यात्रा भत्ते का संदाय संबंधित सरकार, जिसके अधीन वह कार्य कर रहा है, के सुसंगत नियमों के अधीन इस निमित्त एक प्रमाणपत्र प्रस्तुत करने पर कि उसने किसी अन्य सरकारी स्रोत से उसी यात्रा और ठहराव के लिए कोई ऐसा भत्ता आहरित नहीं किया है, किया जाएगा ।

**22. बैठक की सूचना—**(1) दिव्यांगता केंद्रीय सलाहकार बोर्ड की बैठक साधारणतया दिल्ली में और ऐसी तारीख को, जो अध्यक्ष द्वारा नियत की जाए, आयोजित की जाएगी :

परंतु यह कि प्रत्येक छह मास में कम से कम एक बैठक होगी ।

(2) अध्यक्ष, केंद्रीय सलाहकार बोर्ड के कम से कम दस सदस्यों के लिखित अनुरोध पर बोर्ड की विशेष बैठक आयोजित करेगा ।

(3) सदस्य-सचिव साधारण बैठक की 15 स्पष्ट दिनों की और विशेष बैठक की 6 स्पष्ट दिनों की उसमें ऐसी बैठक के समय और स्थान की सूचना देते हुए और उनमें किए जाने वाले संव्यवहार की सूचना देगा ।

(4) सदस्य-सचिव ऐसी सूचना सदस्यों को संवाहक द्वारा या उनके पते पर रजिस्टर डाक द्वारा या ऐसी अन्य रीति से, जो अध्यक्ष मामले की परिस्थितियों में उचित समझे, सूचना देगा ।

(5) कोई भी सदस्य बैठक में विचारण के लिए किसी विषय को, जिसकी सदस्य-सचिव द्वारा दस स्पष्ट दिन की सूचना नहीं दी गई है, को लाने का तब तक हकदार नहीं होगा जब तक कि अध्यक्ष ऐसा करने के लिए उसे अनुज्ञात न करे ।

(6) केंद्रीय सलाहकार बोर्ड दिन-प्रतिदिन या किसी विशिष्ट दिन के लिए अपनी बैठक को स्थगित कर सकेगा ।

(7) जब केंद्रीय सलाहकार बोर्ड की बैठक को किसी दिन के लिए स्थगित किया जाता है तो सदस्य-सचिव ऐसी स्थगित बैठक के समय, जहां बैठक स्थगित की गई थी, यदि आयोजित की गई हो कि संवाहक द्वारा सूचना देगा और स्थगित बैठक की अन्य सदस्यों को सूचना देना आवश्यक नहीं होगा ।

(8) जब केंद्रीय सलाहकार बोर्ड की किसी दिन के लिए बैठक स्थगित नहीं की जाती है किंतु उस दिन के लिए, जिसको बैठक आयोजित की जानी है, से किसी अन्य दिन के लिए स्थगित की जाती है तो ऐसी बैठक की सूचना सभी सदस्यों को उपनियम (4) में यथाउपबंधित रीति में दी जाएगी ।

**23. पीठासीन अधिकारी—**अध्यक्ष केंद्रीय सलाहकार बोर्ड की प्रत्येक बैठक की अध्यक्षता करेगा और उसकी उपस्थिति में उपाध्यक्ष अध्यक्षता करेगा किंतु जब अध्यक्ष और उपाध्यक्ष, दोनों किसी बैठक में अनुपस्थित हों तो उपस्थित सदस्य किसी एक सदस्य को बैठक की अध्यक्षता करने के लिए चुने ।

**24. गणपूर्ति—**(1) केंद्रीय सलाहकार बोर्ड के कुल सदस्यों का एक-तिहाई किसी बैठक के लिए गणपूर्ति होंगे ।

(2) किसी बैठक के लिए नियत समय या किसी बैठक के प्रक्रम के दौरान कुल सदस्यों का एक-तिहाई सदस्यों से कम उपस्थित हैं तो अध्यक्ष बैठक को ऐसे समय के लिए आगामी या किसी भावी तारीख के लिए जैसा कि वह नियत करे, स्थगित कर सकेगा ।

(3) स्थगित बैठक के लिए कोई गणपूर्ति आवश्यक नहीं होगी ।

(4) कोई विषय, जो यथास्थिति, किसी साधारण या विशेष बैठक का एंजेडा नहीं है, पर स्थगित बैठक में चर्चा नहीं की जाएगी ।

**25. कार्यवृत्त—**(1) सदस्य-सचिव उन सदस्यों के नामों को अंतर्विष्ट करने वाला अभिलेख रखेगा, जिन्होंने बैठक में भाग लिया था तथा बैठक की कार्यवाहियों की पुस्तिका उस प्रयोजन के लिए रखी जाएगी ।

(2) पूर्व बैठक के कार्यवृत्त को प्रत्येक पश्चातवर्ती बैठक के प्रारंभ में पढ़ा जाएगा और ऐसी बैठक के अध्यक्ष अधिकारी द्वारा उसकी पुष्टि की जाएगी और हस्ताक्षर किए जाएंगे ।

(3) कार्यवाहियां किसी सदस्य द्वारा निरीक्षण के लिए कार्यालय समय के दौरान सदस्य-सचिव के कार्यालय में उपलब्ध होंगी ।

**26. बैठकों में संव्यवहार किया जाने वाला कारबार—**सिवाय अध्यक्ष की अनुज्ञा के किसी कारबार को किसी एजेंडा में दर्ज नहीं किया जाएगा या जिसकी सूचना नियम 22 के उपनियम (5) के अधीन सदस्य द्वारा नहीं दी गई है, का किसी बैठक में संव्यवहार नहीं होगा ।

**27. केंद्रीय सलाहकार बोर्ड की बैठक के लिए एजेंडा—**(1) किसी बैठक में कारबार का संव्यवहार उसी क्रम में किया जाएगा, जिसमें वह एजेंडा में दर्ज है, सिवाय जब अन्यथा किसी बैठक में अध्यक्ष की अनुज्ञा के संकल्प न किया गया हो ।

(2) या तो बैठक के प्रारंभ में या बैठक में किसी प्रस्ताव पर चर्चा के समापन पर अध्यक्ष या सदस्य एजेंडा में यथा दर्ज कारबार के क्रम में परिवर्तन का सुझाव दे सकेगा और यदि अध्यक्ष सहमत होता है तो ऐसा परिवर्तन किया जाएगा ।

**28. बहुमत द्वारा विनिश्चय—**समिति की बैठक में विचार किए गए सभी प्रश्नों का विनिश्चय उपस्थित सदस्यों के और मत देने वाले सदस्यों के बहुमत के मत से किया जाएगा और मतों के समान होने की दशा में, यथास्थिति, अध्यक्ष या अध्यक्ष की अनुपस्थिति में उपाध्यक्ष या दोनों की अनुपस्थिति में बैठक की अध्यक्षता करने वाले सदस्य का द्वितीय या निर्णायक मत होगा ।

**29. किसी कार्यवाही का रिक्ति या किसी अन्य त्रुटि से अविधिमान्य न होना--**केंद्रीय सलाहकार बोर्ड की कोई कार्यवाही बोर्ड के गठन में किसी रिक्ति या किसी अन्य त्रुटि के विद्यमान होने के कारण से अविधिमान्य नहीं होगी ।

## अध्याय 9

## दिव्यांग व्यक्तियों के लिए मुख्य आयुक्त और आयुक्त

**30. मुख्य आयुक्त के रूप में नियुक्ति के लिए अर्हता—**(1) मुख्य आयुक्त के रूप में नियुक्ति के लिए कोई व्यक्ति तब तक पात्र नहीं होगा जब तक,--

(क) वह किसी मान्यताप्राप्त विश्वविद्यालय से स्नातक न हो :

परंतु उन व्यक्तियों को अधिमानत: दी जाएगी जिनके पास सामाजिक कार्य या विधि या प्रबंध या मानव अधिकार या पुनर्वास या दिव्यांगजनों की शिक्षा में मान्यताप्राप्त डिग्री या डिप्लोमा है ;

(ख) जिनके पास केंद्रीय सरकार या राज्य सरकार या पब्लिक सेक्टर उपक्रम या अर्ध-सरकारी या स्वायत्त निकायों में दिव्यांगता से संबंधित मामलों या सामाजिक क्षेत्र में समूह "क" स्तर के पद का या किसी रजिस्ट्रीकृत राष्ट्रीय और अंतर्राष्ट्रीय स्वैच्छिक संगठन में ज्येष्ठ स्तर के कृत्यकारी के रूप में दिव्यांगता या सामाजिक विकास के क्षेत्र में कम से कम 25 वर्ष का अनुभव है :

परंतु 25 वर्ष के कुल अनुभव में से उसके पास कम से कम तीन वर्ष का अनुभव दिव्यांगजनों के पुनर्वास या सशक्तिकरण के क्षेत्र में होना चाहिए ; और

(ग) वह भर्ती के वर्ष की 1 जनवरी को 60 वर्ष का होना चाहिए ;

टिप्पण : यदि वह केंद्रीय सरकार या राज्य सरकार की सेवा में है तो वह पद पर नियुक्ति से पूर्व ऐसी सेवा से सेवानिवृत्ति लेगा ।

**31. आयुक्त के रूप में नियुक्ति के लिए अर्हता—**(1) आयुक्त के रूप में नियुक्ति के लिए कोई व्यक्ति तब तक पात्र नहीं होगा जब तक,--

(क) वह किसी मान्यताप्राप्त विश्वविद्यालय से स्नातक न हो :

परंतु उन व्यक्तियों को अधिमानत: दी जाएगी जिनके पास सामाजिक कार्य या विधि या प्रबंध या मानव अधिकार या पुनर्वास या दिव्यांगजनों की शिक्षा में मान्यताप्राप्त डिग्री या डिप्लोमा है ;

(ख) जिनके पास केंद्रीय सरकार या राज्य सरकार या पब्लिक सेक्टर उपक्रम या अर्ध-सरकारी या स्वायत्त निकायों में दिव्यांगता से संबंधित मामलों या सामाजिक क्षेत्र में समूह "क" स्तर के पद का या किसी रजिस्ट्रीकृत राष्ट्रीय और अंतर्राष्ट्रीय स्वैच्छिक संगठन में ज्येष्ठ स्तर के कृत्यकारी के रूप में दिव्यांगता या सामाजिक विकास के क्षेत्र में कम से कम 20 वर्ष का अनुभव है : और

(ग) वह भर्ती के वर्ष की 1 जनवरी को 56 वर्ष का होना चाहिए ;

**32. मुख्य आयुक्त और आयुक्त की नियुक्ति की विधि—**(1) केंद्रीय सरकार मुख्य आयुक्त के पद की रिक्ति होने से छह मास पूर्व कम से कम दो राष्ट्रीय स्तर के अंग्रेजी और हिंदी के दैनिक समाचार-पत्रों में पद के लिए पात्र अभ्यर्थियों, जो नियम 30 और 31 में विहित अर्हताओं को पूरा करते है, से आवेदन आमंत्रित करने के लिए विज्ञापन देगी ।

(2) छानबीन-सह-चयन समिति का गठन मुख्य आयुक्त और आयुक्त के पद पर तीन उपयुक्त अभ्यर्थियों के पैनल की सिफारिश के लिए किया जाएगा ।

(3) छानबीन-सह-चयन समिति का गठन कार्मिक और प्रशिक्षण विभाग द्वारा समय-समय पर जारी अनुदेशों के अनुसार किया जाएगा ।

(4) समिति द्वारा सिफारिश किए गए पैनल में उन व्यक्तियों में से जिन्होंने उपनियम (1) में वर्णित विज्ञापन के प्रत्युत्तर में आवेदन किया हो तथा अन्य पात्र व्यक्ति, जिन्हें समिति समुचित समझे, व्यक्ति हो सकते हैं ।

(5) केंद्रीय सरकार छानबीन-सह-चयन समिति द्वारा सिफारिश किए गए किसी एक अभ्यर्थी को मुख्य आयुक्त या आयुक्त नियुक्त करेगी ।

**33. मुख्य आयुक्त और आयुक्त की पदावधि—**(1) मुख्य आयुक्त की पदावधि, उस तारीख से जिसको वह पद धारण करता है से तीन वर्ष या पैंसठ वर्ष की आयु प्राप्त करने तक, इनमें से जो भी पूर्वत्तर हो, होगी ।

(2) आयुक्त की पदावधि तीन वर्ष होगी और उसका दो वर्ष की और अवधि के लिए विस्तार किया जा सकेगा या जब तक कि वह साठ वर्ष की आयु प्राप्त नहीं कर लेता है, इनमें से जो भी पूर्वत्तर हो ।

(3) कोई व्यक्ति मुख्य आयुक्त या आयुक्त के रूप में अधिकतम दो कार्यकाल के लिए इस शर्त के अधीन रहते हुए कि उसने क्रमश: पैंसठ वर्ष या साठ वर्ष की आयु प्राप्त नहीं की है, सेवा कर सकेगा ।

**34. मुख्य आयुक्त और आयुक्त के वेतन और भत्ते.--**(1) मुख्य आयुक्त ऐसे वेतन और भत्तों के लिए हकदार होगा, जो भारत सरकार के सचिव को अनुज्ञेय हैं ।

(2) आयुक्त ऐसे वेतन और भत्तों के लिए हकदार होगा, जो भारत सरकार के अपर सचिव को अनुज्ञेय हैं।

(3) जहां मुख्य आयुक्त या आयुक्त कोई सेवानिवृत्त सरकारी सेवक या सरकार द्वारा वित्त पोषित किसी संस्था या स्वायत निकाय का सेवानिवृत्त कर्मचारी है और जो ऐसी पूर्व सेवा की बाबत पेंशन प्राप्त कर रहा है वहां उसे इन नियमों के अधीन अनुज्ञेय वेतन में से पेंशन की रकम को घटा दिया जाएगा, और यदि उसने पेंशन के किसी भाग के बदले उसका सारांशित मूल्य प्राप्त किया है, वहां पेंशन के ऐसे सारांशित भाग की रकम को भी वेतन में से घटा दिया जाएगा ।

**35. मुख्य आयुक्त और आयुक्त की सेवा के अन्य निबंधन और शर्तें.-** (1) मुख्य आयुक्त और आयुक्त ऐसी छुट्टी के लिए हकदार होंगे, जो किसी सरकारी सेवक को केन्द्रीय सिविल सेवा (छुट्टी) नियम, 1972 के अधीन अनुज्ञेय हैं।

(2) मुख्य आयुक्त और आयुक्त ऐसी छुट्टी यात्रा रियायत के लिए हकदार होंगे, जो किसी समूह "क" अधिकारी को केन्द्रीय सिविल सेवा (छुट्टी यात्रा रियायत) नियम, 1988 के अधीन अनुज्ञेय हैं।

(3) मुख्य आयुक्त और आयुक्त ऐसे चिकित्सीय फायदों के लिए हकदार होंगे, जो किसी समूह "क" अधिकारी को केन्द्रीय सरकार स्वास्थ्य स्कीम के अधीन अनुज्ञेय हैं।

**36. त्यागपत्र और हटाया जाना.-** (1) मुख्य आयुक्त और आयुक्त, अपने हस्ताक्षर के अधीन केन्द्रीय सरकार को संबोधित एक लिखित सूचना देकर अपने पद से त्यागपत्र दे सकेंगे।

(2) केन्द्रीय सरकार किसी व्यक्ति को मुख्य आयुक्त और आयुक्त उसके पद से हटा सकेगी, यदि वह—

(क) अनुन्मोचित दिवालिया हो जाता है;

(ख) अपने कार्यकाल के दौरान किसी संदाययुक्त नियोजन में लगता है या उसके कार्यालय के कर्तव्यों से परे कोई क्रियाकलाप करता है ;

(ग) किसी ऐसे अपराध को लिए दोषसिद्ध ठहराया जाता है या कारावास से दंडादिष्ट किया जाता है, जिसमें केन्द्रीय सरकार की राय में नैतिक अधमता अंतर्वलित है;

(घ) केन्द्रीय सरकार की राय में, मस्तिष्क या शरीर के अंग-शैथिल्य के कारण या अधिनियम में यथाअधिकथित उसके कृत्यों के निष्पादन में गंभीर व्यतिक्रम के कारण पद पर बने रहने के लिए उपयुक्त नहीं है;

(ङ) केन्द्रीय सरकार से अनुपस्थिति की अनुमति अभिप्राप्त किए बिना पन्द्रह दिन या अधिक की अनुक्रमिक अवधि के लिए कार्य से अनुपस्थित रहता है ; या

(च) केन्द्रीय सरकार की राय में, मुख्य आयुक्त और आयुक्त के पद का इस प्रकार दुरुपयोग करता है कि उसका पद पर बने रहना दिव्यांग व्यक्तियों के हित के लिए हानिकारक है:

परंतु किसी व्यक्ति को इस नियम के अधीन, केन्द्रीय सरकार के समूह "क" के कर्मचारियों को हटाए जाने के लिए लागू प्रक्रिया का यथावश्यक परिवर्तनों सहित अनुसरण किए बगैर नही हटाया जाएगा।

(3) केन्द्रीय सरकार किसी ऐसे मुख्य आयुक्त या आयुक्त को, जिसके विरुद्ध उपनियम (2) के अनुसार उसे हटाए जाने के लिए प्रक्रियाएं प्रारंभ की गई हैं और ऐसी प्रक्रियाएं निष्कर्ष हेतु लंबित हैं, निलंबित कर सकेगी।

**37. अवशिष्ट उपबंध.-** किसी मुख्य आयुक्त और आयुक्त की किन्हीं ऐसी सेवा शर्तों की बाबत, जिसके लिए इन नियमों में कोई अभिव्यक्त उपबंध नही किया गया है, अवधारण, यथास्थिति, भारत सरकार के सचिव या अपर सचिव को सत्समय लागू नियमों और आदेशों द्वारा किया जाएगा।

**38. मुख्य आयुक्त और आयुक्त द्वारा अनुसरित की जाने वाली प्रक्रिया.-** (1) व्यथित व्यक्ति निम्नलिखित विशिष्टियों को अंतर्विष्ट करने वाला कोई परिवाद वैयक्तिक रूप से या अपने किसी अभिकर्ता के माध्यम से मुख्य आयुक्त या आयुक्त के समक्ष प्रस्तुत कर सकेगा या उसे मुख्य आयुक्त या आयुक्त को संबोधित करते हुए रजिस्ट्रीकृत डाक या ई-मेल द्वारा भेजेगा, अर्थात्:—

(क) व्यथित व्यक्ति का नाम, वर्णन और पता ;

(ख) यथास्थिति, विरोधी पक्षकार या पक्षकारों का नाम, वर्णन और पता, जहां तक उन्हे अभिनिश्चित किया जा सकेगा ;

(ग) परिवाद से संबंधित तथ्य और वह कब और कहां उदभूत हुआ ;

(घ) परिवाद में अंतर्विष्ट अभिकथनों के समर्थन में दस्तावेज;

(ङ) वह अनुतोष, जिसके लिए व्यथित व्यक्ति दावा करता है।

(2) मुख्य आयुक्त या आयुक्त किसी परिवाद की प्राप्ति पर, परिवाद में उल्लिखित विरोधी पक्षकार या पक्षकारों को यह निदेश देते हुए परिवाद की एक प्रति निर्दिष्ट करेगा कि वे तीस दिन अथवा मुख्य आयुक्त या आयुक्त द्वारा मंजूर की जाने वाली पन्द्रह से अनधिक की विस्तारित अवधि के भीतर मामले का अपना पहलू प्रस्तुत करे ।

(3) सुनवाई की तारीख या ऐसी अन्य तारीख को, जिसको सुनवाई आस्थगित की जा सकती है, पक्षकार या उनके अभिकर्ता मुख्य आयुक्त या आयुक्त के समक्ष उपसंजात होंगे ।

(4) जहां परिवादी या उसका अभिकर्ता ऐसी तारीखों को मुख्य आयुक्त या आयुक्त के समक्ष उपसंजात होने में असफल रहता है, वहां मुख्य आयुक्त या आयुक्त व्यतिक्रम पर परिवाद को खारिज कर सकेगा या गुणागुण के आधार पर उसका विनिश्चय कर सकेगा ।

(5) जहां विरोधी पक्षकार या उसका अभिकर्ता सुनवाई की तारीख को मुख्य आयुक्त या आयुक्त के समक्ष उपसंजात होने में असफल रहता है, वहां मुख्य आयुक्त या आयुक्त अधिनियम की धारा 77 के अधीन ऐसी आवश्यक कार्रवाई कर सकेगा, जिसे वह विरोधी पक्षकार को समन करने और उसे हाजिर करना के लिए आवश्यक समझता है ।

(6) मुख्य आयुक्त या आयुक्त, यदि आवश्यक हो तो परिवाद को एकपक्षीय रूप से निपटा सकेगा ।

(7) मुख्य आयुक्त या आयुक्त ऐसे निबंधनों पर, जिन्हें वह उचित समझे और कार्यवाहियों के किसी भी प्रक्रम पर परिवाद की सुनवाई को आस्थगित कर सकेगा ।

(8) मुख्य आयुक्त या आयुक्त यथाशक्य रूप से, विरोधी पक्षकार द्वारा सूचना की प्राप्ति की तारीख से तीन मास की अवधि के भीतर परिवाद का विनिश्चय करेगा ।

**39. मुख्य आयुक्त की सहायता के लिए सलाहकार समिति.-** (1) केन्द्रीय सरकार निम्नलिखित सदस्यों से मिलकर बनने वाली एक सलाहकार समिति नियुक्त करेगी, अर्थात्:-

(क) अधिनियम की अनुसूची में उल्लिखित विनिर्दिष्ट दिव्यांगताओं के पांच समूहों में से प्रत्येक का प्रतिनिधित्व करने के लिए पांच विशेषज्ञ, जिनमें से दो महिलाएं होंगी ;

(ख) अवरोध मुक्त वातावरण के क्षेत्र में निम्नानुसार नामनिर्दिष्ट किए जाने वाले तीन विशेषज्ञ :--

(i) भौतिक वातावरण में एक विशेषज्ञ ;

(ii) परिवहन प्रणालियों से एक विशेषज्ञ ; और

(iii) सूचना और संचार प्रौद्योगिकी या अन्य सेवाएं या जनता को उपलब्ध कराई जाने वाली प्रसुविधाओं के क्षेत्र में से एक विशेषज्ञ ;

(ग) दिव्यांगजनों के नियोजन के क्षेत्र में एक विशेषज्ञ;

(घ) एक विधिक विशेषज्ञ; और

(ङ) दिव्यांगजनों के लिए मुख्य आयुक्त द्वारा सिफारिश किए गए अनुसार एक विशेषज्ञ ।

(2) मुख्य आयुक्त आवश्यकता के अनुसार विषय-वस्तु या डोमेन विशेषज्ञ को आमंत्रित कर सकेगा, जो उसकी बैठक या सुनवाई में और रिपोर्ट तैयार करने में सहायता करेगा ।

(3) सलाहकार समिति के सदस्यों की पदावधि तीन वर्ष होगी और सदस्य पुन: नामनिर्देशन के पात्र नहीं होंगे ।

(4) दिल्ली में सलाहकार समिति के गैर-शासकीय सदस्यों को वास्तविक बैठक के प्रत्येक दिन के लिए दो हजार रुपए प्रतिदिन के भत्ते का संदाय किया जाएगा ।

(5) सलाहकार समिति के गैर-शासकीय सदस्य, जो दिल्ली में निवास नहीं करते हैं, को वास्तविक बैठक के प्रत्येक दिन के लिए दैनिक भत्ते और यात्रा भत्ते का उस दर पर संदाय किया जाएगा, जो केंद्रीय सरकार के समूह 'क' अधिकारी को अनुज्ञेय है ।

**40. वार्षिक रिपोर्ट का प्रस्तुत किया जाना.-** (1) मुख्य आयुक्त, वित्तीय वर्ष के अंत के पश्चात् यथासंभव शीघ्र, किंतु आगामी वर्ष के तीस सितंबर से पूर्व एक वार्षिक रिपोर्ट तैयार करेगा और केन्द्रीय सरकार को प्रस्तुत करेगा जिसमें उक्त वित्तीय वर्ष के दौरान उसके क्रियाकलापों का पूर्ण लेखा-जोखा दिया जाएगा ।

(2) विशिष्ट रूप से, उपनियम (1) में निर्दिष्ट वार्षिक रिपोर्ट में निम्नलिखित मामलों में से प्रत्येक के संबंध में जानकारी अंतर्विष्ट होगी, अर्थात्:-

(क) उसके अधिकारियों और कर्मचारिवृंद के नाम और संगठनात्मक गठन और दर्शित करने वाला एक चार्ट;

(ख) ऐसे कृत्य, जिनके लिए मुख्य आयुक्त को अधिनियम की धारा 75 और धारा 76 के अधीन सशक्त किया गया है और इस संबंध में उसके कार्यपालन की मुख्य विशिष्टियां;

(ग) मुख्य आयुक्त द्वारा की गई प्रमुख सिफारिशें;

(घ) अधिनियम के कार्यान्वयन की दिशा में की गई प्रगति;

(ङ) अन्य कोई विषय, जिसे मुख्य आयुक्त द्वारा सम्मिलित किया जाना समुचित समझा जाए या जिसे केन्द्रीय सरकार द्वारा समय-समय पर विनिर्दिष्ट किया जाए।

## अध्याय 10

## दिव्यांगजन राष्ट्रीय निधि

**41. राष्ट्रीय निधि का प्रबंध.-** (1) राष्ट्रीय निधि का प्रबंध करने के लिए एक शासी निकाय होगा, जिसमें निम्नलिखित सदस्य सम्मिलित होंगे, अर्थात्:-

(क) सचिव, केन्द्रीय सरकार के दिव्यांगजन सशक्तिकरण विभाग- अध्यक्ष;

(ख) अध्यक्ष, प्रमस्तिष्क घात, मानसिक मंदता और बहुनिःशक्तता व्यक्ति कल्याण राष्ट्रीय न्यास बोर्ड - सदस्य;

(ग) वित्तीय सलाहकार, केन्द्रीय सरकार का सामाजिक न्याय और सशक्तिकरण मंत्रालय - सदस्य;

(घ) केन्द्रीय सरकार के स्वास्थ्य और परिवार कल्यांण मंत्रालय, मानव संसाधन विकास मंत्रालय (विद्यालय शिक्षा और साक्षरता विभाग तथा उच्चतर शिक्षा विभाग), श्रम और नियोजन मंत्रालय, वित्तीय सेवा विभाग और ग्रामीण विकास विभाग के दो प्रतिनिधि, जो संयुक्त-सचिव से पंक्ति से नीचे का न हो, वर्णानुक्रम के अनुसार चक्रानुक्रम से - सदस्य;

(ङ) केन्द्रीय सरकार द्वारा चक्रानुक्रम से नामनिर्दिष्ट किए जाने वाले दो व्यक्ति जो भिन्न-भिन्न किस्मों की निशक्तताओं का प्रतिनिधित्व करेंगे - सदस्य;

(च) केन्द्रीय सरकार के दिव्यांगजन सशक्तिकरण विभाग का संयुक्त-सचिव – संयोजक और मुख्य कार्यपालक अधिकारी।

(2) शासी निकाय उतनी बार अपने अधिवेशन करेगा, जितने वह आवश्यक समझे, किंतु प्रत्येक वित्तीय वर्ष में कम से कम एक अधिवेशन किया जाएगा।

(3) नामनिर्दिष्ट सदस्य तीन वर्ष से अधिक की अवधि के लिए पद धारण नहीं करेंगे।

(4) शासी निकाय का कोई भी सदस्य, उस अवधि के दौरान निधि का फायदाग्राही नहीं होगा, जिसके दौरान ऐसा सदस्य पद धारण करता है।

(5) नामनिर्दिष्ट गैर-शासकीय सदस्य शासी निकाय के अधिवेशनों में भाग लेने के लिए ऐसे यात्रा भत्ते और देनिक भत्ते के संदाय के लिए पात्र होंगे, जो केन्द्रीय सरकार के समूह "क" के कर्मचारियों को अनुज्ञेय है।

(6) किसी भी व्यक्ति को उपनियम (1) के खंड (ङ) के अधीन शासी निकाय के सदस्य के रूप में नामनिर्दिष्ट नहीं किया जाएगा, यदि वह –

(क) किसी ऐसे अपराध को लिए दोषसिद्ध ठहराया जाता है या गया है जिसमें केन्द्रीय सरकार की राय में नैतिक अधमता अंतर्वलित है;

(ख) किसी भी समय दिवालिए के रूप में अधिनिर्णीत किया जाता है या किया गया है।

**42. राष्ट्रीय निधि का उपयोग.—**(1) इस अधिनियम के प्रारंभ की तारीख को दिव्यांगजनों के सशक्तिकरण के लिए न्यास निधि और दिव्यांगजन राष्ट्रीय निधि के अधीन उपलब्ध रकम, मिलकर राष्ट्रीय निधि बनेंगी।

(2) उपनियम (1) में निर्दिष्ट दोनों निधियों के अधीन उपलब्ध सभी धन राष्ट्रीय निधि को अंतरित हो जाएंगे।

(3) निधि से संबंधित सभी धनों को ऐसे बैंकों में जमा किया जाएगा या उनका ऐसी रीति में विनिधान किया जाएगा, जैसाकि शासी निकाय द्वारा केन्द्रीय सरकार के साधारण मार्गदर्शक सिद्धांतों के अधीन रहते हुए विनिश्चय किया जाए।

(4) निधि का विनिधान ऐसी रीति में किया जाएगा, जो शासकीय निकाय द्वारा विनिश्चय किया जाए।

(5) निधि का उपयोग निम्नलिखित प्रयोजनों के लिए किया जाएगा, अर्थात् :—

(क) ऐसे क्षेत्रों में वित्तीय सहायता प्रदान करने, जो विनिर्दिष्ट रूप से केन्द्रीय सरकार की किसी स्कीम और कार्यक्रम के अंतर्गत नहीं आते हैं या पर्याप्त रूप से केंद्रीय सरकार की किसी स्कीम या कार्यक्रम के अधीन वित्तपोषित नहीं है ;

(ख) निधि के प्रशासनिक और अन्य व्यय, जिन्हें इस अधिनियम द्वारा या उसके अधीन उपगत किया जाना अपेक्षित है ; और

(ग) ऐसे अन्य प्रयोजनों के लिए, जो शासी निकाय द्वारा विनिश्चित किए जाएं।

(6) व्यय के प्रत्येक प्रस्ताव को शासी निकाय के समक्ष, उसके अनुमोदन के लिए रखा जाएगा।

(7) शासी निकाय, लेखापालों सहित अनुसचिवीय कर्मचारिवृंद की नियुक्ति ऐसे निबंधनों और शर्तों के साथ कर सकेगा जिन्हें वह आवश्यकता आधारित अपेक्षा के आधार पर निधि के प्रबंध और उपयोग की देखभाल करने के लिए उपयुक्त समझे।

**43. बजट.—**निधि का मुख्य कार्यपालक अधिकारी, प्रत्येक वित्त वर्ष के लिए निधि के अधीन व्यय उपगत करने के लिए बजट तैयार करेगा, जिसमें प्रत्येक वर्ष के जनवरी मास में निधि की प्राक्कलित प्राप्तियों और व्यय को दर्शित किया जाएगा और उसे शासी निकाय के समक्ष विचारार्थ रखा जाएगा।

**44. वार्षिक रिपोर्ट.—**दिव्यांगजन सशक्तिकरण विभाग की वार्षिक रिपोर्ट में राष्ट्रीय निधि के संबंधित एक अध्याय सम्मिलित होगा।

**प्ररूप-1**

**(नियोक्ता द्वारा विवरणी)**

[देखिए नियम 13(1)]

.................................................................................................................... को समाप्त छमाही के लिए विशेष रोजगार एक्सचेंज को प्रस्तुत की जाने वाली छमासिक विवरणी

नियोक्ता का नाम और पता .............................................................

क्या - मुख्यालय...................................................

शाखा कार्यालय है ..........................................

कारबार/मुख्य कार्यकलाप की प्रकृति :........................................................

1(क) रोजगार

सरकारी स्थापन के पे-रोल पर व्यक्तियों की कुल संख्या, जिसके अंतर्गत प्रोपाइटर/भागीदार/कमीशन अभिकर्ता/ आकस्मिक संदत्त और ठेका श्रमिक हैं, किंतु जिसमें अंशकालिक कर्मकार और प्रशिक्षु नहीं है। (इन आंकड़ों में ऐसा प्रत्येक व्यक्ति शामिल होना चाहिए, जिसकी मजदूरी या वेतन का संदाय सरकारी स्थापन द्वारा किया जाता है)।

